# सभा के संरक्षक

[ चुनाव के क्रम से ]

१—श्रीमान् महाराज मेजर जनरल सर गंगासिंह बहादुर, जी० सी० एस० आई०, जी० सी० आई० ई०, के० सी० बी० ए० डी० सी० एल०, एल एल० डी०, बीकानेर नरेश।

२—श्रीमान् महाराज लेफ्टिनेंट कर्नल उम्मेदसिंह जी बहादुर, जी० सी० एस० आई०, जी० सी० आई० ई० जी० बी० ई०, एल-एल० डी०, कोटा नरेश।

३—श्रीमान् महाराज गुलाबसिंह जू देव बहादुर, रीवाँ नरेश।

४—श्रीमान् सवाई महेंद्र महाराजाधिराज सर वीरसिंह जू देव बहादुर, के० सी० एस० आई०, ओड़छा नरेश।

५—श्रीमान् महाराजा साहब सर भूपालसिंह बहादुर, के० सी० आई० ई०, जी० सी० एस० आई०, उदयपुर नरेश।

---

# सभा के संस्थापक

सभा के संस्थापकों में से इस समय भी सभा को सदैव की भाँति सभालने में तत्पर सभासद—

श्रीयुत रायबहादुर साहित्य-वाचस्पति बा० श्यामसुंदर दास, बी० ए०

श्रीयुत पं० रामनारायण मिश्र, बी० ए०, पी० ई० एस० ( अवसरप्राप्त )

श्रीयुत रायसाहब ठाकुर शिवकुमार सिंह (अवसरप्राप्त डिप्टी इंस्पेक्टर अव स्कूल्स)

---

# प्रांतक्रम से सभा के सभासदों की संख्या

| | | | |
|---|---|---|---|
| आसाम | २ | मध्यप्रदेश बरार | २३ |
| काश्मीर | २ | मध्य भारत | ५० |
| दिल्ली | १९ | मैसूर | ३ |
| पंजाब | २८ | राजपूताना | ८४ |
| बंगाल | ६० | संयुक्त प्रांत | ४२७ |
| बंबई | ४७ | सिंध | २ |
| बिहार | ४३ | हैदराबाद | ४ |
| मद्रास | ३ | विदेशों में | ९ |
| | | | ८०६ |

इनमें महिला सभासदों की संख्या कुल ३२ है।

# विषय-सूची



पृष्ठ


वार्षिक विवरण— .. १–६८

परिशिष्ट १—पुस्तकें प्रदान करनेवाले सज्जनों की नामावली ६९–७२

२— पुस्तकालय में आने वाली पत्र पत्रिकाओं की सूची ७३–७६

३—खोज द्वारा प्राप्त हस्तलिखित ग्रंथों की सूची ७७–८०

४—सभासदों की सूची .. .. ८१–१३९

५—संबद्ध सभाएं .. १४०

६—धनदाताओं की नामावली .. . १४१–४४

७—सं० १९९६ के आयव्यय का लेखा १४५–४७

८—स्थायी निधियों का विवरण १४८–५१

९—स्थायी निधियों के संबंध में सरकारी विज्ञप्ति . १५२–६२

( युक्तप्रांतीय सरकारी गजट में उद्धृत )

१०—सभा का ४७ वर्षों का आयव्यय १६३–२१

# काशी नागरीप्रचारिणी सभा

## स्थायी कोश

काशी नागरीप्रचारिणी सभा का एक स्थायी कोश है। नियमानुसार इसका मूलधन व्यय नहीं किया जाता, इसका व्याज ही खर्च किया जाता है। स्थायी कोश को बढ़ाने और उसको सुव्यवस्थित करने का प्रयत्न इधर दो तीन वरसों से हो रहा है। इसके फलस्वरूप कुछ धन सरकार के ट्रेजरर, चैरिटेव्ल एंडाउमेंट्स के पास जमा हो गया है और भविष्य में इस मद की सारी आय उक्त ट्रेजरर के पास जमा होती रहेगी। इस प्रकार दस हजार के तो सरकारी नोट हैं।

३५ सज्जन ऐसे हैं जो पाँच या दस रुपया महीना देते जा रहे हैं और नियमानुसार दो वरस के अंदर अपने दान का एक सौ रुपया पूरा कर देंगे।

२२ सज्जन ऐसे हैं जिन्होंने एक सौ चंदा देने का वचन तो दे दिया है परंतु अभी रुपया नहीं दिया है।

इस प्रकार अनुमान किया जा सकता है कि कम से कम पंद्रह हजार रुपया स्थायी कोश की निधि में शीघ्र जमा हो जायगा।

नागरीप्रचारिणी सभा को स्थापित हुए ४७ वरस हो गए। इसने हिंदी साहित्य और भारतीय कला को अलंकृत करने और हिंदी के लिये ऊँचा स्थान प्राप्त कराने में पूरा प्रयत्न किया है, तिसपर भी इसकी आर्थिक दशा कभी कभी ऐसी शोचनीय हो जाती है कि उसका उल्लेख करना लज्जा की बात होगी।

सभा के साधारण सदस्य ३ रु० वार्षिक देते हैं। परंतु हमें विश्वास है कि उनमें से कुछ सज्जन एक सौ रुपया या उससे अधिक देकर सभा के स्थायी सभासद बन सकते हैं। यह सौ रुपया किश्त से भी दिया जा सकता है। ऐसी कृपा करनेवाले प्रति वर्ष चंदा देने की झंझट से बच जाते हैं और सभा के स्थायी कोश की वृद्धि में सहायक होते हैं। जिन्होंने इस वर्ष अपना ३ रु० अग्रिम भेज दिया हो वे उक्त ३ रु० स्थायी कोश के चंदे में कटवा सकते हैं।

कई मान्य, विशिष्ट और स्थायी सभासदों ने स्थायी कोश की वृद्धि के निमित्त अपनी कन्या, अपने पुत्र अथवा अन्य मित्रों को स्थायी सभासद बना दिया है।

आशा है कि हिंदी प्रेमी सज्जन सभा के कल्याण के साधक होंगे और इसके स्थायी सभासद बन जायँगे।

रामबहोरी शुक्ल
प्रधान मंत्री

# काशी नागरीप्रचारिणी सभा

का

# सैंतालीसवाँ वार्षिक विवरण

## सभा के अधिवेशन

इस वर्ष साधारण सभा के कुल १२ अधिवेशन और प्रबंध समिति के कुल ११ अधिवेशन हुए। साधारण सभा की औसत उपस्थिति १० तथा प्रबंध समिति की ९ रही।

## सभासद्

गत वर्ष के अंत में सभासदों की संख्या ६६५ थी। इस वर्ष ८ सभासदों का देहांत हुआ और ६ सभासदों ने त्यागपत्र दिया। २०४ नए सभासद बनाए गए। इस प्रकार वर्ष के अंत में सभासदों की संख्या ८५२ होनी चाहिए। किंतु नियम ३१ के अनुसार चंदा बाकी पड़ जाने के कारण ४६ सभासदों का नाम अलग कर देना पड़ा जिससे वर्ष के अंत में कुल संख्या ८०६ रही। इनमें १४ विशिष्ट, ११० स्थायी, ४० मान्य, ६१६ साधारण और २६ निःशुल्क रहे। इनमें महिला सभासदों की कुल संख्या केवल ३२ है।

यह संतोष की बात है कि हिंदी प्रेमियों ने सभा की प्रार्थना पर ध्यान दिया है और धीरे धीरे सभासदों की संख्या में वृद्धि हो रही है। गत वर्ष की अपेक्षा इस वर्ष के अंत में सभासदों की संख्या कुल १४१ बढ़ी। सभा को विश्वास है कि इस संख्या में दिनोंदिन वृद्धि होती जायगी।

इस वर्ष ८ सभासदों की मृत्यु हुई जिसका सभा को हार्दिक शोक है। इनमें मान्य सभासद श्री विनायक नंदशंकर मेहता, विशिष्ट

सभासद श्री कुँवर राजेंद्र सिंह ( टिकरा ) और स्थायी सभासद कुँअर रविप्रताप नारायण सिंह सभा के विशेष सहायक थे। हास्य रस के प्रसिद्ध लेखक पं० जगन्नाथ प्रसाद चतुर्वेदी की मृत्यु से हिंदी साहित्य की बड़ी क्षति हुई है। अजमेर के राय साहब चंद्रिका प्रसाद सभा के बहुत पुराने सभासद थे और सभा के कार्यों में बड़ी दिलचस्पी लेते रहते थे।

## पदाधिकारी तथा प्रबंध समिति के सदस्य

१७ वैशाख १९९६ ( ३०अप्रेल १९३९ ) को सभा के वार्षिक अधिवेशन में निम्नलिखित सज्जन सभा के पदाधिकारी चुने गए थे—

सभापति — श्री पं० रामनारायण मिश्र
उपसभापति— श्री पं० रामचंद्र शुक्ल
,, ,, — श्री पं० रमेशदत्त पांडे
प्रधानमंत्री — श्री पं० रामबहोरी शुक्ल
साहित्यमंत्री— श्री बा० रामचंद्र वर्मा
अर्थमंत्री — श्री बा० ब्रजरत्नदास

उक्त वार्षिक अधिवेशन के चुनाव के अनुसार निम्नलिखित सज्जन सभा की प्रबंध समिति के सदस्य चुने गए —

सं० १९९६ से ९८ तक:
- श्री मुरारीलाल केडिया
- श्री ठाकुरदास
- श्री गोपाल लाल खन्ना
- श्री शिवकुमार सिंह
- श्री दत्तो वामन पोद्दार
- श्री ब्योहार राजेंद्र सिंह
- श्री सरदार माधवराव विनायकराव किबे

स्थानीय सदस्य श्री गोपाललाल खन्ना के काशी से बाहर चले जाने के कारण ३१ आषाढ़ १९९६ को उनके स्थान पर श्री जयकृष्णदास प्रबंध समिति के सदस्य चुने गए।

सभा की नियमावली के नियम ४९ तथा ५१ के अनुसार जो स्थान रिक्त हुए उनकी पूर्ति होने पर निम्न लिखित सज्जन प्रबंध समिति के सदस्य हुए—

सं० १९८६ से ८७ तक:

श्री कृष्णदेव प्रसाद गौड़
श्री रायकृष्ण दास
श्री सीताराम चतुर्वेदी
श्री विद्याभूषण मिश्र
श्री हरिहरनाथ टंडन
श्री अयोध्यानाथ शर्मा
श्री रामेश्वर गौरी शंकर ओझा

सं० १९८६ के लिए:

श्री राधेकृष्ण दास
श्री सहदेव सिंह
श्री केशव प्रसाद मिश्र
श्री कृष्णानंद
श्री गांगेय नरोत्तम शास्त्री
श्री सूर्यप्रसाद महाजन
श्री जगद्धर शर्मा गुलेरी

इस वर्ष सभा के आयव्यय-निरीक्षक श्री वैजनाथ केडिया चुने गए। किंतु अवकाश न होने के कारण उन्होंने यह कार्य अस्वीकार किया, अतः उनके स्थान पर श्री जीवनदास चुने गए। उन्होंने बड़े परिश्रम और तत्परता के साथ हिसाब की जाँच की जिसके लिये सभा उनकी हृदय से कृतज्ञ है।

## आर्यभाषा-पुस्तकालय

गत वर्ष पुस्तकालय की आय २०३३)४ और व्यय २५७७=) हुआ था। इस वर्ष २४६१।।।=)३½ आय हुई जिसमें १०००) प्रांतीय सरकार से, ३६०) म्युनिसिपल बोर्ड से और ११०१।।।=)३½ सहायकों के वार्षिक चंदे तथा फुटकर दान से प्राप्त हुआ। इस वर्ष व्यय ३३८४।)७½ हुआ जिसमें १३६७।।=)।। पुस्तकों तथा पत्र-पत्रिकाओं में व्यय हुआ, १६२६।।=)। वेतन दिया गया और १७०।)।। रोशनी आदि में व्यय हुआ। १६७)१½ जिल्दबंदी के सामान में लगा। जिल्दबंदी के लिये दफ्तरियों को जो वेतन दिया गया वह ऊपर वेतन की रकम में सम्मिलित है। ५२।।=)। फुटकर व्यय हुआ।

गत वर्ष सहायकों की संख्या १३३ थी, इस वर्ष वह ८२ है। इस वर्ष भी पुस्तकालय के नियमानुसार अनेक सहायकों के नाम, उनकी अमानत की रकम से पुस्तकों का मूल्य तथा चंदा लेकर, सहायक श्रेणी से पृथक करने पड़े जिसका सभा को दुःख है। यह पूरा वर्ष पुस्तकों को विषय के अनुसार रखने में लग गया, इससे कई महीनों तक पुस्तकें सहायकों को न दी जा सकीं। इस कारण बहुत से विद्यार्थियों को अमानत का रुपया उनके शेष चंदे के साथ लौटा दिया गया। इसलिये भी सहायकों की संख्या में विशेष कमी हो गई।

गत वर्ष १३६ पत्र-पत्रिकाएँ आती थीं। इस वर्ष ८ पुरानी पत्र-पत्रिकाओं का आना बंद हो गया तथा ७५ नई पत्र-पत्रिकाएँ आने लगीं। इस प्रकार इस वर्ष पुस्तकालय में कुल २०३ पत्र-पत्रिकाएँ आती रहीं।

गतवर्ष हिंदी विभाग में १४६९८ मुद्रित पुस्तकें थीं। इस वर्ष ५८४ नई पुस्तकें आई हैं। अब पुस्तकालय में मुद्रित पुस्तकों की संख्या १५२८२ है।

गत वर्ष ८२७ हस्तलिखित पुस्तकें थीं। इस वर्ष ४ पुस्तकें आईं। अब ८३१ हस्तलिखित पुस्तकें हैं। पुस्तकालय में हस्तलिखित पुस्तकों का अलग विभाग है।

द्विवेदी-संग्रह तथा रत्नाकर-संग्रह में पत्र-पत्रिकाओं के अतिरिक्त क्रमशः २७७३ तथा १५२४ पुस्तकें हैं।

गत वर्ष अंग्रेजी विभाग में २३१५ पुस्तकें थीं। इस वर्ष ५१ नवीन पुस्तकें आईं। अब २३६६ पुस्तकें हैं। इनके अतिरिक्त संस्कृत, मराठी, बंगला, गुजराती आदि की भी कुछ पुस्तकें हैं।

इस वर्ष पुस्तकालय २७१ दिन तथा वाचनालय ३३६ दिन खुला रहा और नित्य के पढ़नेवालों की संख्या का औसत १२० रहा। पुस्तकों पर नवीन रीति से विषय के अनुसार संख्या लगाने तथा उनको निर्धारित विषयों में विभक्त करने का काम चालू रहने से पुस्तकालय कुछ दिनों तक बंद रखना पड़ा, परंतु वाचनालय नियमित रूप से खुलता रहा। इस कारण पुस्तकालय में पाठकों की संख्या में विशेष कमी हुई है। परंतु वाचनालय में पाठकों की संख्या लगभग ४०००० रही। इस वर्ष, पत्र-पत्रिकाओं के अतिरिक्त, सहायकों को ३०००

पुस्तकें पढ़ने को दी गई। वाचनालय में बैठकर पुस्तक पढ़नेवालों की संख्या लगभग २००० थी।

आधुनिक रीति से पुस्तकों के वर्गीकरण के लिये धन जन दोनों की विशेष आवश्यकता पड़ती है। सभा धनाभाव के कारण इसका समुचित प्रबंध न कर सकी। यदि कोई महानुभाव इस कार्य में आर्थिक सहायता देने की कृपा करें तो सभा इसे शीघ्रातिशीघ्र पूर्ण करने का प्रयत्न करेगी।

पुस्तकों का विषयानुसार वर्गीकरण हो चुका है। सभी पुस्तकें अपने निर्दिष्ट स्थान पर रख दी गई हैं। अब तक काव्य, उपाख्यान, विभिन्न प्रकार के उपन्यास, नाटक आदि की पुस्तकों पर संख्याएँ लिखी जा चुकी हैं जिन्हें सहायकों तथा पाठकों को देना प्रारंभ कर दिया गया है। शेष पुस्तकों पर संख्या देने का कार्य हो रहा है।

इस कार्य के लिये तीन अतिरिक्त दफ्तरी पुस्तकों की मरम्मत तथा कार्ड आदि लगाने का काम कर रहे हैं। इस वर्ष लगभग ५००० पुस्तकों की जिल्दें बनीं और उनकी मरम्मत हुई। आशा है यह कार्य अगले वर्ष संपन्न हो जायगा।

इस नवीन व्यवस्था के अनुसार पुस्तकों को रखने के लिये अंग्रेजी विभाग की ६ अलमारियाँ ले लेनी पड़ी हैं। अंग्रेजी पुस्तकों को विवश होकर अन्यत्र रख देना पड़ा है। इस प्रकार अलमारियों की बड़ी कमी पड़ गई है। ४०००० पुस्तकों के कार्ड रखने के लिये कैबिनेटों और ८ अलमारियों आदि के लिये कम से कम एक हजार रुपए की बड़ी आवश्यकता है।

सभा निरन्तर उद्योग करती रहती है कि हिंदी की सभी प्रकाशित पुस्तकें तथा सामयिक पत्र-पत्रिकाएँ पुस्तकालय में आती रहें जिससे सभा का यह सार्वजनिक निःशुल्क पुस्तकालय और वाचनालय सभी दृष्टियों से पूर्ण हो। परंतु उसकी आर्थिक अवस्था ऐसी नहीं है कि वह सभी प्रकाशित पुस्तकों तथा सामयिक पत्रों का मूल्य देकर उन्हें मँगा सके। इसके लिये सभा को कम से कम ढाई हजार वार्षिक की आवश्यकता है।

लेखकों तथा प्रकाशकों से सभा का साग्रह अनुरोध है कि अपनी लिखित तथा प्रकाशित पुस्तकों की एक प्रति पुस्तकालय को भेंट देते रहें। उनकी इस सहायता से पुस्तकालय सहज ही पूर्ण बन सकता है।

**युक्तप्रांतीय सरकार से सभा का अनुरोध है कि वह वर्तमान सहायता में कम से कम एक हजार वार्षिक वृद्धि करे।** ऐसा होने से सभा का पुस्तकालय हिंदी का सर्वश्रेष्ठ पुस्तकालय बना रह सकेगा और उसका उपयोग खोज करनेवाले विद्वान एवं सर्व-साधारण हिंदी प्रेमी कर सकेंगे।

जिन सज्जनों तथा संस्थाओं ने इस वर्ष पुस्तकालय के लिये पुस्तकें दान में दी हैं उन्हें सभा हृदय से धन्यवाद देती है और आशा करती है कि इस पुस्तकालय को सब प्रकार से पूर्ण बनाने में प्रत्येक हिंदी प्रेमी सभा की समुचित सहायता करेगा। पत्र-पत्रिकाओं तथा पुस्तकों के दाताओं में सभा, श्रीकाश्मीर दरबार, श्रीउदयपुर दरबार श्री पी. एन. जोशी ( काशी ), श्री पंडित रामनारायण मिश्र ( काशी ), सस्ता साहित्य मंडल ( दिल्ली ), हिंदी ग्रंथ रत्नाकर कार्यालय ( बंबई ) और डाक्टर ओंकार प्रसाद जी ( आगरा ) की विशेष आभारी है। इस वर्ष दान में प्राप्त पुस्तकों और पुस्तकालय में आने वाली पत्र-पत्रिकाओं की सूची क्रमशः परिशिष्ट १ और परिशिष्ट २ में दी गई है।

इस वर्ष युक्त प्रांतीय सरकार ने प्रांतीय गवर्नमेंट गजट भेजकर पुस्तकालय की एक विशेष कमी पूरी की है। अतः सभा इसके लिये विशेष अनुगृहीत है।

पुस्तकालय में स्थान का नितान्त अभाव है। पुस्तकों के रखने के लिये न तो अलमारियाँ हैं और न अलमारियों के रखने के लिये स्थान। सभा इस कमी की ओर उदार सज्जनों का ध्यान दिलाती है।

इस वर्ष पुस्तकालय निरीक्षक श्रीमान् बाबू कृष्णदेव प्रसाद गौड़ रहे। उनकी सहायता के लिये सभा उनकी अनुगृहीत है।

## हिंदी के हस्तलिखित ग्रंथों की खोज

इस वर्ष खोज का काम इटावा और मथुरा जिलों में होता रहा। इटावा में श्री० बाबूराम बित्थरिया ने और मथुरा में श्री० दौलतराम

जुयाल ने काम किया। दोनों अन्वेषकों ने लगभग चार मास तक सभा के प्रधान कार्यालय में और खोज विभाग के निरीक्षक के पास त्रैवार्षिक विवरण का काम किया।

इस वर्ष इटावा जिले में १२० और मथुरा जिले में ७२ हस्तलिखित ग्रन्थों के विवरण लिए गए। समस्त १९२ ग्रन्थों में से ८३ ग्रंथों के रचयिताओं के नाम अज्ञात हैं और शेष १०९ ग्रंथ ९० ग्रंथकारो के लिखे हुए हैं। ग्रंथकारों और ग्रंथों का शताब्दी विभाग इस प्रकार है—

## ग्रंथकारों और ग्रंथों का शताब्दी विभाग

| शताब्दी | १५ वीं | १६ वीं | १७ वीं | १८ वी | १९ वीं | अज्ञात | योग |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग्रंथकार | २ | ८ | १४ | १७ | ५ | ४४ | ९० |
| ग्रंथ | ३ | ९ | १७ | २९ | ६ | १२८ | १९२ |

ये ग्रंथ निम्नलिखित विषयों में इस प्रकार विभक्त हैं—

(१) सामान्य काव्य—२६, (२) श्रृंगार काव्य—२३, (३) धर्म और दर्शन—३१, (४) कथा-कहानी—६, (५) संगीत तथा गीत काव्य—७, (६) नाटक—१, (७) रीति और पिंगल—७, (८) इतिहास और पुराण—११, (९) भक्ति काव्य—२९, (१०) नीति—२, (११) उपदेश—५, (१२) ज्योतिष और शकुन—२५, (१३) इंद्रजाल आदि—४, (१४) औषधि—१, (१५) कामशास्त्र—१, (१६) विविध—९।

इस वर्ष इटावा जिले मे जिन ग्रथों के विवरण लिए गए उनमें से निम्नलिखित महत्वपूर्ण हैं.—

(१) मूलस्तभ, (२) गरुड़ पुराण, (३) ख्याल सग्रह, (४) सत्यनारायण कथा, (५) श्रृंगार काव्य संग्रह, (६) राशि श्रृंगार (गिरिधरनाथ कृत)।

इनमे से भी मूलस्तंभ अत्यंत महत्वपूर्ण है। यह योगशास्त्र संबंधी एक पौराणिक ग्रथ है जिसमे विश्व की उत्पत्ति, मनुष्य-शरीर और सृष्टि के संबध तथा भैरव, चक्र और योग की अन्य बातों का विवेचन किया गया है।

इस वर्ष मथुरा में अनेक उत्तमोत्तम ग्रथ मिले हैं जिनमें से निम्न-लिखित उल्लेखनीय हैं:—

| ग्रंथकार का नाम | ग्रंथ नाम | निर्माणकाल संवत् | लिपिकाल संवत् |
|---|---|---|---|
| उरदाम | उरदाम प्रकाश | × | १९४७ |
| चतुर शिरोमणि | भावना सागर | १६८१ | १९६४ |
| व्यास | रास पचाध्यायी | × | १९६९ |
| वुद्धसिंह | स्नेह तरंग | १७८४ | १९९४ |
| हरिवंश टंडन | रास मंजरी | × | १७०९ |
| जयगोविंद वाजपे. | कवि सर्वस्व | × | १७६५ |
| राघवदास | भक्तमाल | १७१७ | १९९३ |
| मिरजा ईसख | ईसख प्रकाश | १८१२ | १८५९ |
| चोखन | प्रह्लाद चरित्र | × | × |
| मोहनदास | वुद्धिविलास | × | × |
| वल्लभ रसिक | बारह बाट अठारह पैंड़े | × | १९६८ |
| ,, | सुरतोल्लास | × | १९६८ |
| चंदलाल | अभिलाष बत्तीसी | × | १९६८ |
| ,, | भावना पचीसी | × | १९६९ |
| ,, | समय पचीसी | × | १९६९ |
| ,, | भागवत पचीसी | १८५४ | × |
| पं० रामसिंह | पिंगल मंजरी | × | × |

नौसेर पातसाह की दस ताज को वात, मोहन देव की वार्ता और दामोदर हरसानी की वार्ता, ये तीन ग्रंथ गद्य मे हैं।

इस वर्ष सभा के लिये ९९ हस्तलिखित ग्रथ श्री० वावूराम वित्थ-रिया द्वारा प्राप्त किए गए—जिनकी सूची परिशिष्ट ३ मे दी हुई है।

मथुरा से श्री० दौलतराम जुयाल ने १३ हस्तलिखित ग्रंथ सभा के लिये प्राप्त किए हैं। इनकी सूची भी परिशिष्ट ३ मे दी हुई है।

यह संतोष का विषय है कि अन्वेषकों ने इस वर्ष सभा के लिये उपर्युक्त ग्रंथ प्राप्त किए। अधिकांश ग्रंथस्वामी अपने ग्रंथों को देना नहीं चाहते अथवा उनके लिये अत्यधिक मूल्य चाहते हैं। इसलिये सभा केवल उन्हीं ग्रंथों का प्राप्त करना अच्छा समझती है जिनके लिये उसे कुछ व्यय न करना पड़े।

इस वर्ष श्री० डा० पीतांबर दत्त बड़थ्वाल, एम्० ए०, एल्-एल्० बी०, डी० लिट्० खोज विभाग के निरीक्षक तथा श्री० पं० विद्याभूषण मिश्र, एम्० ए०, एल्-एल्० बी, सहायक निरीक्षक रहे। उन्होंने जिस तत्परता और परिश्रम से खोज विभाग के निरीक्षण का कार्य किया है उसके लिये सभा उन्हें हार्दिक धन्यवाद देती है।

निम्नलिखित सज्जनों को भी सभा धन्यवाद देती है जिन्होंने खोज के अन्वेषकों को अन्वेषण-कार्य में काफी सहायता दी है—

श्री० सेठ कन्हैयालाल पोद्दार, श्री० पं० रेवतीनंदन जी और श्री० पं० प्रभुदयाल जी शर्मा।

## नागरीप्रचारिणी पत्रिका

नागरीप्रचारिणी पत्रिका का यह ४४ वाँ महत्वपूर्ण वर्ष समाप्त हुआ। इस वर्ष संपादक मंडल का चुनाव निम्नलिखित प्रकार से हुआ था—

श्री रामचंद्र शुक्ल — डा० मंगलदेव शास्त्री

श्री केशवप्रसाद मिश्र — श्री वासुदेव शरण

श्रीकृष्णानंद ( संपादक )

इस वर्ष भी पत्रिका में उच्चकोटि के लेख निकलते रहे और उसके गौरव और ख्याति में वृद्धि हुई। ४४ वे वर्ष के दूसरे अंक की सभी प्रतियाँ समाप्त हो जाने के कारण उसका दूसरा संस्करण निकालना पड़ा।

सभा संपादक-मंडल को, विशेष कर श्री कृष्णानंद को तथा पत्रिका के विद्वान लेखकों को उनके परिश्रम और सहयोग के लिये हृदय से धन्यवाद देती है।

इस वर्ष पत्रिका में प्रकाशित लेखों की सूची नीचे दी जाती है—

विपय लेखक

मध्यप्रदेश का इतिहास [ लेखक—स्वर्गवासी रायबहादुर डाक्टर हीरालाल, बी० ए०, एम्० आर्० ए० एस्० ]
प्राचीन हस्तलिखित हिंदी ग्रंथों की खोज का चौदहवाँ त्रैवार्षिक विवरण [ लेखक—डाक्टर पीतांबरदत्त बड़थ्वाल, एम्० ए०, एल-एल० बी०, डी० लिट्० ]
सिकंदर का भारत पर आक्रमण [ लेखक—श्री शालिग्राम श्रीवास्तव ]
काश्मीर का मार्तंड-मंदिर [ लेखक—श्री व्योहार राजेंद्रसिंह, एम्० एल्० ए० ]
एक प्राचीन हिंदी समाचार-पत्र [ लेखक—श्री कालिदास मुकर्जी, बी० ए०, एम्० आर० ए० एस्० ]
पतंजलि और वाहीक ग्राम [ लेखक–श्री वासुदेवशरण, एम्० ए० ]
महाकवि कल्हण कृत राजतरंगिणी [ लेखक—श्री विजयबहादुर श्रीवास्तव, बी० एस्० सी०, एल्-एल्० बी० ]
क्या मगध के गुप्त सम्राट् मूल रूप मे चीन-निवासी थे ? [ लेखक—श्री परमेश्वरीलाल गुप्त ]
पृथ्वीराज रासो की एक पुरानी प्रति और उसकी प्रामाणिकता [ लेखक—श्री दशरथ शर्मा ]
विक्रम संवत् १३३१ का एक दानपत्र [ लेखक—श्री चिंतामणि बलवंत लेले, बी० ए० और श्री पुरुपोत्तम त्रिंबक कापशे ] ...
प्राचीन हस्तलिखित हिंदी ग्रंथों की खोज का पंद्रहवाँ त्रवार्पिक विवरण [ लेखक—डा० पीतांबरदत्त बड़थ्वाल, एम्० ए०, एल्-एल्० बी०, डी० लिट्० ]
खुमाणरासो का रचनाकाल और रचयिता [ लेखक—श्री अगरचंद नाहटा ]
नंददास [ लेखक--श्री शंभुप्रसाद बहुगुणा ]
चयन—
अफगानिस्तान की प्राचीन संस्कृति [ 'सोवियत् भूमि' से ]
क्या प्रस्तावों द्वारा हिंदी का कायाकल्प हो सकता है ? [ लेखक—डाक्टर धीरेंद्र वर्मा ]

विषय लेख

पहाड़पुर ( बंगाल ) में महत्त्वपूर्ण शोध [ लेखक—श्री कृ ]
साहित्य-सम्मेलन के सभापति का भाषण [ लेखक—पंडित अंबिकाप्रसाद वाजपेयी ]
राष्ट्रभाषा-परिषद् के सभापति का भाषण [ लेखक—डाक्टर राजेंद्रप्रसाद ]
२८ वें हिंदी साहित्य सम्मेलन के स्वीकृत कुछ विशेष महत्त्वपूर्ण निश्चय [ संकलयिता—श्री कृ ]
साहित्य-सम्मेलन के स्वागताध्यक्ष का भाषण [ लेखक—महामना पं० मदनमोहन मालवीय ]
'कुछ विचारणीय शब्द' [ लेखक—श्री काका कालेलकर ]

समीक्षा—

हिंदी-साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास [ समीक्षक-श्री "श" ]
त्रिपुरी का इतिहास [ स०—श्री रमाशंकर त्रिपाठी, एम्० ए०. पी० एच्० डी० ]
जैबुन्निसा के आँसू [ स०-श्री व्रजरत्नदास, बी०ए० एल्-एल्०बी० ]
'विज्ञान' का रजत जयंती अंक [ स०—श्री अ० गो० झि० ]
दादा श्री जिनकुशल सूरि [ स०—श्री कैलाशचद्र शास्त्री ]
ऐतिहासिक जैन-काव्य संग्रह [ स०—श्री कैलाशचंद्र शास्त्री ]
कवितावली [ स०—श्री चंद्रमणि ]
पार्वती-मंगल [ स०— श्री चंद्रमणि ]
प्रताप-समीक्षा [ स०— जगन्नाथप्रसाद शर्मा ]
लोक-सेवक महेंद्रप्रसाद [ स०—श्री फतहसिंह ]
मालती माला [ स०—श्री रा० प्र० त्रिपाठी ]
युवक-साहित्य [ स०—श्री राजाराम ]
विचार-विनिमय [ स०श्री पद्म ]
सर्वोदय [ स०—श्री कृ ]
मंदार [ स०—श्री चित्रगुप्त ]

विविध—

नागरीप्रचारिणी सभा और हिंदी साहित्य-सम्मेलन [लेखक—श्री

विषय लेख

'एक लिपि की आवश्यकता' [ लेखक—श्री गांधी जी ]

अष्टाध्यायी में वर्णित प्राचीन मुद्राएँ [ लेखक—श्री वासुदेवशरण ]

स्वर्गीय द्विवेदीजी का लिफाफा [ लेखक—श्री रामबहोरी शुक्ल ]

" " " [ लेखक—श्री श्यामसुंदरदास ]

हिंदी-साहित्य-सम्मेलन का अट्ठाइसवाँ अधिवेशन [ लेखक०श्री कृ ]

पंजाब में हिंदी की दशा ... ... [ " " ]

'भूषण' का असली नाम [ लेखक—डाक्टर पीतांबरदत्त बड़थ्वाल ]

असम प्रांत में हिंदी [ लेखक—श्री पु० ]

सभा की प्रगति [ लेखक—श्री मंत्री, सभा ]

हिंदी-संस्थाओं की सूची [ लेखक—श्री मंत्री, सभा ]

हमारी परिवर्तन-सूची [ लेखक—संपादक ]


## नागरीप्रचारिणी ग्रंथमाला

इस ग्रंथमाला में सभा हिंदी के प्राचीन कवियों और लेखकों की रचनाएँ संपादित कराके प्रकाशित कराती है। पृथ्वीराज रासो तथा तुलसी, जायसी और कबीर की ग्रंथावलियाँ इसी माला में प्रकाशित हुई हैं। इस वर्ष इस माला में भूषण ग्रथावली का दूसरा संस्करण हुआ है।

हस्तलिखित हिंदी पुस्तकों की खोज विभाग के द्वारा जिन महत्त्व-पूर्ण प्राचीन ग्रंथों का पता चलता है उन्हें प्राप्त कर इस माला में प्रकाशित करने के लिये लगभग ५०००) प्रति वर्ष की आवश्यकता है।

सूरसागर—उक्त माला का ३४ वाँ ग्रंथ सूरसागर है। सूरसागर के सात अंक छप जाने के बाद सभा ने इसका प्रकाशन बंद कर दिया था और इसका एक सस्ता संस्करण निकालने का निश्चय किया था। इस निश्चय को कार्यान्वित करने के लिये सूरसागर की संपादित प्रति प्रेस में भेज दी गई है और आशा है कि शीघ्र ही संपूर्ण सूरसागर प्रकाशित होकर हिंदी जनता के हाथों मे पहुँच सकेगा।

## मनोरंजन पुस्तकमाला

इस वर्ष इस माला में कबीर वचनावली, नेपोलियन बोनापार्ट,

सिक्खों का उत्थान पतन और मानस सरोवर और कैलास इन चार पुस्तकों का प्रतिमुद्रण हुआ और बालमनोविज्ञान नाम की एक नई पुस्तक प्रकाशित हुई जो इस माला की ५३ वीं पुस्तक है। यह पुस्तक अत्यंत सुगमता से अपने विषय का बोध कराती है और इसके प्रकाशन से हिंदी साहित्य की एक बड़ी कमी पूरी हुई है।

सभा ने अब इस माला का प्रकाशन जारी रखने का निश्चय कर लिया है और 'बालमनोविकास' नामकी ५४ वीं पुस्तक प्रेस में भेज दी गई है।

## सूर्यकुमारी पुस्तकमाला

श्रीमान् शाहपुराधीश महाराज उम्मेदसिंह जी ने अपनी स्वर्गवासिनी धर्मपत्नी श्रीमती सूर्यकुमारी देवी जी की स्मृति मे सभा को धन देकर इस पुस्तकमाला को प्रकाशित कराने की व्यवस्था की थी और शाहपुरा दरबार से सभा को कुल १९९८४) रुपए प्राप्त हुए थे। इस माला की आय इसी माला मे लगाई जाती है पर इसकी कोई स्थायी निधि नहीं स्थापित की गई है।

इस माला में 'हिंदी साहित्य का इतिहास' का संशोधित और परिवधित संस्करण प्रकाशित किया गया है। गुलेरी ग्रंथ छप रहा है। इसमे स्व० पं० चद्रधर शर्मा गुलेरी के लेखों का संग्रह है। शशांक का पुनर्मुद्रण हुआ है। इसके बाद अकबरी दरबार भाग ४ तथा हिंदू राज्यतंत्र भाग २ के छापने तथा 'हिंदी की गद्य शैली का विकास' को पुनर्मुद्रित करने का निश्चय हो चुका है।

इस वर्ष इस माला मे जो आय-व्यय हुआ उसका ब्योरा इस प्रकार है—

| आय | | व्यय | |
|---|---|---|---|
| ४६५५॥)१ | गत वर्ष की बचत | २७०॥=)॥ | हिंदी रस-गंगाधर भाग २ के पुरस्कार मद्धे चुकता |
| २३१०॥=)॥ | पुस्तकों की बिक्री तथा रायल्टी | १००) | अकबरी दरबार भाग ४ के पुरस्कार मद्धे |
| ६९६६।=)७ | | | |

व्यय

| | |
|---|---|
| ५२४।) | बुद्धचरित की छपाई |
| ६–)॥ | बुद्धचरित के लिये घटा कागज |
| ३९॥≡)। | रस-गंगाधर भाग २ की जिल्दबंदी मद्धे |
| २४=) | ब्लाकों की बनवाई |
| २८८॥–)॥। | कार्यालय खर्च में गया |
| १८॥≡)। | फुटकर व्यय |
| १२७५॥=)। | |
| ५६९०॥।)४ | बचत |
| ६९६६।=)७ | |

## देवीप्रसाद ऐतिहासिक पुस्तकमाला

जोधपुर निवासी स्वर्गीय मुंशी देवीप्रसाद मुंसिफ की प्रदान की हुई निधि से इस माला में ऐतिहासिक पुस्तकों का प्रकाशन किया जाता है। इस माला में इस वर्ष कोई नई पुस्तक नहीं प्रकाशित हुई। श्री सतीशचंद्र काला लिखित 'मोहनजोदड़ो' नाम की पुस्तक को प्रकाशित करने का निश्चय हो चुका है और शीघ्र ही उसका छपना आरंभ होगा। स्व० मुंशी देवीप्रसाद रचित इतिहास की पुस्तकों को इस माला में प्रकाशित करने पर सभा विचार कर रही है।

इस वर्ष इस माला में जो आय-व्यय हुआ वह इस प्रकार है—

| आय | | व्यय | |
|---|---|---|---|
| ६६४०।≡)॥। | बचत | १।।) | डिविडेंड का बट्टा |
| ६३०) | इंपीरियल बंक के शेयरों का व्याज | १७४।) | मआसिरुल उम्रा भाग २ के पुरस्कार तथा प्रूफ जँचाई मद्धे चुकता |
| ६८५॥।–) | पुस्तकों की बिक्री और रायल्टी | १३९।।)। | कागज |
| ७९५६।)॥। | | १३९॥।–)॥। | अंधकार युगीन भारत की जिल्द |

| | |
|---|---|
| ७९५६।)॥। | १७९) मआसिरुल उम्रा भाग २ की छपाई चुकता |
| | १५४।=)॥। ,, ,, की जिल्द मढ़ाई |
| | १५) मध्य प्रदेश के इतिहास का नकशा बना |
| | ४२=)॥ ब्लाकों की बनवाई |
| | १६४।≡)॥= कार्यालय खर्च में गया |
| | ७॥।-)॥। फुटकर व्यय |
| | १०१९)॥= |
| | ६९३७।)= बचत |
| | ७९५६।)॥। |

## वारहट बालाबख्श राजपूत चारण पुस्तकमाला

जयपुर के ग्राम हणूतिया निवासी स्वर्गीय वारहट बालाबख्श जी की दी हुई निधि से इस माला में राजपूतों और चारणों की रची हुई डिंगल और पिंगल भाषा की पुस्तके प्रकाशित की जाती हैं। इस वर्ष इसकी ८ वीं पुस्तक 'रघुनाथ रूपक' प्रकाशित हुई है। इसके बाद श्री रामकर्ण जी द्वारा संपादित 'राज रूपक' को प्रकाशित करने का निश्चय हुआ है। जयपुर निवासी श्रद्धेय पुरोहित हरिनारायण जी जिस परिश्रम और तत्परता के साथ इस माला के लिये पुस्तकें जुटाते और इसकी उन्नति के लिये सत्परामर्श देते रहते हैं उसके लिये सभा उनकी हृदय से कृतज्ञ है।

माला के इस वर्ष के आय-व्यय का हिसाब निम्नलिखित है—

| आय | व्यय |
|---|---|
| १२८२॥≡) ४ बचत | ९२॥≡)॥। कागज |
| ३५४।=) सरकारी कागज़ों का व्याज | १५०) रैकों की बनवाई |
| ८६॥)॥। पुस्तकों की बिक्री और रायल्टी | ५५-)॥। कार्यालय व्यय में गया |
| | १॥-) फुटकर |
| १८२३॥=) १ | २९९।=)॥ |
| | १५२४≡) ७ बचत |
| | १८२३॥=) १ |

# देव पुरस्कार ग्रंथावली

श्री वीरेंद्र केशव साहित्य परिषद् ओड़छा ने उक्त ग्रंथावली के नाम से उच्च कोटि की साहित्यिक पुस्तकें प्रकाशित करने के लिये गत वर्ष सभा को १००० रुपया दिया था। इस ग्रंथावली मे श्री राय कृष्ण दास लिखित दो बहुत महत्वपूर्ण पुस्तकें भारतीय मूर्तिकला और भारत की चित्रकला प्रकाशित हो चुकी हैं।

इस वर्ष इस माला में जो आय व्यय हुआ उसका ब्योरा निम्नलिखित है—

| आय | व्यय |
|---|---|
| १०००) ओड़छा राज्य से दान मिला | १।।।=) बंक बट्टा |
| १३०)।।। पुस्तकों की बिक्री | १६३=)।।। ब्लाक बनवाई |
| ११३०)।।। | |
| ९०।।।≡)।। अधिक व्यय | २८०।=)।।। कागज़ |
| १२२१)। | ५२२।।≡) छपाई |
| | ८२—)। जिल्द बंदी का सामान |
| | १४१।) कार्यालय खर्च |
| | २९।।)।। फुटकर व्यय |
| | १२२१)। |

# विज्ञान ग्रंथावली

सभा ने विज्ञान, उद्योग और शिल्प संबंधी पुस्तकें सरल हिंदी भाषा में निकालने का निश्चय किया था और उसके लिये एक उपसमिति बना दी थी जिसके संयोजक श्री प्रो० फूलदेव सहाय वर्मा थे। उक्त उपसमिति ने अपनी योजना और सम्मिति दे दी है। पर अभी तक सभा को कहीं से धन नही मिल सका है। प्रयत्न किया जा रहा है और धन प्राप्त होते ही इस कार्य का भी आरंभ कर दिया जायगा।

## पुरस्कार और पदक

उत्तम और मौलिक ग्रंथकर्ताओ को नियमानुसार जो पदक तथा पुरस्कार सभा दिया करती है उनकी निधियों का विवरण परिशिष्ट ८ मे दिया गया है। इस वर्ष ये निधियाँ ट्रेजरर, चैरिटेबल एंडाउमेंट फंड्स, सयुक्तप्रात के पास जमा कर दी गई हैं जिससे ये सदा के लिये सुरक्षित हो गई है। इसकी सरकारी विज्ञप्ति इस विवरण-पत्र के परिशिष्ट ९ मे प्रकाशित की गई है।

जिस प्रकार ये पुरस्कार और पदक दिए जाते हैं उसका विवरण निम्नलिखित है—

बिड़ला पुरस्कार—श्रीमान् राजा बलदेवदास बिड़ला की दी हुई निधि से २००) का यह पुरस्कार **संवत् १९९७ से प्रति चौथे वर्ष** दिया जायगा। इस बार यह पुरस्कार १ माघ १९९३ से २९ पौप १९९७ तक प्रकाशित अध्यात्म, योग, सदाचार, नीति, मनोविज्ञान आदि विषयों के सर्वोत्तम ग्रंथ के लिये संवत् १९९७ में दिया जायगा।

बटुकप्रसाद पुरस्कार—२००) का यह पुरस्कार स्वर्गवासी राय बहादुर बाबू बटुकप्रसाद खत्री की दी हुई निधि से सर्वोत्तम मौलिक उपन्यास या नाटक के लिये **संवत् १९९८ से प्रति चौथे वर्ष** दिया जायगा। इस बार १ माघ १९९४ से २९ पौप १९९८ तक की प्रकाशित सर्वोत्तम पुस्तक के लिये यह पुरस्कार संवत् १९९८ मे दिया जायगा।

रत्नाकर पुरस्कार ( १ )—स्वर्गवासी श्रीजगन्नाथदास 'रत्नाकर' की दी हुई निधि से २००) का यह पुरस्कार व्रजभापा के सर्वोत्तम ग्रथ के लिये **प्रति चौथे वर्ष** दिया जायगा। अगला पुरस्कार १ माघ १९९४ से २९ पौप १९९८ तक प्रकाशित सर्वोत्तम ग्रंथ पर सं० १९९८ मे दिया जायगा।

रत्नाकर पुरस्कार (२)—यह दूसरा रत्नाकर पुरस्कार भी २००) का है। यह पुरस्कार व्रजभापा के सदृश हिंदी की अन्य भापाओं ( यथा डिंगल, राजस्थानी, अवधी, बुंदेलखंडी, भोजपुरी, छत्तीस गढ़ी, आदि ) की सर्वोत्तम रचना अथवा सुसंपादित ग्रंथ के लिये

प्रति चौथे वर्ष दिया जाया करेगा। आगामी पुरस्कार १ माघ १९९५ से २९ पौष १९९९ तक प्रकाशित सर्वोत्तम पुस्तक पर सं० १९९९ मे दिया जायगा।

**डाक्टर छन्नूलाल पुरस्कार**—श्रीयुत प० रामनारायण मिश्र की दी हुई निधि से यह २००) का पुरस्कार विज्ञान विषयक सर्वोत्तम ग्रंथ पर **प्रति चौथे वर्ष** दिया जाया करेगा। आगामी पुरस्कार १ माघ १९९६ से २९ पौष सं० २००० तक की प्रकाशित सर्वोत्तम पुस्तक पर सं० २००० मे दिया जायगा।

**जोधसिंह पुरस्कार**—उदयपुर के स्वर्गवासी मेहता जोधसिंह की दी हुई निधि से यह २००) का पुरस्कार सर्वोत्तम ऐतिहासिक ग्रंथ के लिये **प्रति चौथे वर्ष** दिया जाया करेगा। आगामी पुरस्कार १माघ सं० २००१ से २९ पौष सं० २००५ तक की प्रकाशित सर्वोत्तम पुस्तक पर सं० २००५ में दिया जायगा।

**डा० हीरालाल स्वर्ण पदक**—स्वर्गवासी रायबहादुर डाक्टर हीरालाल की दी हुई निधि से एक स्वर्ण पदक सभा द्वारा पुरातत्व, मुद्राशास्त्र, इंडोलाजी, भाषाविज्ञान, तथा एपीग्राफी संबंधी हिंदी मे लिखित सर्वोत्तम मौलिक पुस्तक अथवा गवेषणापूर्ण निबंध पर **प्रति दूसरे वर्ष** दिया जायगा। पिछली बार यह पदक १ वैशाख सं० ९४ से ३० चैत्र सं० ९५ तक प्रकाशित सर्वोत्तम पुस्तक वा निबंध पर दिया जाने को था, पर खेद है कि पदक के योग्य कोई मौलिक कृति प्राप्त न होने के कारण इस वर्ष यह किसी को नहीं दिया गया।

**द्विवेदी स्वर्ण पदक**—स्वर्गीय आचार्य पं० महावीर प्रसाद द्विवेदी की प्रदान की हुई निधि से यह स्वर्ण पदक हिंदी में सर्वोत्तम पुस्तक के रचयिता को दिया जाता है। यह पदक संवत् **१९९६ से प्रति वर्ष** दिया जायगा। इस वर्ष यह पदक १ वैशाख १९९५ से ३० चैत्र १९९६ तक प्रकाशित सर्वोत्तम पुस्तक पर सं० १९९७ में दिया जायगा।

**सुधाकर पदक**—स्वर्गीय बाबू गौरीशंकर प्रसाद ऐडवोकेट की दी हुई निधि से यह रौप्य पदक बटुकप्रसाद पुरस्कार पाने वाले सज्जन को दिया जायगा।

**ग्रीव्ज पदक**—श्रीयुत पं० रामनारायण मिश्र की दी हुई निधि से यह रौप्य पदक डा० छन्नूलाल पुरस्कार पाने वाले सज्जन को दिया जायगा।

**राधाकृष्णदास पदक**—श्रीयुत बाबू शिवप्रसाद गुप्त को दी हुई निधि से यह रौप्य पदक रत्नाकर पुरस्कार सं० १ पाने वाले सज्जन को दिया जायगा।

**बलदेवदास पदक**—श्रीयुत बाबू ब्रजरत्न दास वकील की दी हुई निधि से यह रौप्य पदक रत्नाकर पुरस्कार सं० २ प्राप्त करने वाले सज्जन को दिया जायगा।

**गुलेरी पदक**—स्वर्गीय श्रीयुत पं० चंद्रधर शर्मा गुलेरी की स्मृति में श्रीयुत प० जगद्धर शर्मा गुलेरी की दी हुई निधि से यह रौप्य पदक जोधसिंह पुरस्कार पाने वाले सज्जन को दिया जायगा।

**रेडिचे पदक**—यह रौप्य पदक बिड़ला पुरस्कार पाने वाले सज्जन को दिया जायगा। इसके लिये सभा को ३७) चंदे से प्राप्त हुए थे। सभा ने शेष रुपए पूरे करके इसकी भी निधि स्थापित कर दी है।

## भारत-कलाभवन

आगत वस्तुएँ—इस वर्ष भी कलाभवन में आगत वस्तुओं की संख्या अच्छी रही। इनमें कुछ बहुत महत्त्वपूर्ण हैं। श्रीशिवलाल शाह स्मारक संग्रह के लिये पहली वस्तु, हम्जानामा चित्रपट का एक मूल चित्र, शाह-स्मारक कोष द्वारा दो हजार रुपए में खरीदी गई।

अमीर हम्जा दास्तान ईरानी भाषा की एक बड़ी कहानी है जिसमें हम्जा का अद्भुत वीर चरित्र वर्णित है। अकबर को इस कहानी से बहुत प्रेम था। उसने १५६०–७५ ई० में इसके चौदह सौ चित्रपट ( कपड़े पर चित्र ) बनवाए थे, जिनका माप लगभग २८×२४ इंच था। अब इस बृहत् चित्रावली के एक सौ से कुछ अधिक मूल चित्रों का पता है, जिनमे से केवल यही एक भारत में है, शेष विदेशों में। इसकी शैली आरंभिक मुगल, मुख्यतः कश्मीरी है। इस दुर्लभ वस्तु को प्राप्त करा देने का श्रेय प्रिंस आव वेल्स संग्रहालय, बंबई के कलाविभाग के अध्यक्ष डा० मोतीचंद्रजी को है।

गत जाड़े के आरंभ से ईस्ट इंडियन रेलवे की ओर से राजघाट किले और काशी स्टेशन के बीच की भूमि खोदी जा रही है। आरंभ में इस स्थान से कुछ मृण्मूर्त्तियाँ तथा पात्र कुछ लोगों को मिले। इसकी सूचना मिलने पर आगे मिलने वाली वस्तुओं की प्राप्ति का प्रयत्न किया गया। कुछ वस्तुएँ भारतीय पुरातत्त्व विभाग द्वारा कलाभवन के लिये प्राप्त की गई हैं तथा उक्त विभाग की कृपा से इनमें की और वस्तुओं के भी प्राप्त होने की आशा है। अब कलाभवन वहाँ से प्राप्त वस्तुओं का सुंदर संग्रह बन गया है। इनमें गुप्तकालीन मृण्मूर्त्तियाँ अधिक हैं। उक्त स्थान पर नगर वा बस्ती का तो कोई चिह्न नहीं मिला और मिट्टी की तह देखने से मालूम होता है कि वह स्थान कई शताब्दियों तक केवल कूड़ा फेंकने की जगह थी, पर स्टेशन के निकट एक मध्यकालीन शिव मंदिर के कुछ अवशेष अवश्य मिले हैं जो बहुत ही सुंदर हैं। इनमें की बहुत सी वस्तुओं को लोगों ने बहुत कुछ नष्ट कर दिया है।

भारतीय पुरातत्व विभाग ने सारनाथ से ब्राह्मण धर्म की अनेक उत्तमोत्तम मूर्त्तियाँ भी प्रदान करने की कृपा की है। आशा है वे शीघ्र ही कलाभवन में आ जायँगी।

इस वर्ष कलाभवन में आई विशिष्ट वस्तुओं में से कुछ ये हैं—

| वस्तु | दाता |
|---|---|
| श्रीनाथ जी की दो छवि | श्रीमती चंपादेवी जी, काशी |
| हस्तलिखित सचित्र पंचरत्न (पाँच चित्र) | श्रीयुत भवानी प्रसाद जी रईस, बड़हलगंज, गोरखपुर |
| पत्थर का एक मध्यकालीन अलंकृत खंभा | श्रीयुत रामनाथ पांडे, ग्राम खजुहनी, सारनाथ, बनारस |
| बारहट नरहर दास विरचित अवतार गीता तथा श्रीमद्भागवत की ह० लि० सचित्र खंडित प्रति | श्रीयुत काका कालेलकर, वरधा मध्यप्रांत |
| मृण्मूर्त्तियां तथा ईंटें आदि | श्रीयुत कुमार सुरेशसिंह जी, काला काँकर, अवध |
| मिट्टी के २५ पात्र (राजघाट से प्राप्त) | श्रीगरीबदास ठेकेदार, राजघाट, काशी |

| | |
|---|---|
| रामगढ़ राष्ट्र महासभा में दिए गए स्वागत भाषण की पांडुलिपि | श्रीयुत डा० राजेंद्र प्रसाद, पटना |
| अखिल भारतीय विज्ञान परिषद् के सभापति पद से डा० बीरबल साहनी द्वारा दिए गए भाषण की पांडुलिपि | श्रीयुत डा० बीरबल साहनी, लखनऊ |

इनके अतिरिक्त संवत् १७६२ वि० की एक प्रामाणिक हस्तलिखित रामचरितमानस की प्रति श्रीशंभुनारायण चतुर्वेदी, बी० ए०, एल०एल०, बी० ने कलाभवन में प्रदर्शन के लिये भेजी है। आशा है कि उनकी कृपा से शीघ्र ही यह कलाभवन की संपत्ति हो जायगी।

कलाभवन में हिंदी में प्रकाशित सभी प्रकार की पत्र-पत्रिकाओं की प्रथम संख्या रखने की व्यवस्था है। इस योजना में हिंदी साहित्यिकों तथा प्रकाशकों की सहायता तथा सहयोग से ही विशेष सफलता प्राप्त हो सकती है। कलाभवन के पुस्तकालय में गतवर्ष को भाँति इस वर्ष भी पुस्तकें तथा पत्र-पत्रिकाएँ आती रहीं।

साहित्यिकों की हस्तलिपियों के नमूने एकत्र करने में इस वर्ष बाबू बालकृष्ण दास, श्रीवाचस्पति पाठक तथा श्रीलल्लीप्रसाद पांडेय से विशेष सहायता मिली है। सभा इन सज्जनों को धन्यवाद देती है।

**संगृहीत वस्तुओं की रक्षा आदि**—पुरानी वस्तुओं मे प्रायः सदा किसी न किसी प्रकार से नष्ट वा विकृत होने के चिह्न प्रकट होते रहते हैं। उनको देखते ही रक्षा का उचित उपाय करना अत्यंत आवश्यक होता है। इसके लिये आवश्यक वस्तुओं का सदा आयोजन रखना पड़ता है। कलाभवन में अर्थाभाव के कारण परिमित सामग्रियों तथा सुविधाओं के द्वारा ही उक्त प्रकार की वस्तुओं की केवल पूरी तरह से रक्षा ही नहीं की जाती किंतु यह प्रयत्न भी किया जाता है कि वे शताब्दी बाद तक भी अपनी वर्तमान दशा मे ही बनी रहें। इस विषय के विशेषज्ञों ने हमारे प्रयोगों तथा क्रियाओं की बराबर प्रशंसा की है। इस वर्ष इस विषय पर कई संग्रहालयों ने पूछताछ भी की थी। प्रयाग संग्रहालय से कई चित्र तथा संगृहीत पत्र आदि मरम्मत और सुरक्षित करा देने के लिये आए थे। अगले वर्ष अन्य स्थानों से भी एवं अधिक संख्या में मरम्मत के लिये चित्रों आदि के आने की संभावना है। कलाभवन में इस विषय की एक संपन्न प्रयोगशाला होने की अत्यंत आवश्यकता है।

मृण्मूर्त्तियाँ बैठकियों में लगाकर अस्थायी रूप से सजा दी गई हैं। इनको स्थायी रूप से प्रदर्शित करने के लिये लगभग सवा सौ रुपए की लागत के आधुनिक ढंग के दो 'शो-केस' तैयार कराए गए हैं। इनके यथास्थान लग जाने पर स्थायी सजावट कर दी जायगी।

**सूची**—आवश्यक साधन तथा सामग्री न होने पर भी चित्रों एवं पत्थर तथा मिट्टी की मूर्त्तियों आदि की विवरणात्मक सूची पूरी हो चुकी है।

**परिचय-पत्र**—चित्र-मंदिर में सब चित्रों पर परिचय पत्र लगा दिए गए हैं। मूर्त्तियों के परिचय-पट्ट अभी तैयार नहीं हुए हैं। मृण्मूर्त्तियों तथा पाषाण-मूर्त्तियों के परिचय-पट्ट तैयार कराने में लगभग एक सहस्र रुपया व्यय होने का अनुमान है। यह कार्य अत्यंत आवश्यक होते हुए भी अर्थाभाव के कारण नहीं कराया जा सका है। सारनाथ जैसे सरकारी संग्रहालय में भी अभी तक यह कार्य प्रायः अधूरा ही था, किंतु अब वहाँ परिचय-पट्ट पर लिखने के लिये एक कारीगर की अस्थायी नियुक्ति कर ली गई है और उक्त कार्य अब कम व्यय में शीघ्रता से हो रहा है। कलाभवन के लिये भी ऐसा ही आयोजन उपयुक्त होगा।

पाश्चात्य संग्रहालयों की सचित्र 'गाइड बुक' की श्रेणी की इस संग्रहालय की 'गाइड बुक' तथा चित्रों के रंगीन छपे हुए 'एलबम' की माँग पिछले वर्ष की अपेक्षा इस वर्ष अधिक रही। 'गाइड बुक' की सभी सामग्री तैयार है, किंतु धनाभाव के कारण इसका प्रकाशन रुका है। इससे कलाभवन तथा सभा की ख्याति फैलने में रुकावट हो रही है।

कलाभवन में संगृहीत वस्तुओं के फोटोग्राफ की माँग इस वर्ष अच्छी रही। भारतीय इतिहास कांग्रेस प्रदर्शनी, इलाहाबाद की सचित्र विवरण पुस्तक प्रकाशित होने से यह माँग बढ़ी। कलाभवन की 'गाइड बुक' प्रकाशित होने पर यह माँग बहुत अधिक बढ़ जायगी। कलाभवन का जो सोलह कार्डों का 'सेट' बनवाया गया था वह भी समाप्त हो गया है।

हिंदी साहित्य सम्मेलन के विगत अधिवेशन के अवसर पर कलाभवन ने अपने साहित्यिक संग्रह का प्रदर्शन किया था जिसमें हिंदी के

पुराने लेखकों, कवियों तथा साहित्यिकों की लिपियों, मुख्यतः पत्रों एवं हिंदी की पूर्व प्रकाशित पत्र-पत्रिकाओं की प्रथम संख्याएँ थीं। लोगों ने इन्हें देखकर बहुत हर्ष तथा गर्व प्रगट किया।

**श्रीकाशीदेई चंडीप्रसाद मूर्त्ति-मंदिर**—कलाभवन के मूर्त्ति-विभाग में स्थान की संकीर्णता का उल्लेख गत वर्ष किया गया था। सभा के उत्साही हितैषी श्रीमुरारीलाल केडिया ने अपनी स्वर्गीया बहन तथा बहनोई के स्मारक-स्वरूप मूर्त्तिमंदिर के आँगन को 'गैलरी' के रूप में परिणत करा देने के लिये कुल १००१) रुपया दिया। इससे अब आधुनिक ढंग की प्राकृतिक तथा कृत्रिम प्रकाश से युक्त बहुत ही सुंदर गैलरी बन गई है। इस नए हॉल का नाम 'श्री काशीदेई चंडीप्रसाद मूर्त्तिमंदिर' रखा गया है। इसका उद्घाटन प्रयाग संग्रहालय के प्राण रायबहादुर श्रीब्रजमोहन व्यास के द्वारा ता० ३१-६-९६ को संपन्न हुआ। इस नए हॉल से अभी तो काम चल रहा है किंतु नए भवन की जो कमी बहुत दिनों से है वह ज्यों की त्यों बनी हुई है।

इस वर्ष उप संग्रहाध्यक्ष पर्यटन के लिये भेजे गए। उन्होंने जयपुर के राजकीय पोथीखाने, शस्त्रागार तथा संग्रहालय का अध्ययन किया।

कलाभवन को इस वर्ष जो विशेष आर्थिक सहायता प्राप्त हुई उसका ब्योरा परिशिष्ट ६ में अन्यत्र प्रकाशित किया गया है।

कलाभवन के संस्थापक तथा संग्रहाध्यक्ष श्रीराय कृष्णदास ने कलाभवन की उन्नति के लिये जिस तत्परता के साथ उद्योग किया उसके लिये सभा उनकी कृतज्ञ है।

## संबद्ध संस्थाएँ

जो संस्थाएँ सभा से संबद्ध हैं उनकी सूची परिशिष्ट ५ में दी गई है। उनमें से जिनका प्राप्त हुआ है उनके कार्यों का संक्षिप्त विवरण नीचे दिया जाता है।

**नागरीप्रचारिणी सभा, भगवानपुर रत्ती, मुजफ्फरपुर**—इस सभा का यह तेरहवाँ वर्ष समाप्त हुआ है। इस वर्ष भी सभा ने हिंदी प्रचार के लिये यथासाध्य प्रयत्न किया। सभा के पुस्त-

कालय में इस वर्ष ३१२ नई पुस्तकें खरीदी गईं और कुल दस पत्र-पत्रिकाएँ आती रहीं। वाचनालय में पाठकों की संख्या ३६३२ रही और ८८४ पुस्तकें घर ले जाकर पढ़ने को दी गईं। पुस्तकालय सर्व साधारण के लिये ४ वजे संध्या से नौ बजे रात्रि तक खुला रहता है।

खोज-विभाग ने इस वर्ष तीन हस्तलिखित ग्रंथ प्राप्त किए। शिक्षण-विभाग के द्वारा ३० अपढ़ व्यक्ति साक्षर किए गए। हिंदी-साहित्य-सम्मेलन की परीक्षाओं मे बैठने वाले छात्रों को पुस्तकें देने का समुचित प्रबंध किया गया। इससे अधिक संख्या में विद्यार्थी उन परीक्षाओं में सम्मिलित हुए।

यहाँ की कचहरियों में नागरी लिपि के व्यवहार के लिये सभा ने आन्दोलन किया है पर अभी पूरी सफलता नहीं हुई। सभा ने इस वर्ष हिंदुस्तानी नाम से प्रचलित होने वाली भ्रष्ट हिंदी का पूरा विरोध किया। सभा की ओर से यथासमय तुलसी-दिवस और हरिश्चंद्र जयंती आदि उत्सव मनाए गए।

कई प्रतिष्ठित व्यक्तियो ने सभा का निरीक्षण करके बहुत संतोप प्रकट किया। उनमें निम्नलिखित नाम उल्लेखनीय हैं:—

श्री श्रीकृष्ण सिंह, श्रीअनुग्रह नारायण सिंह, श्रीजगलाल चौधरी ( उस समय बिहार सरकार के क्रमशः प्रधान मंत्री, अर्थ मंत्री और स्वास्थ्य मंत्री ), सर्च लाइट के संपादक श्रीमुरलीमनोहर प्रसाद।

**हिंदी-साहित्य-भवन, धरफरी, मुजफ्फरपुर**—यह भवन बिहार की पुरानी साहित्यिक संस्थाओं में से है और अपना उन्नीसवाँ वर्ष समाप्त कर बीसवें में प्रवेश कर रहा है। सुदूर गाँव मे स्थित होने पर भी अच्छा काम कर रहा है।

भवन का कार्य मुख्यतः पुस्तकालय और वाचनालय द्वारा ही होता है। पुस्तकालय मे ग्रामोपयोगी पुस्तकें अधिक हैं। इस वर्ष छूत की बीमारियों के कारण पढ़ी गई पुस्तकों की संख्या मे गत वर्ष की अपेक्षा कमी रही।

आसपास के देहाती मेलों मे, जिनमें लाखो लोग आते हैं, भवन की ओर से जुलूस और सभाओं के द्वारा भी साहित्यिक प्रचार किया जाता है। इससे देहातो मे बहुत से पुस्तकालय स्थापित हो गए हैं।

गत वर्ष यहाँ रामायण-प्रचार-समिति ( बरहज, गोरखपुर ) की परीक्षाओं का केंद्र खोला गया। भिन्न भिन्न परीक्षाओं में ६२ परीक्षार्थी सम्मिलित हुए। इनमें कई महिलाएँ भी हैं।

प्रांत में हिंदुस्तानी के विरोधी आंदोलन में इस संस्था ने बराबर योग दिया है। गत वर्ष 'ज्योति' नाम की एक हस्तलिखित पत्रिका निकलती थी; इस वर्ष वह बंद होगई, किंतु उसे छपवाकर प्रकाशित करने का प्रयत्न हो रहा है। इस वर्ष भवन के सदस्यों की संख्या ९८ रही।

**हिंदी-साहित्य-समिति, सहसराम**—सहसराम की यह एक मात्र साहित्यिक संस्था है और अच्छा काम कर रही है। इसी वर्ष यह काशी नागरीप्रचारिणी सभा से सबद्ध हुई है।

इसका 'सहसराम साहित्य-सदन' नाम का एक वाचनालय भी है। इस वर्ष १३६२ व्यक्तियों ने वाचनालय में आकर पत्र-पत्रिकाएँ पढ़ीं। १२५ पत्र-पत्रिकाएँ बाहर ले जाकर पढ़ी गईं।

सहसराम में इसी समिति के उद्योग से देवघर हिंदी विद्यापीठ की परीक्षाओं का केंद्र भी खोल दिया गया है।

**हिंदी-प्रचार-मंडल, बदायूँ**—इस मंडल की स्थापना सन् १९३७ में शिवरात्रि के दिन हुई थी। यह मंडल पुस्तकालय, वाचनालय, पुस्तक-प्रकाशन, विद्यालय और व्याख्यानों के द्वारा हिंदी-प्रचार का कार्य करता है। मंडल के अधीन एक शारदा पुस्तकालय है। इसमें लगभग ५०० पुस्तकें हैं। हिंदी की परीक्षाएँ देने वालों की सुविधा के लिये विशारद, साहित्यरत्न, विशेष-योग्यता और विदुषी परीक्षा की पुस्तकें भी रखी गई हैं। शुल्क केवल २॥) वार्षिक है।

मंडल के अधीन हिंदी-विद्यालय में तीन अवैतनिक शिक्षक हैं। विद्यालय सायंकाल ४ बजे से ६ बजे तक खुलता है। मंडल का एक हरिजन-विद्यालय भी है। इसमें ३० विद्यार्थी शिक्षा पा रहे हैं। इसके लिये कहीं से आर्थिक सहायता नहीं मिलती। आशा है म्युनिसिपल बोर्ड इस कार्य के महत्व को समझकर कुछ सहायता देने की उदारता दिखलाएगा।

**प्रसाद-परिषद्, काशी**—इस परिषद् का यह द्वितीय वर्ष समाप्त होकर तृतीय वर्ष का आरंभ हो रहा है। काशी में यह परिषद्

हिंदी-प्रचार का संतोषजनक कार्य कर रही है। इस वर्ष इसके सदस्यो की संख्या लगभग ५० रही। काशी के सभी प्रतिष्ठित कवि और लेखकों की सहानुभूति इसे प्राप्त है। इस वर्ष परिषद् के प्रयत्न से बनारस-जिला साहित्य-सम्मेलन की स्थापना का बहुत महत्वपूर्ण कार्य हुआ है। इसका प्रथम अधिवेशन गत सितंबर मास मे चंदौली ग्राम मे श्रीवेंकटेश नारायण तिवारी की अध्यक्षता मे हुआ। सम्मेलन का उद्घाटन श्री सम्पूर्णानन्दजी ने किया था। इसमें कवि-सम्मेलन भी हुआ था।

परिषद् के दो विशेष अधिवेशन गंगाजी में नौका पर क्रमशः शरद्-पूर्णिमा को तथा होली के दूसरे दिन साहित्य-गोष्ठी के रूप मे हुए। ये आयोजन बहुत ही सफल रहे।

इस वर्ष परिषद् की कुल २० बैठकें हुईं। अगले वर्ष से कुछ प्रकाशन कार्य भी करने का विचार हो रहा है। गत दिसंबर में एक पुस्तकालय और वाचनालय खोला गया। पुस्तकालय में ३०० साहित्यिक पुस्तकें हैं। वाचनालय में इस वर्ष ७० पत्र-पत्रिकाएँ आती रहीं। आशा है उदार हिंदी प्रेमी इस संस्था की सहायता करेंगे।

**मस्कत और मत्रा नागरीप्रचारिणी सभा, अरब**—अरब मे इस संस्था की स्थापना ज्येष्ठ बदी नवमी संवत् १९९६ को काशी की आर्य-विद्या सभा के उपदेशक पं० कन्हैया लाल मिश्र की उपस्थिति में हुई। पहले यहाँ हिंदी का प्रचार बिल्कुल न था, परंतु इस संस्था के द्वारा अब अच्छा कार्य हो रहा है। इस सभा के वाचनालय में भारत से कई मासिक, साप्ताहिक और दैनिक पत्र मँगाए जाते हैं।

यहाँ के आर्य-केलवणी-मडल द्वारा संचालित पाठशालाओ में भी हिंदी का प्रचार आरंभ कर दिया गया है। पर यहाँ के विद्यार्थियों के लिये हिंदी की बड़े अक्षरों मे छपी हुई आरंभिक पुस्तकों की बड़ी आवश्यकता है जिसके लिये सभा भारत के हिंदी-प्रचार के प्रेमी व्यक्तियों से आशा करती है।

## संकेतलिपि विद्यालय

इस विद्यालय में इसके अध्यक्ष पं० निष्कामेश्वर मिश्र की प्रणाली से शिक्षा दी जाती है। कांग्रेस के अधिवेशनों में त्रिपुरी कांग्रेस को छोड़कर सन् १९२१ के अधिवेशन से लेकर अब तक बराबर इसी प्रणाली

से उत्कांत्त होता रहा है। इस दृष्टि से इस प्रणाली तथा इस विद्यालय की सफलता प्रत्यक्ष है।

इस वर्ष के अंत तक इस विद्यालय में ४३ विद्यार्थियों ने निःशुल्क शिक्षा प्राप्त की। भिन्न भिन्न संस्थाओं के भेजे हुए तथा दूर दूर से आए हुए विद्यार्थी इस विद्यालय मे शिक्षा प्राप्त कर रहे हैं। एक सज्जन रियासत मडी की ओर से आए है। दो विद्यार्थी बरहज आश्रम के, दो बलिया जिला कांग्रेस कमेटी के और दो स्याद्वाद जैन महाविद्यालय, काशी के भेजे हुए हैं। इनके अतिरिक्त अलवर राज्य, जबलपुर, गढ़वाल, आजमगढ़, प्रयाग आदि के भी विद्यार्थी हैं।

अट्ठाइसवें हिंदी-साहित्य-सम्मेलन के अधिवेशन के अवसर पर विद्यालय की वार्षिक परीक्षा तथा अखिल-भारतीय-हिंदी-संकेतलिपि प्रतियोगिता का आयोजन किया गया था। इसमें यहाँ के विद्यार्थियो ने सफलता पूर्वक प्रमाणपत्र और पुरस्कार प्राप्त किए। प्रतियोगिता का प्रथम पुरस्कार १७५ शब्द प्रति मिनट की गति से लिखने वाले को प्रदान किया गया था, जिसमें प्रमाणपत्र के साथ एक स्थायी चपक और कुछ चुनी हुई पुस्तके थीं। निम्नलिखित परीक्षोत्तीर्ण विद्यार्थियो को पुरस्कार और उपाधियाँ प्राप्त हुई—

श्रीबालकृष्ण शर्मा—१७५ शब्द की गति से-प्रथम पुरस्कार और हिंदी-सकेतलिपि-रत्न की उपाधि।

श्रीमहावीरप्रसाद—१७५ शब्दकी गति से–द्वितीय पुरस्कार और हिंदी-संकेतलिपि रत्न की उपाधि।

श्रीरामदुलारे सिंह—१७५ शब्द की गति से–द्वितीय पुरस्कार और हिंदी-सकेतलिपि-रत्न की उपाधि।

श्रीदूधनाथ सिंह—१७५ शब्द की गति से–द्वितीय पुरस्कार और हिंदी-संकेतलिपि-रत्न की उपाधि।

श्रीगिरिजाशंकर बरनवाल—१३० शब्द की गति से–प्रथम पुरस्कार तथा हिंदी-सकेतलिपि-कोविद की उपाधि।

श्रीबालकृष्णदवे—१३० शब्द की गति से–प्रथम पुरस्कार तथा हिंदी-संकेतलिपि-कोविद की उपाधि।

श्रीरामअधार सिंह—१३० शब्द की गति से—प्रथम पुरस्कार तथा हिंदी-संकेतलिपि-कोविद की उपाधि।

सभी प्रमाण-पत्र सम्मेलन के सभापति पं० अंबिकाप्रसाद वाजपेयी के हस्ताक्षर से प्रदान किए गए थे।

सरकारी गुप्तचर-विभाग में अब तक उर्दू संकेतलिपि जाननेवाले ही संवाददाता का काम करते थे, पर सन् १९३९ से हिंदी संकेतलिपि जाननेवालों को भी स्थान मिलने लगा है। पहले खुफिया इंस्पेक्टर ही उर्दू संकेतलिपि की योग्यता प्राप्त करने के लिये भेजे जाते थे और वही संवाददाता भी हुआ करते थे। किंतु सन् १९३९ से युक्त प्रांत में पहले से संकेतलिपि जानने वालों को भी स्थान दिया जाने लगा है। इस विभाग में इस विद्यालय के भी एक विद्यार्थी नियुक्त किए गए हैं।

पिछले वर्ष इस विद्यालय के कई विद्यार्थी रियासतों मे लिए गए थे। इस वर्ष भी श्रीहरिश्चन्द्र शर्मा को रामपुर रियासत ने नियुक्त किया है। इन संवाददाताओं द्वारा रियासतों मे हिंदी प्रचार बढ़ सकता है। सभा इसके लिये बराबर प्रयत्न करती रहती है। परंतु विद्यालय में स्थानाभाव के कारण बहुत से विद्यार्थियों को निराश लौटाना पड़ता है।

विद्यालय के सहायक अध्यापक श्रीकेदारनाथ अष्ठाना भी एक व्यापारिक कंपनी मे नियुक्त किए गए हैं। देश के कितने ही व्यापारी हिंदी में पत्र-व्यवहार आदि करना चाहते हैं, किंतु हिंदी के योग्य संवाददाता न मिलने के कारण वे अंग्रेजी की शरण लेते हैं। विद्यालय अब इस कमी को दूर कर रहा है। अभी तक विद्यालय मे व्यवस्थापिका सभाओं और समाचारपत्रों में काम करने वाले संवाददाता ही तैयार होते रहे हैं, परंतु अब व्यापारिक पत्र-व्यवहार आदि की शिक्षा देने का विशेष प्रबंध किया जा रहा है। व्यापारिक कार्यालयों के काम का पूरा ज्ञान करानेवाली पुस्तकों का हिंदी में नितांत अभाव है, यद्यपि अंग्रेजी में ऐसी पुस्तकें बहुत हैं। व्यापारियों की सुविधा के लिये हिंदी में एक संक्षिप्त कोष ( कोड ) का होना भी बहुत आवश्यक है। सभा ऐसी पुस्तकें तैयार करा सकती है, पर धनाभाव के कारण यह काम रुका है। विद्यालय के प्रधानाध्यापक श्रीगोवर्धनदास गुप्त हिंदी में तार-प्रणाली तैयार करने का यत्न कर रहे हैं। सभा ने इसके लिये उन्हें कुछ आर्थिक सहायता भी दी है।

इस विद्यालय के द्वारा सभी ऐसे क्षेत्रों में हिंदी का प्रवेश कराया

जा सकता है जहाँ अभी तक वह उपेक्षित है। धनाभाव के कारण विद्यालय आगे नहीं बढ़ रहा है।

सभा विद्यालय के अवैतनिक प्रधानाध्यापक श्रीगोवर्धन दास गुप्त तथा अवैतनिक सहायक अध्यापक श्रीरामप्रताप गुप्त को उनके परिश्रम और तत्परता के लिये हार्दिक धन्यवाद देती है।

## साहित्य गोष्ठी

स्वर्गीय बा० जयशंकर प्रसादजी ने ९००) रुपयों की जो निधि साहित्य परिषद् के लिये सभा को दान दी थी उसके उद्देश्य की पूर्ति के लिये यह साहित्य गोष्ठी स्थापित की गई थी। यह इसका नवाँ वर्ष है। इस गोष्ठी के द्वारा हिंदी-प्रेमियों को समय समय पर स्थानीय तथा बाहर के अनेक विद्वानों और कवियों के व्याख्यानों और रचनाओं को सुनने के अवसर मिलते रहते हैं। गोष्ठी को अधिक उपयोगी और आकर्षक बनाने के लिये स० १९९४ से इसीके अंतर्गत 'प्रसाद'-व्याख्यान माला की आयोजना की गई है, जिसमें समय समय पर विद्वानों द्वारा सुबोध व्याख्यान हुआ करते हैं।

१८-४-९६ को सभा की ओर से स्वामी श्रीसत्यदेव परिव्राजक का स्वागत किया गया और उनका 'जर्मनी में आर्य-संस्कृति का प्रचार' पर भाषण हुआ।

इस वर्ष गोष्ठी की ओर से २-५-९६ को श्री पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय 'हरिऔध' के सभापतित्व में तुलसी-जयंती मनाई गई। आरंभ में महंत पं० रामजी व्यास गौड़ कथावाचक द्वारा रामायण की कथा हुई। फिर पं० केशव प्रसाद मिश्र का 'तुलसी के दार्शनिक विचार' पर विद्वत्तापूर्ण व्याख्यान हुआ। इसके पश्चात् मिर्जापुर के प्रसिद्ध रामायणी श्रीभगवानदास हालना का व्याख्यान हुआ।

१६ माघ ९६ को चीनी सद्भाव-संदेश-मंडल के नायक चीन की राष्ट्रीय सरकार के धर्माध्यक्ष ताई सू महोदय का काशी आने पर सभा की ओर से विशेष रूप से स्वागत किया गया और उनके सम्मान में साहित्य गोष्ठी ने जलपान का आयोजन किया। महामान्य ताई सू ने चीनी भाषा में दिए गए अपने वक्तव्य में सभा के कार्यों पर बड़ा संतोष प्रकट किया जिसका भाव श्री भदंत आनंद कौसल्यायन ने हिंदी भाषा में समझाया। उन्होंने कहा कि महात्मा बुद्ध ने भी लोक-

भाषा को प्रधानता देकर उसकी उन्नति की थी। बड़ी प्रसन्नता की बात है कि सभा उसी पवित्र कार्य को कर रही है। भारत की राष्ट्रभाषा की उन्नति के लिये सभा का प्रयत्न सर्वथा स्तुत्य है।

इस वर्ष प्रसाद-व्याख्यान-माला में व्याख्यान देने वाले सज्जनों के नाम और उनके विषय नीचे दिए जाते हैं—

डाक्टर भीखनलाल आत्रेय, एम. ए., डी. लिट्,—मनोविश्लेषण
पं० माखन लाल चतुर्वेदी— साहित्य
वेदवाचस्पति पं० मोतीलाल शास्त्री—(१) ऋषि संदेश
(२) वैदिक साहित्य की उपयोगिता
प्रो० यू. ए. असरानी— रेडियो (सचित्र)
डा० अमूल्य कुमार बनर्जी— आँखों की रक्षा (सचित्र)
माननीय बा० घनश्यामसिंह गुप्त— हिंदी की वर्त्तमान अवस्था

इस वर्ष प्रसाद-व्याख्यान-माला के संयोजक पं० विद्याभूषण मिश्र जी रहे। उन्होंने जिस परिश्रम और उत्साह के साथ कार्य किया उसके लिये सभा उन्हे धन्यवाद देती है।

## हिंदी प्रचार

पंजाब, कश्मीर और असम प्रांतों से सभा को इस वर्ष बहुत से पत्र मिले जिनमें उन प्रांतो में हिंदी की अवस्था का उल्लेख है। वहाँ प्रत्यक्ष और परोक्ष रूप मे हिंदी पर जो आक्रमण हो रहे हैं तथा हिंदी को जो अघात पहुँच रहा है उससे वहाँ के हिंदी प्रेमी क्षुब्ध हो उठे हैं और वे सभा की सहायता चाहते हैं। धनाभाव के कारण सभा उन प्रांतों में प्रचार-कार्य का भार उठाने में समर्थ नहीं रही, फिर भी अपने सामर्थ्य भर उसने प्रयत्न किया और कर रही है। जनवरी १९४० के आरंभ में सभा के सभापति पं० रामनारायण मिश्र ने पंजाब जाकर वहाँ की अवस्था का निरीक्षण किया। वहाँ एक प्रतिनिधिदल भेजने का सभा निश्चय कर चुकी है और पंजाब तथा कश्मीर में प्रचार के खर्च के लिये सभा ने उदार महानुभवों से ३०००) की सहायता का अनुरोध किया।

सभा से प्रकाशित 'बिहार में हिंदुस्तानी' नाम की पुस्तक को लेकर बिहार में कुछ लोगों ने यह भ्रम फैलाना आरंभ किया कि युक्त

प्रांत के साहित्यिक बिहार के साहित्यिकों को अवज्ञा की दृष्टि से देखते हैं। सभा ने इस भ्रम को दूर करने का यत्न किया और इस संबंध में दो वक्तव्य निकाले जो युक्तप्रांत, बिहार और कलकत्ते के प्रमुख पत्रों में छपे। इस वर्ष भभुआ (शाहाबाद) में नवजीवन साहित्य परिषद् श्रीयुत् पं० रामनारायण मिश्र के सभापतित्व मे हुई। सुहृद् संघ, मुजफ्फरपुर की ओर से भी पं० रामनारायण मिश्र के मुजफ्फरपुर जाने पर एक विराट् सभा हुई थी। इन दोनों सभाओं में भी सभा का वक्तव्य देकर स्थिति को स्पष्ट किया गया। सभा की हिंदी-प्रचार-उपसमिति के संयोजक पं० चंद्रबली पांडेय, एम. ए. उक्त दोनों सभाओं में पंडितजी के साथ गए थे और उन्होंने भाषण भी दिया था।

हिंदी प्रचार की दृष्टि से सभा ने इस वर्ष कुछ संस्थाओं को नागरी प्रचारिणी पत्रिका नि.शुल्क दी तथा हिंदी-प्रचार-सभा, जम्मू और हिंदी-भवन, शांति निकेतन को कुछ पुस्तकें विना मूल्य देने का निश्चय किया।

## प्रतिनिधि दल

वर्ष के आरंभ में सभा के सभापति श्रीयुत पं० रामनारायण मिश्र ने बनारस ट्रेनिंग कालेज के प्रोफेसर पं० लालजी राम शुक्ल के साथ सभा के निमित्त धनसंग्रह के लिये मध्य भारत की यात्रा की। पहले वे उज्जैन गए। वहाँ पं० सूर्यनारायण व्यास, प० गोपाल कृष्ण शास्त्री तथा डाक्टर दुर्गा शंकर नगर से जो सहयोग प्राप्त हुआ उसके लिये सभा उनकी ऋणी है।

उज्जैन से प्रतिनिधि दल इंदौर गया। वहाँ 'वीणा' संपादक पं०कालिका प्रसाद दीक्षित, राव बहादुर सरदार माधवराव विनायकराव किबे, पं० रामभरोसे तिवारी तथा प्रो० ज्वाला प्रसाद सिंहल से बड़ी सहायता मिली। पर रियासत मे प्रजामंडल के आंदोलन के कारण राज्य से कुछ सहायता न मिल सकी। इंदौर से प्रतिनिधिदल देवास, सीतामऊ, प्रतापगढ़, सैलाना, रतलाम, धार और फिर उज्जैन होकर भूपाल, छिंदवाड़ा, नृसिंहपुर और सतना होते हुए बनारस लौटा। इस यात्रा में महाराजकुमार डा० रघुबीर सिंह ( सीतामऊ ), महाराजा महारावत सर प्रताप सिंह ( प्रतापगढ़ ) ( जिनकी माता स्वर्गीया श्रीमती सूर्यकुमारीजी

की बहिन हैं ) तथा महाराज भरतसिंह ( मुलथान ) और दीवान बहादुर के. नादकार ( धार ) ने सभा तथा प्रतिनिधिदल पर बड़ी कृपा दिखलाई।

इस यात्रा में हिंदी-प्रचार का बड़ा काम हुआ। साथ ही कुछ साधारण सभासद, एक विशिष्ट सभासद और तेरह स्थायी सभासद बने। जिन महानुभावों ने प्रतिनिधिदल की सहायता की उन सब की सभा हृदय से अनुगृहीत है।

## हिंदी-साहित्य-सम्मेलन

इस वर्ष सभा के आमंत्रण पर अखिलभारतीय हिंदी-'साहित्य'-सम्मेलन का अट्ठाइसवाँ अधिवेशन सभा मे ही २९ आश्विन से १ कार्तिक तक श्रीअंबिकाप्रसाद वाजपेयी के सभापतित्व मे सफलतापूर्वक समाप्त हुआ। स्वागताध्यक्ष महामना पंडित मदनमोहन मालवीय थे।

सम्मेलन के अंतर्गत साहित्य-परिषद् श्री सूर्यकांत त्रिपाठी 'निराला', राष्ट्रभाषा-परिषद् डाक्टर राजेंद्र प्रसाद, दर्शन-परिषद् डाक्टर भगवानदास, समाजशास्त्र-परिषद् आचार्य नरेंद्रदेव, विज्ञान-परिषद् डा० गोरख प्रसाद, पत्रकार-सम्मेलन श्रीमाखनलाल चतुर्वेदी, कवि-सम्मेलन श्रीदेवीदत्त शुक्ल, कहानी-सम्मेलन श्रीसुदर्शन, महिला-सम्मेलन श्रीमती सुभद्राकुमारी चौहान और नवयुवक-सम्मेलन श्रीभगवतीचरण वर्मा के सभापतित्व में हुए। सभा के अंतर्गत कलाभवन की ओर से एक साहित्यकला–प्रदर्शनी का भी आयोजन किया गया। दो दिन 'प्रसाद' जी के स्कंदगुप्त तथा विविध नाटकों के कुछ चुने हुए दृश्यों का अभिनय भी प्रस्तुत किया गया था।

१ कार्तिक को सभा की ओर से सम्मेलन के प्रतिनिधियों को जलपान कराया गया।

सम्मेलन का समस्त प्रबंध सभा ने अपने हाथों में ले लिया था और सभा के सभापति पं० रामनारायण मिश्र ने अकेले तथा अन्य सदस्यों के साथ काशी में तथा बाहर जाकर भी चंदा एकत्र किया। सभा के सभासदों ने भी पर्याप्त सहयोग दिया। तिस पर भी अंत में सभा को १८४।=)॥ घाटा देना पड़ा।

## 'हरिऔध' अभिनंदन

सम्मेलन के अवसर पर २९ आश्विन को सायंकाल सम्मेलन-मंडप मे विराट जनसमूह की उपस्थिति मे साहित्य-वाचस्पति पं० अयोध्या सिंह उपाध्याय 'हरिऔध' का उनकी ७५ वी वर्षगाँठ के शुभावसर पर सभा की ओर से अभिनंदन किया गया।

## विशिष्ट दर्शक।

इस वर्ष जो सज्जन सभा के कलाभवन तथा अन्य विभाग देखने के लिये आए उनमे निम्नलिखित नाम उल्लेखनीय है—

मेजर डा० रणजीत सिंह ओ० बी० सी०, डा० सच्चिदानंद सिन्हा (वाइस चांसलर, पटना विश्वविद्यालय), श्री अब्दुलगनी अंसारी (कमिश्नर इंकमटैक्स, युक्तप्रांत); डाक्टर राजेंद्रप्रसाद; माननीय श्री पुरुषोत्तमदास टंडन; श्रीकाका कालेलकर; डा० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या; श्री अर्धेंदुकुमार गांगुली; भारतीय पुरातत्व विभाग के डाइरेक्टर जनरल राव बहादुर काशीनाथ दीक्षित, श्री एन सी. मेहता, आई. सी. एस. (लखनऊ), श्री परमानंद कुंवरजी कापड़िया (बंबई); सर चुन्नीलाल मेहता बैरोनेट, रावराजा रायबहादुर डाक्टर श्यामबिहारी मिश्र; श्रीजवाहरलाल नेहरू; श्रीरणजित सीताराम पंडित; श्रीगोस्वामी प० गणेशदत्तजी (सनातनधर्म सभा, पंजाब) तथा चीनी सद्भाव-संदेश-मंडल के नायक और चीन की राष्ट्रीय सरकार के धर्माध्यक्ष महामान्य ताई सू।

## स्थायी कोश।

इस वर्ष सभा के स्थायी कोश मे जो रुपया जमा हुआ उसका ब्योरा इस प्रकार है—

| | |
|---|---|
| ९७६—)११ | २९८६—) गवर्नमेंट स्टाक सर्टिफिकेट ३२००) अंकित मूल्य के खरीदे |
| ८२॥) साधारण सभासदों के चंदे का बीसवाँ अंश | २२६७=)११ बचत जिसका स्टाक सर्टिफिकेट खरीदा जायगा |
| ३६६६।—)॥। स्थायी सभासदों का चंदा | |
| १९८॥)॥ स्टाक सर्टिफिकेट और पो० सेविंग बंक का ब्याज | |
| ५२५३≡)११ | ५२५३≡)११ |

इस समय स्थायी कोश में ८२००) के ३॥ प्रतिशत ब्याज वाले सरकारी कागज हैं और २२६७=)११ बंकों में जमा हैं। ८२००) में ४८००) के कागज ट्रेजरर चैरिटेबल एंडाउमेंट फंडस् (युक्त प्रांत) के पास जमाकर दिए गए हैं (देखिए परिशिष्ट ९)। शेष ३४००) के कागज तथा वे कागज भी जो बंक में जमा रुपयों से खरीदे जायँगे, उक्त ट्रेजरर के पास भेज दिए जायँगे।

## आय व्यय

इस वर्ष के आय व्यय का लेखा इस विवरण-पत्र मे अन्यत्र दिया गया है। उससे पता चलता है कि इस वर्ष के अंत मे कुल आय ३६२०२॥।)६½ हुई। इसमें ४६७०।=)५ गत वर्ष की बचत है और ३१२३२।=)१½ इस वर्ष की आय है। इस वर्ष कुल व्यय ३०४५४॥=)४½ हुआ।

इस वर्ष आय का अनुमान १७२८८) किया गया था और व्यय का १७२७८)। किंतु आय और व्यय दोनों ही अनुमान से लगभग दूने हुए। इस वर्ष कलाभवन में प्रांतीय सरकार से १०००) की अस्थायी सहायता मिली और अनुमान से अधिक स्थायी सभासद बने जिससे स्थायी कोश में भी वृद्धि हुई। फुटकर मे कुछ विशेष चंदा मिला। प्रायः सभी मदों में साधारण आय भी अधिक हुई। स्थायी कोश में स्टाक सर्टिफिकेट खरीदे गए और कलाभवन मे २०००) का हमजानामा का चित्र खरीदा गया। इसके अतिरिक्त पुस्तकें अधिक प्रकाशित होने से सब मालाओं तथा सभा की पुस्तकों की छपाई में भी अधिक व्यय हुआ। इन कारणों से व्यय भी अनुमान से अधिक हुआ जो अत्यंत अवश्यक था। इस बात का ध्यान रखा गया कि आय से अधिक व्यय न हो।

इस वर्ष लगभग ३५००) ऋण चुकाने में व्यय हुआ। अंत में ५७४७॥-)२ की बचत रही।

# आर्थिक स्थिति

आर्थिक दृष्टि से सभा के निम्नलिखित विभाग किए जा सकते हैं—

| खर्च के खाते— | वार्षिक आय के द्वार— |
|---|---|
| —(क) देवीप्रसाद ऐतिहासिक पुस्तक माला | इंपीरियल बंक के हिस्सों का ब्याज |
| (ख) बालाबख्श रा. चा. पुस्तकमाला | स्टाक सर्टिफिकेट का ब्याज |
| (ग) पदक और पुरस्कार | ,, ,, ,, |
| (घ) साहित्य परिषद | ,, ,, ,, |
| —(क) सूर्यकुमारी पुस्तकमाला | पुस्तकों की बिक्री |
| (ख) देवपुरस्कार ग्रंथावली | ,, ,, ,, |
| (ग) हस्तलिखित हिंदी पुस्तकों की खोज | सरकारी वार्षिक सहायता |
| —(क) संकेत लिपि | टाइपराइटिंग का मासिक शुल्क |
| (ख) नागरीप्रचारिणी पत्रिका | सभासदों का चंदा, ग्राहक शुल्क |
| —(क) हिंदी-प्रचार | अदालती फार्मों की बिक्री |
| (ख) पुस्तकालय | सरकारी सहायता, म्यु० बोर्ड की सहायता, चंदा, पुस्तकें |
| (ग) कलाभवन | शिवलाल मेहरोत्रा निधि का ब्याज और पुस्तकों की बिक्री |
| —(क) पुस्तक प्रकाशन<br>(ख) कार्यालय वेतन<br>(ग) डाकव्यय<br>(घ) फुटकर<br>(च) भवन निर्माण<br>(छ) यात्रा व्यय<br>(ज) ऋण भुगतान | पुस्तकों की बिक्री, स्थायी कोप का ब्याज, पुस्तकमालाओं की निधियों से कार्यालय खर्च |

इन विभागों में पहले विभाग की आय दाताओं की दी हुई निधियों के ब्याज से आती है इसलिये इनमें सभा को अपने पास से

कुछ नहीं लगाना पड़ता। दूसरे विभाग की मदों की कोई स्थायी निधि नहीं है, पर उनमें जो वार्षिक आय होती है उसी में से खर्च किया जाता है, सभा अपने पास से प्रायः कुछ नहीं खर्च करती। तीसरे विभाग की मदों मे भी सभा को प्राय: अपने पास से खर्च नहीं करना पड़ता। यद्यपि इन मदों में आय से अधिक खर्च की आवश्यकता होती है, पर सभा उसे रोक कर आय के अनुसार ही व्यय करती है।

चौथे विभाग की मदों में कम से कम खर्च करने पर भी पर्याप्त आय न होने के कारण या तो सभा को अपनी साधारण आय से खर्च करना पड़ता है अथवा विशेष रूप से चंदा एकत्र किया जाता है। पुस्तकालय का अनिवार्य चलता खर्च इस समय लगभग २९००) और कलाभवन का ७००) है। पर इसमे आय क्रमश: लगभग १९००) और २५) होती है। हिंदी-प्रचार में यदि अनिवार्य आकस्मिक व्यय न आ पड़े तो साधारण चलता खर्च लगभग १५०) ही होता है और अदालती फार्मों की बिक्री से लगभग ५०) आय होती है। इस प्रकार इन मदो में साधारणत: १७७५) प्रतिवर्ष सभा को अपनी साधारण आय मे से खर्च करना पड़ता है।

पाँचवें विभाग के सब खर्चों के लिये सभा की साधारण आय पर ही निर्भर रहना पड़ता है। साधारण आय मे इस समय पुस्तकों की बिक्री से लगभग ५०००), स्थायी कोश के व्याज से ३१५) औरपुस्तक-मालाओं से कार्यालय खर्च के लिये ६२५) अर्थात् कुल ५६४०) आ जाते हैं। किंतु खर्च इससे बहुत अधिक है। यदि भवननिर्माण, यात्राव्यय और ऋण भुगतान को बिल्कुल छोड़ दिया जाय तो कार्यालय खर्च और पुस्तक प्रकाशन में ही लगभग ८६००) देना पड़ता है। इस प्रकार इस विभाग में २६६०) और विभाग (४) की कमी १७७५) मिलाकर मोटे तौर पर ४५००) का घाटा प्रति वर्ष सभा को आवश्यक रूप से होता है।

ऋण भुगतान के लिये भी लगभग ३०००) प्रतिवर्ष देना पड़ता है। ऐसी अवस्था मे या तो विशेष चंदा किया जाता है, यो दूसरी मदो के आवश्यक खर्च में से काटना पड़ता है या नया ऋण बढ़ता है।

इस समय सभा के ऊपर लगभग १७५००) रु० ऋण है। गत वर्ष यह ऋण २१०००) के लगभग था। किंतु सभा के सभापति पं० राम-

नारायण मिश्र के सतत प्रयत्न से इस वर्ष लगभग ३५००) ऋण चुकाया गया। आर्थिक सुव्यवस्था की दृष्टि से बालाबख्श राजपूत चारण पुस्तकमाला, साहित्यपरिषद, स्थायीकोश तथा पदक पुरस्कारों की निधियाँ युक्त प्रांतीय ट्रेजरर चौरिटेबल एंडाउमेंट फंडस् के पास जमा कर दी गई हैं। इस संबध की सरकारी विज्ञप्ति इस विवरणपत्र के परिशिष्ट ६ में दी गई है।

स्थायी कोश के लिये सभा ने गतवर्ष १००००० ) की अपील की थी। सौ सौ रुपया एक बार देकर १००० सभासद बन जाने से यह कोश पूरा हो जाता है। अब तक लगभग १००००) इस कोश में आ चुका है और यदि जिनके यहाँ चंदा बाकी है वह सब प्राप्त हो जाय तो यह रकम १५०००) तक पहुँच जाय। स्थायी कोश के पूरा हो जाने पर उसके ब्याज से ३५००) की निश्चित वार्षिक आय होगी और कार्यालय के चलते खर्च के लिये सभा की बहुत बड़ी चिंता दूर हो जायगी।

## सभा की आवश्यकताएँ

सभा की आर्थिक अवस्था को सुदृढ़ करने और उसके कार्यों को सुचारु रूप से चलाने के लिये उसे निम्नलिखित धन की आवश्यकता है —

( १ ) सभा का कलाभवन भारतीय संस्कृति तथा कला संबंधी वस्तुओं की रक्षा करने वाली अपने ढग की एक ही संस्था है। इसके संचालन और सुव्यवस्था के निमित्त चलते खर्च के लिये २५००) वार्षिक की आवश्यकता है।

( २ ) आर्यभाषा-पुस्तकालय में सभा हिंदी की सभी प्रकाशित पुस्तकें और समाचारपत्र रखना चाहती है, पर उनमें प्रतिवर्ष बहुत ही थोड़ी पुस्तकें संग्रह की जा सकती हैं। पुस्तकें खरीदने और आलमारियाँ बनवाने के लिये प्रतिवर्ष २५००) की आवश्यकता है। यदि प्रांतीय सरकार कृपाकर अपनी वर्तमान सहायता में १०००) प्रतिवर्ष वृद्धि कर दे और हिंदी पुस्तकों और पत्र पत्रिकाओं के प्रकाशक अपने प्रकाशनों की एक एक प्रति उदारतापूर्वक सभा को भेंट किया करें तो पुस्तकालय की यह आवश्यकता पूरी हो सकती है।

( ३ ) नागरी-प्रचारिणी-ग्रंथमाला में सभा प्राचीन कवियों और लेखकों की रचनाएँ योग्य विद्वानों से संपादित करा के प्रकाशित करती है। इधर यह काम अर्थसंकट के कारण बिल्कुल रुका हुआ है। खोज-विभाग के द्वारा प्रतिवर्ष जिन महत्वपूर्ण ग्रंथों का पता लगता है, उनका केवल विवरण लिया जाता है जिसके लिये प्रांतीय सरकार कृपाकर २०००) वार्षिक देती है। किंतु उन ग्रथों को प्राप्त कर सुरक्षित रखना तथा उन्हें संपादित कराके प्रकाशित करना बहुत बड़ा आवश्यक कार्य है। अन्यथा वे सभी ग्रंथ धीरे धीरे सदा के लिये नष्ट हो जायँगे और जनता को उनसे कोई लाभ न हो सकेगा। इसके लिये ५०००) प्रतिवर्ष की आवश्यकता है। सभा इसके लिये प्रांतीय सरकार से प्रार्थना करती है।

( ४ ) देश विदेश में हिंदी का प्रचार करना सभा के मुख्य उद्देश्यों में से है। इसके लिये ३०००) प्रति वर्ष चाहिए।

( ५ ) सकेतलिपि कक्षा के लिये दो हिंदी टाइपराइटरों की आवश्यकता है। इसके लिये ८००) की आवश्यकता है।

( ६ ) कलाभवन, पुस्तकालय, सकेतलिपि-विद्यालय तथा पुस्तकों के स्टाक के लिये स्थान की बहुत कमी है। सभा को श्रीरायकृष्णजी की कृपा से भूमि प्राप्त हो गई है और महामना प० मदनमोहन मालवीयजी के हाथो नए भवन की नींव भी पड़ चुकी है। कम से कम २५०००) प्राप्त होने पर ही भवन मे हाथ लगाया जा सकता है।

( ७ ) गत वर्ष स्थायी कोश के लिये सभा ने १०००००) की अपील की थी। उदार हिंदी प्रेमियो की कृपा से लगभग १००००) अब तक प्राप्त हो चुके हैं। इतनी बड़ी सस्था के लिये सौ रुपए देनेवाले नौ सौ स्थायी सभासद हो जाना कोई कठिन बात नहीं है। जो स्थायी सभासद किश्त से चंदा देते हैं उनका पूरा चंदा प्राप्त हो जाने पर कुल लगभग १५०००) हो जायँगे और तब केवल ८५०००) की कमी रह जायगी।

( ८ ) सभा पर इस समय लगभग १७५००) ऋण है जो हिंदी संसार के लिये लज्जा की बात है। देश में हिंदी प्रेमी अनेक ऐसे धन-कुबेर हैं जो इच्छा करते ही एक बार मे यह ऋण चुका दे सकते हैं।

## स्वर्णजयंती

संवत् २००० वि० अब निकट आ गया है। इसी संवत् में सभा का पचासवाँ वर्ष पूरा होगा और उसकी स्वर्णजयंती मनाई जायगी। संयोग की बात है कि महाराजा विक्रमादित्य की दूसरी सहस्राब्दि के शुभ अवसर पर ही सभा की स्वर्णजयंती पड़ रही है। इस आने वाले अपूर्व समारोह के लिये सभा अभी से तैयारी कर रही है। किंतु इस बीच सबसे बड़ी आवश्यकता इस बात की है कि सभा का संपूर्ण ऋण चुका दिया जाय और उसका स्थायी कोश पूरा करके उसकी आर्थिक अवस्था सुदृढ कर दी जाय। ऐसा हुए बिना स्वर्णजयंती मनाने का प्रयत्न शोभा नहीं देगा। इसलिये समस्त हिंदी प्रेमियों और अपने हितैषियों से सभा का अनुरोध है कि वे प्रयत्न करके इस भारी अर्थ संकट से अपनी प्यारी संस्था की रक्षा करें। तीन वर्ष का समय है, हिंदी प्रेमियों की संख्या और सामर्थ्य अनंत है और यह सब देखते हुए सभा की आवश्यकताएँ बहुत थोड़ी हैं।

## प्रांतों और रियासतों में हिंदी प्रचार

असम—हिंदी प्रेमियों को यह जानकर संतोष होगा कि राष्ट्र-भाषा-प्रचार-समिति, वर्धा के प्रबंध में असम प्रांत में हिंदी का प्रचार निर्विरोध रूप से बड़ी सफलता के साथ हो रहा है। अभी सन १९३८ से ही यहाँ इस उद्योग का आरंभ व्यवस्थित रूप में हुआ है, जब महात्मा गांधी ने जाकर वहाँ के लोगों को राष्ट्रभाषा सीखने का महत्व समझाया था। उसके बाद श्रीयुत काका कालेलकर, बाबा राघवदास और श्रीयुत श्रीमन्नारायण अग्रवाल ने भी वहाँ दौरा करके संघटित रूप से कार्य की व्यवस्था की।

सन १९३९ में यहाँ प्रांतीय राष्ट्रभाषा प्रचार समिति की स्थापना श्रीयुत गोपीनाथ बरदलै की अध्यक्षता में हुई। गुवाहाटी में एक राष्ट्र-भाषा-अध्यापन-मंदिर भी खोला गया। भिन्न-भिन्न स्थानों में प्रचार-केंद्र खोले गए और हाईस्कूलों में हिंदी पढ़ाने का कार्य आरंभ किया गया। थोड़े ही दिनों में प्रचार में इतनी सफलता हुई है कि इस समय वहाँ राष्ट्रभाषा सीखनेवालों की संख्या ५५०० है जिनमें ६०० स्त्रियाँ या कन्याएँ हैं। प्रांतीय समिति का कार्य श्रीयुत जमुनाप्रसाद श्रीवास्तव

के सचालन में होता है। मणिपुर रियासत में भी प्रचार समिति का संघटन हुआ है और २०० मणिपुरी विद्यार्थी हिंदी सीख रहे हैं।

असमी बंधुओं की सुगमता के लिये राष्ट्रभाषा-असमी-कोश, हिंदी-खासिया रीडर तथा प्रारंभिक व्याकरण आदि पुस्तकें तैयार कराई जा रही हैं। हिंदी परीक्षाओं के केंद्र भी खोले गए हैं जिनमे उत्साहपूर्वक अच्छी संख्या मे विद्यार्थी बैठते हैं।

प्रांत के अन्य मुख्य केंद्रों में नौगाँव का राष्ट्रभाषा-विद्यालय अच्छा काम कर रहा है।

**पंजाब**—पजाब प्रात मे इस समय हिंदी की अवस्था शोचनीय है। वहाँ एक तो यों ही उर्दू का बोलबाला है, दूसरे सरकार की हिंदी-घातिनी नीति रही सही हिंदी को भी दूर कर देना चाहती है। पजाब में प्रांतीय-हिंदी-साहित्य सम्मेलन का कार्य नहीं के बराबर होता है, उसके संघटन की बड़ी आवश्यकता है। राष्ट्रभाषा-प्रचारक संघ, लाहोर, जो सन् १९३७ मे स्थापित हुआ था, इस समय हिंदी प्रचार के कार्य मे सचेष्ट है। उसके प्रचार विभाग ने, थोड़े दिन हुए, 'शिक्षा विभाग और हिंदी' शीर्षक एक लेख अंग्रेजी और हिंदी में पुस्तिकाकार प्रकाशित किया है जिसमे हिंदी के प्रति प्रांतीय सरकार की नीति की आलोचना की गई है। उससे पता चलता है कि वहाँ हिंदी की स्थिति क्या है।

प्रारंभिक शिक्षा मे लड़कों में हिंदी का स्थान है ही नहीं, लड़कियों में जो कुछ है उसे दूर करने के प्रयत्न किए जा रहे हैं। माध्यमिक शिक्षा में लड़कों में भी थोडी बहुत हिंदी है, उसे भी हटाने का प्रयत्न हो रहा है। वयस्क शिक्षा मे हिंदी का कोई स्थान ही नहीं है। ऐसी स्थिति मे पंजाब मे खूब संघटित रूप में आंदोलन करने की आवश्यकता है। सभा के सभापति प० रामनाराय मिश्र के पंजाब के दौरे मे यह अनुभव हुआ है कि वहाँ इस समय हिंदी प्रचार का सबसे उपयुक्त अवसर है। लोकमत हिंदी के पक्ष में है। आर्यसमाज और सनातनधर्म सभाओं का भी सहयोग प्राप्त होगा। केवल कुछ ऐसे कार्यकर्ताओं की आवश्यकता है जो बिखरी हुई शक्तियों को संघटित कर सकें। सभा इसके लिये प्रयत्नशील है और हिंदी-साहित्य सम्मेलन ने भी इस ओर ध्यान दिया है।

बंगाल—बंगाल प्रांत में यों हिंदी जानने और पढ़नेवालों की सख्या कम नहीं है, जिसका प्रमाण यह है कि प्रांत की राजधानी से विश्वमित्र ( दैनिक, साप्ताहिक, मासिक ), विशाल भारत, ( मासिक ) और लोकमान्य ( दैनिक ) जैसे सफल पत्र निकल रहे हैं, पर प्रांत में सार्वजनिक रूप से हिंदी का प्रचार करने वाली कोई संघटित संस्था नहीं है। राष्ट्रीय कांग्रेस का ध्यान राष्ट्रभाषा प्रचार की ओर रहता है, पर वह इसके लिये प्रयत्न नहीं कर रही है।

बड़े हर्ष की बात है कि शांति-निकेतन के नव-स्थापित हिंदी-भवन मे हिंदी-साहित्य के अध्ययन की व्यवस्था की जा रही है। पं० हजारी प्रसाद द्विवेदी इसकी उन्नति के लिये प्रयत्न कर रहे हैं। बंगाल में हिंदी के कम प्रचार का एक कारण यह है कि बंगालियों में हिंदी के प्रति कुछ विद्रोह की सी भावना पाई जाती है। इसका कारण यह भ्रांत धारणा है कि हिंदीवाले बलपूर्वक प्रांतीय भाषाओं को हटाकर हिंदी का साम्राज्य स्थापित करना चाहते हैं। इसका बहुत कुछ निराकरण उस समय हुआ जब डाक्टर सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या गत कार्तिक मे काशी नागरीप्रचारिणी सभा मे पधारे थे। यह विश्वास करना सर्वथा उचित है कि हिंदी भवन के द्वारा इस भ्रम को दूर करने मे सहायता मिलेगी।

बंबई—बंबई प्रात मे हिंदी प्रचार करनेवाली मुख्य संस्थाएँ हैं महाराष्ट्र-हिंदी-प्रचार-समिति, हिंदी-प्रचारक-मंडल ( सूरत ), बंबई हिंदी विद्यापीठ, राष्ट्रभाषा-प्रचार-कार्यालय ( अहमदाबाद )। इनके अतिरिक्त राष्ट्रभाषा-अध्यापन-मदिर ( सूरत ) और राष्ट्रभाषा-शिक्षक विद्यालय ( पूना ) जैसी प्रातीय सरकार द्वारा मान्य संस्थाएँ भी हैं।

हिंदी-प्रचारक-मडल ( सूरत ) बड़ी सचेष्टता से कार्य कर रहा है और थोड़े ही दिनों मे उसने पर्याप्त उन्नति की है। इसके अंतर्गत हिंदी विद्यामदिर और उसकी शाखाओं के द्वारा हिंदी शिक्षण का बहुत अच्छा कार्य हो रहा है। राष्ट्रभाषा-अध्यापन-मदिर मे हिंदी के शिक्षकों को अध्यापन की शिक्षा दी जाती है जो हिंदी सीखकर अध्यापन का कार्य करते हैं। मडल का एक पुस्तकालय और वाचनालय भी है और समय समय पर इसके द्वारा सभाएँ भी हुआ करती हैं।

बंबई-हिंदी-विद्यापीठ भी हिंदी शिक्षण का बहुत संतोषजनक कार्य कर रहा है। बंबई नगर मे इसके अनेक केंद्र हैं जहाँ हिंदी की शिक्षा निःशुल्क दी जाती है। इसका एक पुस्तकालय भी है।

अहमदाबाद के राष्ट्रभाषा प्रचार कार्यालय के द्वारा तीन वर्षों से हिंदी-प्रचार का कार्य हो रहा है। अबतक इसके द्वारा १०००–११०० व्यक्तियों को हिंदी सिखाई गई है।

मारवाड़ी-सम्मेलन का मारवाड़ी-हिंदी-पुस्तकालय हिंदी की अच्छी सेवा कर रहा है। कार्तिक १९९६ को अंत होनेवाले वर्ष मे इसके वाचकों की संख्या १६८७० तथा बाहर जानेवाली पुस्तकों की संख्या ९७०० रही। ३०००) रु० प्रतिवर्ष का घाटा सहकर यह पुस्तकालय चलाया जा रहा है। बबई के मारवाडी भाइयों के लिये यह कुछ भी कठिन नहीं है कि वे इसकी एक स्थायी निधि स्थापित कर दें जिसकी आय से इसका खर्च चले। वहाँ के अन्य उदार हिंदी-प्रेमियों को भी इस ओर ध्यान देना चाहिए।

**बिहार**—बिहार प्रांत मे बिहार प्रादेशिक हिंदी–साहित्य-सम्मेलन के अतिरिक्त जिलों और तहसीलो मे कई हिंदी की संस्थाएं हैं जिनमें आरा नागरीप्रचारिणी सभा, आरा जिला-साहित्य-सम्मेलन, छपरा की लोकमान्य समिति, सहसराम की हिंदी साहित्य समिति, हिंदी साहित्य भवन ( धरफरी ), नागरीप्रचारिणी सभा ( भगवानपुर रत्ती ), सुहृद सघ ( मुजफ्फरपुर ) के नाम उल्लेखनीय हैं। धनबाद में भी, थोड़े दिन हुए, हिंदी साहित्य परिषद् की तथा भभुआ मे नवजीवन-साहित्य-परिषद् की स्थापना हुई है।

इस वर्ष बिहार की संस्थाओं का ध्यान अधिकतर हिंदुस्तानी के विरोध में ही लगा रहा। हिंदुस्तानी के प्रकाशको और समर्थकों ने भरसक हिंदुस्तानी के प्रचार मे कोई उपाय उठा नहीं रखा, पर बिहार ने सघटित रूप में उसका विरोध किया। आरा जिला-साहित्य-सम्मेलन के सभापति के पद से श्रीयुत राहुल सस्कृत्यायन ने अपने भाषण मे तथा पं० छविनाथ पाडे और सुहृद संघ के मत्री श्रीयुत नीतीश्वर-प्रसाद सिंह आदि सज्जनों ने अपने लेखों द्वारा हिंदुस्तानी का प्रबल विरोध किया। लोकमान्य समिति के मंत्री श्रीसतीशचंद्र शर्मा ने भी इस प्रयत्न में अच्छा योग दिया।

**ब्रह्मदेश**—ब्रह्मदेश में हिंदी की चार मुख्य संस्थाएँ हैं जो भिन्न भिन्न क्षेत्रों में काम कर रही हैं। बर्मा हिंदी-प्रचार-सभा बौद्धो और ब्रह्मदेशीय भिक्षुओं में हिंदी का प्रचार करती है। ब्रह्म-हिंदी-साहित्य-सम्मेलन ब्रह्मदेशीय सरकार से हिंदी को उचित अधिकार दिलाने का प्रबंध करता है। हिंदी-प्रेमी-मंडल रंगून के शिक्षित मद्रासी भाइयों को दक्षिण भारत हिंदी प्रचार-सभा की परीक्षाओ मे बैठने की तैयारी कराता है।

हिंदी-साहित्य-मंडल मुख्यत. साहित्यिक संस्था है। इसका एक पुस्तकालय भी है। इसके द्वारा हिंदी साहित्य सम्मेलन की परीक्षाओं के लिये परीक्षार्थियों को सुविधा दी जाती है। साप्ताहिक साहित्य-गोष्ठी तथा समय समय पर लेख-प्रतियोगिता भी होती है। इस वर्ष मंडल के सभासदों की सख्या में वृद्धि हुई है।

**मद्रास**—मद्रास प्रांत मे दक्षिण-भारत-हिंदी-प्रचार-सभा द्वारा व्यवस्थित रूप में कार्य हो रहा है। प्रचार के लिये भिन्न भिन्न स्थानों में इस वर्ष लगभग १००० सभाएँ हुईं। मद्रास नगर मे भी हिंदी सिखाने का कार्य सफलतापूर्वक हुआ, जिसके फलस्वरूप वहाँ से इस वर्ष ६७० परीक्षार्थी हिंदी परीक्षाओं मे बैठे।

सभा के परीक्षा विभाग, पुस्तकालय तथा वाचनालय और प्रकाशन विभाग के कार्यों मे भी उन्नति हुई। इस वर्ष 'हिंदी प्रचार समाचार' नाम की पत्रिका निकाली गई और 'दक्षिण भारत' त्रैमासिक बनाया गया। इस वर्ष एक हिंदुस्तानी संगीतशाला भी खोली गई।

आंध्र, केरल, तमिल, और कर्नाटक प्रांतो मे पूर्ववत् काम होता रहा। मैसूर मे 'मैसूर रियासत हिंदी-प्रचार-समिति' की स्थापना हुई जो कर्नाटक प्रांतीय सभा के अधीन रियासत मे प्रचार कार्य करती है।

कर्नाटक-प्रांतीय-प्रचार-सभा अच्छा कार्य कर रही है। इस प्रांत मे इसके अतिरिक्त लगभग ५० संस्थाएँ प्रांतीय सभा के अंतर्गत अथवा स्वतंत्र रूप से काम कर रही हैं।

**मध्यप्रांत**—रायपुर मे हिंदी-साहित्य-मंडल और उसकी शाखाओ के द्वारा कार्य होता है। इस हिंदी-साहित्य-मंडल की ओर से इस वर्ष प्रांतीय-हिंदी-साहित्य-सम्मेलन का अधिवेशन २६, २७, २८

दिसंबर १९३९ को रायगढ़-नरेश श्रीमान् राजा चक्रधर सिंह के सभापतित्व में संपन्न हुआ।

बेतूल की हिंदी-साहित्य-समिति का कार्य मुख्यतः हिंदी-साहित्य-सम्मेलन की परीक्षाओं का प्रचार करना है। परीक्षार्थियों को अधिक से अधिक सुविधा देने का प्रयत्न किया जाता है। साहित्यिक उत्सवों और कविसम्मेलनों के द्वारा भी प्रचार किया जाता है।

श्रीशारदा-शांति-साहित्य-सदन (केवलारी) ग्रामों मे हिंदी प्रचार की ओर अधिक ध्यान देता है। सन् १६२० से यह संस्था काम कर रही है। इसकी हिंदी शाला, पुस्तकालय तथा वाचनालय एवं चलित पुस्तकालय तथा वाचनालय हिंदी प्रचार के मुख्य साधन हैं। इसका एक साहित्यिक और सार्वजनिक सेवा-विभाग भी है।

**युक्तप्रांत**—युक्तप्रांत में स्थित दोनो अखिल भारतीय संस्थाएँ—हिंदी-साहित्य-सम्मेलन (प्रयाग) और काशी नागरीप्रचारिणी सभा पूर्ववत् तत्परता से कार्य करती रहीं। काशी नागरीप्रचारिणी सभा ने इस वर्ष हिंदी साहित्य सम्मेलन के २८ वें अधिवेशन को काशी में आमंत्रित किया और २९ आश्विन से १ कार्तिक १९९६ तक यह अधिवेशन नागरी प्रचारिणी सभा, काशी मे ही पं० अम्बिकाप्रसाद वाजपेयी के सभापतित्व मे हुआ। इस प्रकार दोनों संस्थाओं में सहयोग की भावना को दृढ़ करने मे बड़ी सहायता मिली।

इनके अतिरिक्त युक्तप्रांत मे हिंदी की अनेक संस्थाएँ हैं जिनमें आगरा नागरीप्रचारिणी सभा का काम सबसे अच्छा हो रहा है। बाँदा की हिंदी-साहित्य-सभा और जौनपुर के हिंदी-साहित्य-सम्मेलन भी तत्परता से काम कर रहे हैं। अलीगढ़ हिंदी-साहित्य-परिषद और बनारस जिला-हिंदी-साहित्य सम्मेलन की स्थापना अभी सन् १९३९ में ही हुई है और आशा है इनके द्वारा अच्छा कार्य होगा। बनारस जिला सम्मेलन का प्रथम अधिवेशन पं० वेंकटेश नारायण तिवारी के सभापतित्व मे देहात (चदौली) में हुआ। अब हिंदी की संस्थाएँ यह अनुभव करने लगी हैं कि उनका कार्यक्षेत्र गाँवो की ओर बढ़ाने की आवश्यकता है। टाँडा मे हिंदी-प्रचार समिति, हापुड़ मे हिंदी-साहित्य-समिति और मथुरा में नवीन-साहित्य-मंडल द्वारा कार्य होता है।

कानपुर का मारवाड़ी पुस्तकालय और हरद्वार का श्रवणनाथ ज्ञान मंदिर भी हिंदी की अच्छी सेवा कर रहे हैं।

गुरुकुल विश्वविद्यालय (काँगड़ी) और महाविद्यालय (ज्वालापुर) के द्वारा हिंदी का बहुत प्रचार हो रहा है। प्रायः सभी कालेजों और विश्वविद्यालयों में हिंदी की साहित्य सभाएँ हैं। इनके द्वारा हिंदी की बड़ी सेवा हो सकती है। इन्हें इस ओर ध्यान देने और गंभीरतापूर्वक विचार करने की आवश्यकता है। यदि इन सभाओं के सदस्य थोड़ा सा भी ध्यान दें तो छुट्टियों में हजारों निरक्षरों को हिंदी सिखा सकते हैं।

कश्मीर—जम्मू की हिंदी-प्रचारिणी-सभा कश्मीर राज्य में हिंदी प्रचार के लिये संतोषजनक प्रयत्न कर रही है। इसमें उसे सफलता भी मिल रही है। पहले राज्य में अदालती सम्मन आदि उर्दू ही में निकलते थे। इस सभा के प्रयत्नों से वहाँ की सरकार ने उर्दू के साथ साथ हिंदी में भी सम्मन आदि निकालने की स्वीकृति दे दी। राज्य के धर्मार्थ ट्रस्ट का सब दफ्तरी काम अब तक उर्दू ही में होता था, पर अब हिंदी का भी प्रवेश हो गया है और धीरे धीरे उर्दू का बहिष्कार हो रहा है। महिला अध्यापिकाओं के नाम चीफ इंस्पेक्ट्रेस ने यह आज्ञा निकाली थी कि वे अपने दफ्तर का सब काम उर्दू में करें तथा जो अध्यापिकाएँ केवल हिंदी मिडिल पास हैं वे उर्दू मिडिल भी पास करें। ये दोनों अनुचित आज्ञाएँ अब वापस ले ली गई हैं। यह उक्त सभा के ही प्रयत्नों का सुफल है। उक्त सभा ने राज्य के भिन्न भिन्न स्थानों में अपनी चार शाखाएँ खोल दी हैं।

राज्य ने, थोड़े दिन हुए, एक शिक्षा संघटन समिति नियुक्त की थी जिसने सिफारिश की है कि शिक्षा का माध्यम उर्दू हो। उक्त सभा ने इसके विरोध का पूरा प्रयत्न किया और १२००० से अधिक संख्या में इसके विरोध में सरकार के पास प्रार्थना पत्र भेजवाए हैं। प्रजा सभा में भी इसके डिप्टी प्रेसिडेंट श्रीअमरनाथ काक ऐडवोकेट ने शक्तिशाली ढंग से लोकमत को प्रकट किया है।

इस समय यह सभा निम्नलिखित योजनाओं को शीघ्र पूरा करने में प्रयत्नशील है:—

(१) अखिल जम्मू-कश्मीर हिंदी साहित्य सम्मेलन की स्थापना।

( २ ) एक हिंदी पुस्तकालय और वाचनालय खोलना।
( ३ ) हिंदी को राज्य की दफ्तरी भाषा नियत कराने का आंदोलन।
( ४ ) हिंदी अध्यापक संघ की स्थापना।
( ५ ) हिंदी हितैषी महिला सभा स्थापित करना।

**बड़ोदा**—बड़ोदा में हिंदी प्रचार का कार्य करने वाली निम्न-लिखित संस्थाएँ हैं:—

( १ ) नागरीप्रचारिणी सभा, करेली बाग।
( २ ) आर्य कन्या महाविद्यालय।
( ३ ) जुम्मा दादा व्यायाम मंदिर।
( ४ ) जयदेव ब्रदर्स कार्यालय।
( ५ ) न्यू एरा स्कूल।

बड़ोदा उन रियासतों में से है जिन्होंने सबसे पहले हिंदी को अपनाया और उसे हर प्रकार से प्रोत्साहन दिया।

**मध्य भारत**—इंदौर की मध्यभारत हिंदी-प्रचार-समिति मध्य भारत की प्रधान साहित्यिक संस्था है। इस समिति का एक पुस्तकालय है और इसकी ओर से 'वीणा' नाम की एक साहित्यिक पत्रिका निकलती है। यह समिति पुस्तक प्रकाशन का कार्य भी करती है। अच्छे लेखकों को प्रोत्साहित करने के लिये पदक और पुरस्कार दिए जाते हैं। प्रचार के लिये समय समय पर व्याख्यान और कविसम्मेलन कराए जाते हैं। समिति का अपना प्रेस भी है और इसकी आर्थिक स्थिति अच्छी है। मध्य भारत में प्रचार का कार्य बढ़ाने की ओर इस समिति को ध्यान देना चाहिए।

सतना में एक मानस संघ है जो जो रामचरित मानस का प्रचार करता है।

सैलाना का साहित्य सदन पुस्तकालय, वाचनालय, हिंदी परीक्षाओं के प्रचार तथा वाग्वर्धिनी सभाओं द्वारा हिंदी का प्रचार करता है।

रियासतों में हिंदी के प्रचार में जो सबसे बड़ी बाधा है वह है हिंदी को राजभाषा का स्थान न मिलना। पर अब देशी रियासतें इस ओर कुछ ध्यान दे रही हैं। श्रीमान् ग्वालियर नरेश ने इस वर्ष हिंदी के संबंध में निम्नलिखित आज्ञा प्रकाशित करके भाषा के प्रति अपनी

परम न्यायनिष्ठा का परिचय दिया है जो अन्य रियासतों के लिये अनुकरणीय है—

"राज्य की भीतरी व्यवस्था से संबंध रखने वाली बातों का नोटीफिकेशन हिंदी भाषा में किया जाया करे। इसका ध्यान रखा जावे कि केवल ऐसे शब्दों का प्रयोग हो जिन्हें जनसाधारण सहज ही समझ सकें।"

राजपूताना—कोटा में भारतेंदु-साहित्य-समिति अच्छा काम कर रही है। इसका एक पुस्तकालय है तथा प्रचार विभाग द्वारा भी लोगों को हिंदी की ओर आकृष्ट किया जाता है। झालरापाटन मे राजपूताना हिंदी-साहित्य-सभा, नवरत्न-सरस्वती-भवन तथा प्रोग्रेसिव अओरा एकेडेमी के द्वारा हिंदी का प्रचार होता है। यहाँ के काम करने वाले व्यक्तियों में वयोवृद्ध साहित्यसेवी पं० गिरिधर शर्मा 'नवरत्न' की सुपुत्री श्रीमती शकुंतला कुमारी विशारद का उत्साह प्रशंसनीय है। खेतड़ी मे हिंदी-मंडल नाम की नई संस्था स्थापित हुई है और इसके द्वारा अच्छा काम होने की आशा की जाती है। जयपुर मे मासिक 'प्रकाश' के निर्देशक श्री जगदीश प्रसाद माथुर 'दीपक' बड़े उत्साही कार्यकर्ता हैं। शोक है कि उक्त पत्र की संस्थापिका श्रीमती कमलादेवी माथुर का इस वर्ष देहांत हो गया। इससे राजपूताना में और विशेष कर जयपुर में हिंदी-प्रचार को बड़ी क्षति पहुँची है।

देशी राज्यों मे जितनी मुसलमानी रियासतें हैं उनमे हिंदुओं और हिंदी भाषियों की संख्या कितनी ही अधिक हो पर उनकी राजभाषा उर्दू है। हिंदू राज्यों की राजभाषा हिंदी है, किंतु बनारस और जयपुर दो ऐसी रियासतें हैं जिनमे हिंदी भाषियों की संख्या बहुत अधिक होने पर भी राजभाषा उर्दू है। इस संबंध में सचेत होने की आवश्यकता है।

## हिंदी की प्रगति

### भाषा

हिंदी का प्रचार देश मे जितने ही अधिक वेग से बढ़ रहा है उतनी ही इसके विरोधियों की बेचैनी आजकल बढ़ती जा रही है। किंतु

इस वर्ष उर्दू की अपेक्षा अन्य (प्रांतीय) भाषाओं का विरोध कम रहा। मद्रास में कांगरेसी सरकार ने हिंदुस्तानी को पहली तीन कक्षाओं के लिये अनिवार्य विषय बनाया था। अब कांगरेसी सरकार के हट जाने पर यद्यपि वह व्यवस्था बदल दी गई फिर भी हिंदुस्तानी की बिल्कुल उपेक्षा नहीं की जा सकी। वह छठीं कक्षा तक वैकल्पिक विषय बना दी गई। इससे बहुत संभव है कि हिंदी का प्रचार उतना नहीं हो सकेगा, पर इस संबंध में ध्यान देने की यह है कि उक्त नई व्यवस्था करते समय गवर्नर ने यह स्वीकार किया कि दूसरे प्रांतों से व्यवहार करने के लिये हिंदुस्तानी का ज्ञान होना आवश्यक है। प्रांतीय भाषाओं को हिंदी के प्रचार से यह भय होरहा था कि कहीं उनका स्थान और अधिकार हिंदी न ले ले। किंतु हिंदी को राष्ट्रभाषा का पद दिलाने वाले सभी नेताओं ने यह अच्छी तरह स्पष्ट कर दिया कि अन्य प्रांतों में हिंदी का प्रचार केवल राष्ट्र की व्यावहारिक सुविधा के लिये किया जा रहा है, वह अन्य भाषाओं पर अपना साम्राज्य नहीं स्थापित करना चाहती। बंगाल में यद्यपि कुछ लोग हिंदी का विरोध करनेवाले अब भी हैं फिर भी गत कार्तिक मे जब प्रसिद्ध भाषाशास्त्री डा० सुनीति कुमार चाटुर्ज्या, श्रीअर्धेंदुकुमार गांगुली और 'शनिवारेर चीठी' के सहायक संपादक श्री सुबलचंद्र 'बंद्योपाध्याय सभा मे पधारे थे तब सभा द्वारा हिंदी का पक्ष स्पष्ट रूप से जान लेने पर उन लोगों को बहुत संतोष हुआ। डाक्टर चाटुर्ज्या यह मानते हैं कि संस्कृत-बहुल हिंदी ही भारत के अंतर-प्रांतीय व्यवहार की भाषा हो सकती है।

हिंदी का विरोध करने में उर्दू के समर्थक इस वर्ष भी जी जान से लगे रहे। यह बिल्कुल स्पष्ट बात है कि हिंदी ने कभी इस बात की चेष्टा नहीं की कि वह अन्य भाषाओं को हानि पहुँचाकर अपनी उन्नति करे। उसने उर्दू को मिटाने का कभी यत्न नहीं किया। हिंदी के कितने ही विद्वान् सहृदयता के साथ उर्दू साहित्य का अध्ययन करते हैं। हिंदी की पत्र-पत्रिकाएँ प्रायः उर्दू की कविताएँ, कहानियाँ आदि छापा करती हैं। हिंदी को अन्य प्रांतों में पहुँचाने का श्रेय भी अधिकतर अहिंदी भाषा-भाषी सज्जनों को है। यह हिंदी में राष्ट्रभाषा होने की योग्यता का सबसे बड़ा प्रमाण है। फिर भी उर्दू के विद्वानों की आँखें नहीं खुलती। वे

अब उर्दू को राष्ट्रभाषा के पद पर बैठाने के लिये कोई उपाय उठा नहीं रख रहे हैं। उनके कुछ कार्यों का दिग्दर्शन नीचे लिखे विवरण से हो सकेगा।

बंगाल तथा दक्षिण के प्रांतों में जहाँ मुसलमान लोग उर्दू जानते तक नहीं, यह प्रचार किया जाता है कि उर्दू 'नबी जी की जबान' है। पंजाब और कश्मीर में यह दावा किया जाता है कि स्कूल-कालेजों, अदालतों और सब कामधंधों में उर्दू का ही व्यवहार होना चाहिए क्योंकि उर्दू ही राष्ट्रभाषा होने के योग्य है। दूसरी ओर वहाँ से हिंदी को निकालने के लिये भी अनोखे गुप्त और प्रकट प्रयत्न हो रहे हैं। राष्ट्रभाषा-प्रचारसंघ, लाहोर ने 'पंजाब में शिक्षा विभाग और हिंदी' नाम की एक छोटी सी पुस्तिका प्रकाशित की है जिसमें इसपर भलीभाँति सप्रमाण प्रकाश डाला गया है। वहाँ शिक्षाविभाग के डाइरेक्टर ने यह आज्ञा निकाली है कि "परीक्षा विद्यार्थी के इच्छानुसार उर्दू, हिंदी और पंजाबी माध्यम से ली जा सकती है पर माध्यम की भाषा निश्चित रूप से वही होगी जो विद्यार्थी ने ली है।" यों देखने में यह आज्ञा बड़ी भोली है, पर इसका प्रत्यक्ष परिणाम यह हुआ है कि एक ही वर्ष में हिंदी लेने वालों की संख्या घट गई है। कारण यह है कि पंजाब में सरकारी स्कूलों में आरंभ की कक्षाओं में हिंदी पढ़ाने की सुविधा नहीं है। विद्यार्थी प्रायः पाँचवीं या सातवीं कक्षा से हिंदी लेते हैं। उनमें भी अन्य विषयों की शिक्षा हिंदी में देने का प्रबंध नहीं है। इस कारण परीक्षा देने के लिये विद्यार्थियों को उर्दू में ही सुविधा होती है। अब यदि वे हिंदी लेंगे तो उन्हें हिंदी में ही परीक्षा देनी पड़ेगी। पाँचवीं या सातवीं कक्षा में हिंदी लेकर वे हिंदी माध्यम से परीक्षा नहीं दे सकेंगे, इसलिये अब उन्हें विवश होकर हिंदी छोड़नी पड़ेगी। यदि इसपर भी विद्यार्थी हिंदी लेना न छोड़े तो उसके लिये दूसरी आज्ञा विद्यमान है। वह यह कि यदि जिला बोर्ड के स्कूलों में उर्दू छोड़कर कोई हिंदी लेना चाहे तो उसे डाइरेक्टर की आज्ञा लेनी पड़ेगी। जानकारों से यह छिपा नहीं है कि न यह आज्ञा मिलेगी न कोई उर्दू छोड़ेगा। पंजाब में वर्नाक्यूलर फाइनल परीक्षा में बैठनेवाली ५० प्रति शत लड़कियाँ हिंदी लेती हैं। पंजाब के अनिवार्य शिक्षा बिल से भय है कि लड़कियों को भी हिंदी छोड़नी पड़े। पंजाब में यद्यपि हिंदी माध्यम से मैट्रिक परीक्षा में बैठने-

वालों की संख्या में बराबर वृद्धि हो रही है, फिर भी वहाँ के शिक्षा मंत्री ने एसेंबली में कहा था कि पंजाब मे उर्दू ही शिक्षा का माध्यम है। देखना है इन चालों को हिंदी कहाँ तक सहन कर सकती है।

दक्षिण हैदराबाद में वहाँ की हिंदी-प्रचार-सभा ने दरबार को एक प्रार्थनापत्र दिया था कि शिक्षाक्रम में हिंदी को भी स्थान दिया जाय। यह प्रार्थना यह कहकर ठुकरा दी गई कि 'हिंदी मुल्की जबान' नहीं है, इस लिये इसे शिक्षाक्रम मे स्थान देने का प्रश्न ही नहीं उठता। कैसा सुंदर न्याय है? पंजाब में उर्दू जानने वालों की सख्या अधिक है इसलिये वहाँ शिक्षा का माध्यम उर्दू है, पर हैदराबाद मे जहाँ तिलगू, मराठी कन्नड आदि जानने वालो की तुलना मे उर्दू जानने वालों की संख्या बहुत ही थोड़ी है (इस थोड़ी सख्या मे बहुत से ऐसे लोग भी गिन लिए गए हैं जिनकी मातृभाषा हिंदी है) वहाँ भी शिक्षा का माध्यम उर्दू है! वहाँ शासन के जोर से उर्दू 'मुल्की जबान' बन सकती है, पर हिंदी को कौन पूछता है?

कश्मीर में फिर वही उर्दूवालों की सख्या अधिक होने का सिद्धांत लागू हो जाता है। वहाँ थोड़े दिन हुए, रियासत की ओर से जो शिक्षा-संघटन समिति नियुक्त हुई थी उसकी जोरदार सिफारिश है कि उर्दू ही कश्मीर मे शिक्षा का माध्यम बनाई जाय, क्योंकि देश के अन्य प्रांतों से व्यवहार करने मे उर्दू के द्वारा ही सुविधा होगी। इस समिति मे डा० जाकिर हुसेन भी हैं जिनका नाम उर्दू के धुरंधरों के साथ बिहार की हिंदुस्तानी कमिटी में जुड़ा हुआ है और जो युक्तप्रांतीय शिक्षा-संघटन समिति के सदस्य के रूप में हिंदी-उर्दू दोनों के साथ साथ पढ़ाए जाने के समर्थक हैं तथा जिन्होंने वर्धा शिक्षा-योजना के अध्यक्ष के रूप में हिंदी-उर्दू के स्थान पर 'हिंदुस्तानी' को ही सर्वमान्य माना है। हिंदी प्रांतों में उतर कर उर्दू को हिंदुस्तानी नाम का बाना पहनना आवश्यक हो जाता है, क्योंकि अपने नग्न रूप में उसका राष्ट्रभाषा होने का दावा यहाँ एक दिन भी नहीं ठहर सकता।

यह अनेक बार कहा जा चुका है कि हिंदुस्तानी के नाम से उर्दू के प्रचार का प्रयत्न उर्दू के विद्वानों और समर्थकों के लिये अत्यंत निंदनीय और जनता को धोखा देने वाला है। हिंदुस्तानी की जैसी परि-भाषा की जाती है उसके चक्कर में बहुत से लोग आसानी से आ जाते

है। इस वर्ष 'महमूद सीरीज' की पुस्तकों के द्वारा बिहार की जनता में जिस भाषा के प्रचार का यत्न किया गया था उसकी सभा ने भी तीव्र आलोचना की और अ० भा० हिंदी-साहित्य-सम्मेलन के अट्ठाइसवें अधिवेशन में भी उसकी बड़ी निंदा हुई। बिहार के हिंदी-प्रेमी व्यक्तियों और हिंदी-संस्थाओं ने भी हिंदुस्तानी-प्रचार का डटकर विरोध किया और अब वे कदापि वहाँ हिंदुस्तानी के नाम से उर्दू या भ्रष्ट की गई हिंदी का प्रचार न होने देंगे।

हिंदुस्तानी के समर्थकों ने अधिक से अधिक स्पष्ट रूप में उसकी परिभाषा करने का यत्न किया है, पर वह तो लोगों की समझ में तभी आ सकती है जब उसकी परिभाषा और उसके प्रचलित रूप में कुछ सामंजस्य हो। दिल्ली के रेडियो स्टेशन से गतवर्ष हिंदुस्तानी पर छ विद्वानों के जो भाषण हुए थे वे इस वर्ष पुस्तकाकार प्रकाशित हुए हैं। इन व्याख्याताओं को हिंदुस्तानी की दृष्टि से दो वाक्यों की आलोचना करने को दी गयी थी। उनके संबंध में डाक्टर अब्दुल हक की सम्मति मनोरंजक है। वाक्य ये हैं—

(१) फेडरल लेजिस्लेचर के लिये फेहरिस्ते राय देहन्दगान तैयार करने के सिलसिले में जो इब्तिदाई कार्रवाई की जायगी उसके बारे में सर एन. एन. सरकार, ला मेम्बर ने आज रोशनी डाली।

(२) संयुक्त प्रांतीय व्यवस्थापिका परिषद् के एक प्रश्न का उत्तर देते हुए न्याय-मंत्री डा० काटजू ने उन उद्योग-धंधों की सूची दी जिनकी उन्नति के लिये सरकार ने सहायता देना स्वीकार किया है।

पहले वाक्य के संबंध में उक्त डाक्टर साहब की राय है कि "जुम्ले का मतलब साफ समझ में आता है" इसलिये यह हिंदुस्तानी है। दूसरे वाक्य के विषय में आप कहते हैं कि "इस जुम्ले में संस्कृत लफ्जों की भरमार है और मतलब समझ में नहीं आता। यह हमारी जबान नहीं, यह सरासर बनावटी जबान है"। इस कथन के मूल में जो प्रवृत्ति है उसे स्पष्ट करने के लिये इसकी व्याख्या तथा प्रमाणों की आवश्यकता नहीं जान पड़ती।

हिंदुस्तानी के 'नाम कुछ और करनी कुछ' के कारण ही बंबई-विश्वविद्यालय की सिनेट की बैठक में श्रीमती लीलावती मुंशी का वह प्रस्ताव अस्वीकृत हुआ जिसमें उन्होंने एक अतिरिक्त अनिवार्य

विषय के रूप मे हिंदुस्तानी को मैट्रिक की परीक्षा में और संभव हो तो ग्रेजुएट श्रेणी तक रखने की आवश्यकता पर विचार करने की प्रार्थना की थी। वाइस चांसलर ने यह कहकर आपत्ति की कि हिंदुस्तानी शब्द का अर्थ स्पष्ट नहीं है, इससे उर्दू का भी बोध होता है।

अट्ठाइसवे हिंदी-साहित्य-सम्मेलन की राष्ट्रभाषा-परिषद् के सभापति डाक्टर राजेंद्रप्रसाद ने अपने भाषण मे कहा था—

"अगर राष्ट्रभाषा सारे देश के लिये चाहिए तो हमको इसपर विचार करना होगा कि अन्य भाषाभाषियों के लिये कौनसी सुविधा हम दे सकते हैं और उनकी कठिनाइयो को हम किस तरह कम से कम कर सकते हैं। बँगला, गुजराती, मराठी, असमी और उडिया में, जो आर्य-भाषाएँ हैं, संस्कृत के बहुत से शब्द आते है। इसलिये उनको और हिंदी की शब्दावली बहुत अंशों में एक है और हो सकती है। इसी प्रकार दक्षिण की भाषाओं पर भी संस्कृत का प्रभाव तो पड़ा ही है और ऐसे बहुतेरे शब्द जो हिंदी मे आते है उन भाषाओं मे भी पाए जाते हैं। इसलिये अगर ऐसे शब्द जो इन भाषाओं में भी पाए जाते हैं राष्ट्रभाषा मे रखे जायँ तो जाहिर है कि इन भाषाओं में बोलनेवालो के लिये राष्ट्रभाषा सीखने में बड़ी सुविधा हो जाय।"

डा० राजेंद्रप्रसाद देश के प्रतिष्ठित नेता हैं। उनपर पक्षपात का आरोप नही किया जा सकता। उन्होंने जिस भाषा मे उक्त भाषण दिया है यदि उसी को मानने के लिये वे हिंदीवालों से अनुरोध करते हैं तो सभा उसका समर्थन करती है और किसी हिंदी-प्रेमी को इसमे विरोध करने के लिये कोई कारण नहीं मिल सकता। किंतु क्या उर्दू के धुरंधर विद्वान भी इसे राष्ट्रभाषा मानने को तैयार होंगे ? अपने उक्त कथन के अनुसार डा० राजेंद्रप्रसाद भी यह मानेगे कि डाक्टर अब्दुल हक ने अपने रेडियो भाषण मे ऊपर कहे गए जिस हिंदी वाक्य को 'सरासर बनावटी ज़बान' बतलाया है वही दो एक, सो भी जनसंख्या की दृष्टि से छोटे, प्रांतों को छोड़कर भारत के सभी प्रांतों में आसानी से समझा जा सकता है।

आगे चलकर डाक्टर राजेंद्रप्रसाद ने अपने उक्त भाषण में कहा है—

"इसी प्रकार पंजाब और सीमाप्रात में अरबी फारसी के बहुत शब्द वहाँ

की स्थानीय बोलियों में आ गए हैं। अगर ऐसे शब्द राष्ट्रभाषा में ले लिए जायँ तो वहाँ के लोगों को राष्ट्रभाषा सीखने में बहुत सुविधा हो जाय।" सभा ने या हिंदीवालों ने कभी इस बात का आग्रह नहीं किया कि 'राष्ट्रभाषा' में से प्रचलित विदेशी शब्दों को निकाल दिया जाय अथवा उसमें आवश्यकतानुसार अरबी, फारसी, अँगरेजी के शब्द व्यवहार की सुविधा के लिये न लिए जायँ। पर वस्तुस्थिति तो यह है कि उर्दू के विद्वान जान बूझकर, प्रयत्न करके प्रत्येक ऐसे सरल शब्द को भी निकाल फेंकने में लगे हुए हैं जिसमें उन्हें कुछ भी संस्कृत या भारतीयता की गंध आती है। जहाँ हिंदी-शब्दसागर में अल्प-प्रचलित भी उर्दू के अधिक से अधिक शब्दों का समावेश किया गया है वहाँ 'फरहगे आसफिया' के संपादक सैयद अहमद देहलवी यह घोषणा करते हैं—

"उर्दू नज्म ने भी फारसी ही की तर्ज अख्तियार की क्योंकि यह लोग तुर्कीउलनस्ल थे या फारसीउलनस्ल या अरबीउलनस्ल। यह हिंदी की मुतावकत किस तरह कर सकते थे ?" ( मुकदमा, पृ० ८ )

उर्दू के संबंध में यह बात भूलने की नहीं है कि 'उर्दू की ईजाद' करनेवालों ने आरंभ ही से भारतीयता और भारतीय भाषाओं का बहिष्कार कर दिया था। इस प्रवृत्ति के कारण हिंदी और उर्दू में शब्दों का ही नहीं भावों, विचारों और परंपराओं का भी पूरा भेद हो गया है। उर्दू ने 'मतरूक', 'मुब्तजल' और 'इम्तयाज' की ऐसी खोल ओढ़ ली है कि उसे उतारे बिना उसका हिंदी के निकट आना असंभव है। मतरूक का सीधा सादा अर्थ है कुछ अप्रिय शब्दों को भाषा से बलपूर्वक निकाल बाहर करना। आजकल की हिंदुस्तानी रीडरों में इस नीति का खूब प्रयोग किया जाता है। इस मतरूक की नीति के कारण ही उर्दू वाले कष्ट, कृपा, दया, क्षमा, सुख, दुःख, जन्म, मरण, धर्म, कर्म, माता आदि नित्य के व्यवहार के शब्दों का भी प्रयोग नहीं कर सकते।

'मतरूक' से पूरा न पड़ते देख 'मुब्तजल' का कानून लगाया गया और अत्यंत प्रचलित शब्दों को भी तुच्छ और 'जलील' समझा गया। 'देवर' जैसे नित्यप्रयोग के घरेलू शब्द सदा के लिये उर्दू से अलग कर दिए गए। जब इससे भी संतोष न हुआ तब 'इम्तियाज' की नीति प्रचलित की गई और हर प्रकार से हिंदियों से अलग रहने का प्रयत्न

किया गया। उर्दू के संबंध में 'फरहंगे आसफिया' के विद्वान संपादक ने स्पष्ट लिखा है—

"हम अपनी जबान को मरहटी धाजों लावनी बाजों की जबान, धोबियों के खंड, जाहिल ख्याल वंदों के ख्याल, टेमू के राग यानी वे सर व पा अल्फाज का मजमूआ बनाना कभी नहीं चाहते और न उस आजादाना उर्दू को ही पसंद करते हैं जो हिंदुस्तान के ईसाइयों, नवमुस्लिम भाइयो, ताजा विलायत साहब लोगों, खानसामाओं, खिदमतगारों, पूरब के मनहियों, कैम्पब्वायों और छावनियों के सतबेझड़े बाशिन्दों ने अख्तियार कर रखो है। हमारे जरीफुलतबा दोस्तों ने मजाक से इसका नाम पुड़दू रख दिया है।" (सबवे तालीफ, पृ०२३)।

क्या इस ऐंठभरी बिलगाव की प्रवृत्ति के रहते उर्दू कभी हिंदी के निकट आ सकती है? क्या हिंदुस्तानी के समर्थक हिंदी का रूप बिगाड़ कर उर्दू को प्रसन्न कर सकते हैं? नागरीप्रचारिणी सभा ने इस वर्ष भाषा का प्रश्न, बिहार में हिंदुस्तानी तथा कचहरी की भाषा और लिपि नाम की पुस्तके प्रकाशित कर भाषा-संबंधी प्रश्नों पर भलीभाँति विचार किया है। इस संबंध में और पुस्तकें भी प्रकाशित की जायँगी। हिंदी के लेखकों से सभा यह अनुरोध करती है कि वे उर्दू को प्रसन्न करने के मोह में हिंदी भाषा का रूप बिगाड़ने की आत्मघातिनी चेष्टा न करें।

## रेडियो

भारत सरकार के रेडियो विभाग की नीति भी उर्दू की घोर पक्षपातिनी है और उसके द्वारा हिंदी की जैसी मर्मपीड़क उपेक्षा हो रही है उसे वे ही हिंदीप्रेमी अनुभव कर सकते हैं जिन्हें रेडियो का कार्यक्रम सुनने के अवसर मिला करते हैं। हिंदी का गला दबाने के लिये रेडियो विभाग के पास भी वही सुलभ साधन है—'आमफहम हिंदुस्तानी'। गत २० मार्च को केंद्रीय व्यवस्थापिका सभा मे भारत सरकार के यातायात सदस्य सर एड्र्यू क्लो ने डाक्टर जियाउद्दीन के प्रश्न के उत्तर में कहा था कि "रेडियो विभाग की नीति यह है कि ऐसी भाषा का प्रयोग किया जाय जिसे सुननेवाले अधिक से अधिक संख्या में

समझ सकें।" क्या उनका तात्पर्य यह है कि लाहौर, दिल्ली, लखनऊ आदि रेडियो स्टेशनों से जो भाषा हिंदुस्तानी के नाम से बोली जाती है उसे सुननेवाले उसको अधिक से अधिक संख्या में समझ सकते हैं ? सच्ची परिस्थिति इसके बिलकुल विपरीत है। रेडियो विभाग इसे न जानता हो सो बात नहीं । क्योंकि उसके कार्यों से बिल्कुल स्पष्ट है कि वह जानबूझकर अपनी कथित नीति का उल्टा प्रयोग करता है। रेडियो विभाग इस बात से बड़ी सावधानी रखता है कि उसके कार्यकर्ताओं और वक्ताओं में चुन चुनकर केवल उर्दू के विद्वान् और अधिकतर हिंदी विरोधी मुसलमान रखे जायँ। इसका प्रमाण यह है कि १ जनवरी से ३० अप्रैल सन् १६३६ तक रेडियो विभाग ने हिंदुस्तानी के ७३ अभिनय ब्राडकास्ट किए। इनमें से ६९ मुसलमानों द्वारा उर्दू मे लिखे गए थे और चार हिंदुओं के द्वारा लिखे गए थे जिनकी भाषा उर्दू के ही बोझ से दबी हुई थी। भाई परमानंद ने भी रेडियो के संबध में केंद्रीय व्यवस्थापिका सभा मे कुछ प्रश्न किए थे जिनके उत्तर मे बताया गया था कि रेडियो विभाग मे समाचार तैयार करने के लिये चार अनुवादक रखे गए हैं। इन चारों में हिंदी पत्रों मे काम करने का अनुभव किसी को नहीं है किंतु उर्दू पत्रों मे काम करने का अनुभव तीन को है। इन अनुवादकों को चुनने के लिये जो परीक्षा ली गई थी उसमे ३० मुसलमान और १६ हिंदू बुलाए गए थे । यह भी ध्यान रखना चाहिए कि रेडियो विभाग के समाचार सब फारसी लिपि मे ही लिखे जाते हैं।

हिंदुस्तानी के झगड़े को सुलझाने के लिये रेडियो विभाग ने उल्लिखित जिन छ सज्जनों को चुना था और जिनकी वाणी को उसने प्रमाण माना उनमे से हिंदी का एक भी प्रतिनिधि विद्वान् नहीं था। इन बातों से स्पष्ट है कि रेडियो विभाग जान बूझकर हिंदी की उपेक्षा करता है। इसपर भी यदि कभी कोई वक्ता गेहूँ, उत्तर, दूत जैसे सरल शब्दों का प्रयोग कर देता है तो उर्दू के समर्थक आलोचकों के कान खड़े हो जाते हैं। उनकी समझ में उक्त शब्द बड़े कठिन और अप्रचलित हैं, और गेहूँ के बदले 'गंदुम' उत्तर के बदले 'शुमाल' और दूत के बदले 'सफीर' के जनता अधिक सुगमता से समझ सकती है। ऐसी समझ को क्या कहा जाय

सबसे अधिक दुःख की बात यह है कि इस धाँधली का प्रधान कारण है स्वयं हिंदीवालों के द्वारा ही हिंदी की उपेक्षा। हिंदी के विद्वान् भी यदि रेडियो विभाग के द्वारा आमंत्रित किए जाते हैं तो वे प्रयत्न करके ऐसी बनावटी भाषा का प्रयोग करते हैं जिसका प्रयोग वे अपने लेखों में कभी नहीं करते। उन्हें डर लगा रहता है कि कहीं उनकी भाषा हिंदुस्तानी के बदले हिंदी न समझ ली जाय। रेडियोवाले भी हिंदीप्रेमियों की इस दुर्बलता को अच्छी तरह जानते हैं, तभी उन्हें हिंदी की ऐसी उपेक्षा करने का दुस्साहस होता है। हिंदी प्रेमी यह जानते हुए भी कि उनके साथ अन्याय होता है, इसके विरुद्ध कोई प्रयत्न नहीं करते। इस वर्ष 'लीडर', 'प्रताप' आदि पत्रों मे विशेषकर 'अर्जुन' और 'हिंदू' में रेडियो की भाषा के विरोध मे लेख निकले थे। एक आध हिंदी के विद्वान् ने भी लिखा पढ़ी की थी, पर उसका फल प्राय कुछ नहीं हुआ। इसके लिये आवश्यक यह है कि हिंदी के विद्वान्, हिंदी की संस्थाएँ और रेडियो रखनेवाले हिंदी प्रेमी लोग सभी सम्मिलित रूप से और अलग अलग भी, ऐसा सघटित आंदोलन करें कि रेडियो विभाग के अधिकारियों को चैन न मिले। तभी निश्चित रूप से उनपर प्रभाव पड़ सकता है। सभा ने इस संबंध मे कुछ प्रयत्न किया है और कर रही है। उसकी नीति से सभी हिंदी के विद्वान सहमत हैं और उसे सहयोग देने को तैयार हैं। यह निश्चित रूप से समझ लेना चाहिए कि संघटित प्रयत्न का यही उपयुक्त समय है। गत मार्च सन् १९३९ मे समाप्त होने वाले वर्ष में भारत मे लगभग ७१००० रेडियो यंत्रो के लायसेंस लिए गए। इसके पहले के वर्ष मे यह संख्या केवल ५५००० थी। इससे स्पष्ट है कि प्रतिवर्ष किस तेजी से रेडियो का प्रचार हो रहा है, और उसके साथ ही हिंदी का ह्रास।

यद्यपि इस वर्ष जो कुछ आंदोलन इस संबंध में हुआ है वह नहीं के ही बराबर है तथापि ऐसा विदित होता है कि रेडियो विभाग उसकी नितांत उपेक्षा नहीं कर सका है। अभी अभी नई दिल्ली में श्री ए. एस. बुखारी के सभापतित्व मे रेडियो-संचालकों का जो सम्मेलन हुआ है उसमें भाषा संबंधी कठिनाइयों पर विवाद हुआ और इस बात पर जोर दिया गया है कि जिन प्रांतो मे दो भाषाएँ प्रचलित हों वहाँ के स्टेशनों से दोनों भाषाओं में कार्यक्रम ब्राडकास्ट किए जायँ।

हिंदी उर्दू के संबंध में भी यह बात लागू होगी या नहीं, यह तो भविष्य ही बताएगा। इस निश्चय के बाद से अब तक तो उसी पुरानी नीति के अनुसार काम हो रहा है।

## लिपि

लिपि के प्रसंग में यद्यपि यत्र तत्र रोमन लिपि की चर्चा भी होती रही, फिर भी उसे विशेष महत्व न मिल सका। उर्दू के पत्रों में नागरी लिपि की निंदा और अरबी लिपि का गुणगान भी कम नहीं रहा। अरबी लिपि की कठिनता के कारण उर्दू के प्रचार में बाधा पड़ी तो प्रांतीय भाषाओं की लिपियों में भी उसका सीखना-सिखाना हानिकर नहीं समझा गया। बंगाली लिपि में उर्दू सीखी जा सकती है पर कैथी या नागरी से उसे दूर ही रखना चाहिए! फिर भी उर्दू के प्रचारक अरबी लिपि को भारत की सभी भाषाओं के लिये उपयुक्त और मंगलप्रद बतलाते रहे हैं!

महात्मा गांधी ने इस बात को स्पष्ट किया कि उर्दू के अतिरिक्त अन्य भारतीय भाषाओं की लिपि एक ही हो, और इसके लिये नागरी को उपयुक्त बताया। हिंदुस्तानी के लिये वे अरबी और नागरी दोनों लिपियों को साथ साथ रखना चाहते हैं। अवश्य ही वे उर्दूवालों के हठ की रक्षा के लिये ऐसा चाहते हैं, अन्यथा यह तो सभी जानते हैं कि हिंदी का कोई भी शब्द अरबी लिपि में शुद्धता से लिखा ही नहीं जा सकता।

श्रीयुत काका कालेलकर तथाकथित सुधरी हुई नागरी लिपि का प्रयोग बराबर कर रहे हैं। वर्धा की राष्ट्रभाषा-प्रचार-समिति की ओर से सभी पत्र और पुस्तकें इसी तथाकथित सुधरी लिपि में निकलती हैं। नागरीप्रचारिणी सभा और हिंदी-साहित्य सम्मेलन इन सुधारों को ग्रहण नहीं कर सके हैं। सभा और सम्मेलन सुधार के विरोधी नहीं हैं, पर जो सुधार किए गए हैं उनसे वे सहमत नहीं हैं।

## साहित्य

### काव्य

इस वर्ष हिंदी काव्य की प्रचलित धाराओं में कोई उल्लेखनीय विशेषता या नवीनता परिलक्षित नहीं हुई। गत वर्ष की ही प्रवृत्तियाँ

अधिक पुष्ट और व्यवस्थित होती रहीं । व्रजभाषा काव्य की धारा अनुदिन क्षीण होती दिखाई दे रही है । छायावाद की कविता अभिव्यंजन शैली की नवीनता और विचित्रता से हटकर भाव व्यवस्था की ओर अधिक झुकी और इस प्रकार वह भाषा और भाव दोनों दृष्टियों से बहुत कुछ संयत रही । इससे, पहले से चली आती हुई खड़ीबोली की काव्यधारा के समीप आ जाने से दोनों धाराओं का प्रसन्न प्रवाह सुखद रहा । पुरानी धारा की कविताओं में विषय और भाव का प्राचुर्य तो पहले से ही विद्यमान था, यहाँ तक कि अभिव्यंजना की गौणता के कारण वह कभी-कभी गद्योन्मुख हो जाती थी, पर इस वर्ष वह अभिव्यंजना मे नवीनता और आकर्षण लाने मे समर्थ रही । इस धारा में इस वर्ष मुक्तक और प्रबंध दोनों प्रकार के वीरकाव्य की प्रधानता रही और कुछ करुण काव्य की ओर भी झुकाव रहा ।

छायावाद की कविता में जो व्यक्तिगत कल्पना-वैचित्र्य की कमी और इस लोक के सामान्य अनुभवों को लेकर उसके साथ साथ चलने की प्रवृत्ति की अधिकता दिखाई पड़ी उसे कुछ लोगों ने 'प्रगतिवाद' नाम देना अच्छा समझा ( क्योंकि सभी प्रकार की 'वादी' कविताओं में अपनी प्रर्वृत्ति की परिभाषा वा व्याख्या करने की प्रबल प्रवृत्ति होती है । कुछ भी विशेषता प्रकट होते ही उसका कोई न कोई नाम रखना उन्हें आवश्यक जान पड़ता है ) । छायावाद के काव्य-विषय मे अध्यात्म, अमूर्त और काल्पनिक रूपों की ओर झुकाव अधिक रहता था यह झुकाव कुछ कवियों में उसी प्रकार बना हुआ है । पर नए कवियों में से अधिकांश में और पहले के छायावादी कवियों में से कुछ मे प्रगतिवाद स्पष्ट दिखाई पड़ रहा है, जिसकी मुख्य विशेषता है स्थूल, मूर्त, यथार्थ और भूतवाद की ओर प्रवृत्ति । इनमे भी दो वर्ग कहे जा सकते हैं । एक को वर्तमान सामाजिक और राजनीतिक व्यवस्था तथा रूढियों से असंतोष है, उन्हें तोड़कर वह नई व्यवस्था लाना चाहता है । वह क्रांति और पविवर्तन का पक्षपाती है, पर व्यवस्था और औचित्य का विरोधी नही । केवल उसका व्यवस्था और औचित्य का मानदंड बदल गया है । वह कालधर्म का अनुगामी है । वास्तविक प्रगतिवादी वर्ग यही है । दूसरा वर्ग भी पुरानी व्यवस्था और रूढियों का विरोधी है । पर उसमे नैराश्य और निष्कर्मता है । अपेक्षित परिस्थि

तियों के अभाव और प्रयत्न की अनिच्छा के कारण वह संसार के हेय और उपेक्ष्य समझे जानेवाले सुख सौंदर्य में लिप्त हो जाने को ही परिवर्तन की निधि समझता है।

सामान्य रूप से यह कहा जा सकता है कि हिंदी कविता का प्रवाह प्रसन्न और प्रसादकर रहा। इससे भविष्य में उत्तम और उच्च कोटि की कविता की आशा की जा सकती है।

## उपन्यास-कहानी-नाटक

कविता के बाद यदि हिंदी साहित्य का कोई अंग पुष्ट हुआ है तो वह कहानी है। यद्यपि नए लेखकों की बहुत सी कहानियाँ ऐसी निकली हैं जो कला की दृष्टि से अपुष्ट और नौसिखी सी लगती हैं तथापि अधिकांश कहानियाँ अच्छी लिखी गई हैं और कुछ तो बहुत अच्छी हैं—कला की दृष्टि से और विषय तथा भाव की दृष्टि से भी। कहानियाँ अनेक विषयों की लिखी गई हैं और उनकी भाषा और शैली भी विषयानुरूप रही है। और सबसे बड़ी बात यह है कि उनका विकास स्वतंत्रता के साथ हुआ है।

कहानी के बाद उपन्यास आता है। उपन्यासों में कोई विशेष उन्नति नहीं हुई। एक आध अच्छे उपन्यास अवश्य निकले पर अधिकतर साधारण कोटि के हैं। प्रसाद और प्रेमचंद की कोटि के उपन्यास लिखे जाने में अभी देर मालूम होती है।

कविता में जो प्रगतिवाद प्रगट हुआ है वह कहानी और उपन्यास में तो पहले ही से चला आ रहा था, पर इस वर्ष उसका शुद्ध रूप अधिक दिखाई पड़ा।

नाटकों में भी उन्नति नहीं हुई—न लेखन-कला की दृष्टि से न अभिनय की दृष्टि से। एकांकी नाटकों की प्रधानता रही जिनमें भारत की परिवर्तित परिस्थिति की झाँकियाँ मिलीं। नाटकों की ओर अधिक ध्यान देने की आवश्यकता है।

## गद्यकाव्य-निबंध-आलोचना

निबंध और गद्यकाव्य की कमी इस वर्ष भी पूर्ववत् रही। गद्यकाव्य तो स्वभावतः कम होना ही चाहिए, पर निबंधों की कमी खटकती है। निबंधों में व्यवस्थित भाव और विचार शृंखला की कई

आवश्यकता होती है और उसमें कोई दोष हुआ तो वह बड़ी सरलता से प्रगट हो जाता है। इसलिये निबंध लिखना कुछ कठिन होता है। किंतु इसीलिये उसका लिखा जाना और भी आवश्यक है। अब कुछ व्यक्तिप्रधान निबंध भी लिखे जाने लगे हैं जिन्हें अंग्रेजी में 'पर्सनल ऐसे' कहते हैं। यह अच्छा ही है।

आलोचना के क्षेत्र में भावुक आलोचना की प्रधानता इस वर्ष भी रही। स्वतंत्र और व्याख्यात्मक आलोचना का अभाव बना ही रहा। यह अभाव तब तक दूर नहीं हो सकता जब तक आलोचना की कोई नवयुगोपयोगी व्यवस्थित भारतीय पद्धति प्रस्तुत नहीं हो जाती।

## प्रमुख पुस्तकें

इस वर्ष हिंदी मे भिन्न भिन्न विषयों की जो प्रमुख पुस्तकें सभा के देखने में आईं उनके नाम निम्नलिखित हैं—

| | |
|---|---|
| अपराजिता | श्री 'अंचल' |
| प्रभातफेरी | श्रीनरेंद्र |
| यामा | श्रीमती महादेवी वर्मा |
| रेणुका (संशोधित और परिवर्धित) | श्री 'दिनकर' |
| वैदेही वनवास | श्रीअयोध्यासिंह उपाध्याय |
| हल्दीघाटी | श्रीश्यामनारायण पांडेय |
| क्रांतिकारी कहानियाँ | श्रीबेचन शर्मा 'उग्र' |
| गुलेरीजी की अमर कहानियाँ | स्व० श्रीचंद्रधर शर्मा गुलेरी |
| न्याय का संघर्ष | श्रीयशपाल |
| पिंजड़े की उड़ान | ,, ,, |
| पनघट | श्रीसुदर्शन |
| पुरस्कार | श्रीकृष्णानंद गुप्त |
| झूठसच | श्रीसियाराम शरण गुप्त |
| निबंधिनी | श्रीगंगा प्रसाद पांडेय |
| धर्म समाज और विज्ञान | श्रीशचीन्द्रनाथ सान्याल |
| शेष स्मृतियाँ | श्रीमहाराजकुमार डा० रघुबीरसिंह |
| हिंदी साहित्य का इतिहास ( संशोधित और प्रवर्धित ) | श्रीरामचंद्र शुक्ल |

इस वर्ष सभा को अपने जिन १५ सदस्यों का वियोग-दुःख सहन करना पड़ा, उनमें सभा के मान्य सभासद सेठ जमनालाल बजाज, विशिष्ट सभासद वर्द्धवान के महाराजाधिराज सर विजयचद महताब बहादुर, स्थायी सभासद श्री मदनमोहन जैन, प० चेत्रपाल शर्मा तथा प० जगन्नाथप्रसाद शर्मा वाजपेयी के निधन से सभा को विशेष क्षति उठानी पड़ी। सभा को इन सभी स्वर्गगत सभासदों की मृत्यु का हार्दिक दुःख है और वह उनके परिजनों के प्रति आंतरिक समवेदना प्रकट करती है एव ईश्वर से प्रार्थना करती है कि वह मृतात्माओं को सद्गति दे।

## ३—पदाधिकारी तथा प्रबंध समिति के सदस्य

२१ वैशाख १९९८ को सभा के ४८वें वार्षिक अधिवेशन में इस वर्ष के लिये निम्नलिखित पदाधिकारी चुने गए थे—

सभापति—रायबहादुर पं० कमलाकर द्विवेदी, एम० ए०।

उपसभापति—(१) प० रामनारायण मिश्र, बी० ए०, पी० ई० एस० ( अवसर-प्राप्त )।

„ (२) पं० रमेशदत्त पांडेय, बी० ए०।

प्रधान मंत्री—पं० लल्लीप्रसाद पांडेय।

साहित्य मन्त्री—पं० पद्मनारायण आचार्य, एम० ए०।

अर्थ मन्त्री—बाबू जीवनदास।

उक्त वार्षिक अधिवेशन में प्रबंध समिति के निम्नलिखित सदस्य चुने गए थे—

सं० १९९८ से सं० २००० तक के लिये

बाबू कृष्णदेवप्रसाद गौड़, काशी। श्री राय कृष्णदास, काशी। पं० वंशगोपाल झिंगरन, काशी। पं० विद्याभूषण मिश्र, काशी। श्रीमती कमलाकुमारी, काशी। डाक्टर पीतांबरदत्त बड़थ्वाल, लखनऊ। प० अयोध्यानाथ शर्मा, कानपुर। प० रामेश्वर गौरीशंकर ओझा, अजमेर। पुरोहित हरिनारायण शर्मा, जयपुर। स्वामी हरिनामदास उदासीन, सक्खर ( सिंध )। पं० दशरथ ओझा, नई दिल्ली। श्री सत्यनारायण लोया, हैदराबाद ( दक्षिण )। श्री जी० सच्चिदानंद, मैसूर।

सं० १९९८ से सं० १९९९ तक के लिये

बाबू राधेकृष्णदास, काशी । श्री सहदेव सिंह ऐडवोकेट, काशी । श्री राय सत्यव्रत, काशी । श्री कृष्णानंद, काशी । पं० चंद्रबली पांडे, काशी । रायबहादुर श्री रामदेव चोखानी, कलकत्ता । डा० सच्चिदानंद सिनहा, पटना । पं० जगद्धर शर्मा गुलेरी, लायलपुर । पं० श्रीनारायण चतुर्वेदी प्रयाग । पं० भोलानाथ शर्मा, बरेली । श्री अगरचंद नाहटा, सिलहट । बाबू मूलचंद अग्रवाल, कलकत्ता । बाबू लक्ष्मीनारायण सिंह 'सुधांशु', पूर्णियाँ ।

सं० १९९८ के लिये

बाबू मुरारीलाल केडिया, काशी । पं० केशवप्रसाद मिश्र, काशी । बाबू ठाकुरदास, ऐडवोकेट, काशी । रायसाहब ठाकुर शिवकुमार सिंह, काशी । बाबू ब्रजरत्नदास, ऐडवोकेट, काशी । श्री दत्तोवामन पोतदार, पूना । श्री व्योहार राजेंद्रसिंह, जबलपुर । श्री सरदार माधवराव विनायकराव किबे, इंदौर । पं० श्यामसुंदर उपाध्याय, बलिया । पं० श्रीचंद्र शर्मा, जम्मू । डा० हीरानंद शास्त्री, बड़ोदा । श्री ना० नागप्पा, मैसूर । श्री पी० बी० आचार्य, मद्रास ।

आय-व्यय निरीक्षक—बाबू गुलाबदास नागर ।

किंतु गत वर्ष चुनाव के कुछ ही दिनों बाद श्री वंशगोपाल झिंगरन अपने कार्यवश काशी से बाहर चले गये, फलतः नियम ५१ के अनुसार वे समिति की सदस्यता से पृथक् हो गए । साधारण सभा के २५ ज्येष्ठ के अधिवेशन में उनके स्थान पर पं० रामबहोरी शुक्ल सर्व सम्मति से प्रबंध समिति के सदस्य चुने गए ।

## ४—आर्यभाषा-पुस्तकालय

गत वर्ष पुस्तकालय की आय २४३१।)११ थी और व्यय ३०७६।।।)७½ था । इस वर्ष ३२५१≡)। आय हुई जिसमें १०००) प्रांतीय सरकार से, ३६०) म्युनिसिपल बोर्ड, बनारस से, १६९१≡)। सहायकों के वार्षिक चंदे तथा फुटकर दान से और एक एक सौ रुपया विशेष दान श्री सेठ लक्ष्मीनिवास बिड़ला तथा श्री सेठ कृष्णकुमार बिड़ला से प्राप्त हुआ । इस वर्ष व्यय ३३४६।।≡)।।।

हुआ, जिसमें १३०२।≈)।।। पुस्तकों तथा पत्र-पत्रिकाओं में, १३५१।≈)। वेतन में, २१६।≈) रोशनी में, ७२) आलमारी आदि बनवाने में, १७६।≡)। छपाई मे, ३१।।।≡)।।।≈ जिल्दबंदी के सामान में लगा तथा १९६)।।≈ फुटकर कामों में व्यय हुआ।

गत वर्ष पुस्तकालय के सहायकों की संख्या ११७ थी, इस वर्ष १४२ रही। इस वर्ष पुस्तकालय के नियम १४ के अनुसार बहुत से सहायकों के नाम सहायक श्रेणी से पृथक् करने पड़े, जिसका सभा को खेद है।

गत वर्ष १८४ पत्र-पत्रिकाएँ आती रहीं। इस वर्ष ६१ पुरानी पत्र-पत्रिकाओं का आना बंद हो गया और १३ नई पत्र पत्रिकाएँ आने लगीं। इस प्रकार इस वर्ष पुस्तकालय में कुल १३६ पत्र पत्रिकाएँ आती रहीं।

गत वर्ष पुस्तकालय के हिंदी विभाग में १५९०० मुद्रित पुस्तकें थीं। इस वर्ष ४०५ नई पुस्तकें आई। अब इस विभाग में मुद्रित पुस्तकों की संख्या १६३०५ है।

गत वर्ष पुस्तकालय के हस्तलिखित-विभाग मे ८३५ पुस्तकें थीं। इस वर्ष १० पुस्तकें आई। अब ८४५ हस्तलिखित पुस्तके हैं।

द्विवेदी-संग्रह तथा रत्नाकर-संग्रह मे पत्र पत्रिकाओं के अतिरिक्त क्रमशः २७७३ तथा ११८९ पुस्तकें है।

इस वर्ष पंडित रामनारायण मिश्र जी ने कृपापूर्वक अपनी संगृहीत पुस्तकों का संपूर्ण संग्रह द्विवेदी और रत्नाकर संग्रह की भाँति सुरक्षित रखने तथा उपयोग मे लाने के लिये सभा को दे दिया है। इसके लिये सभा उनकी विशेष कृतज्ञ है।

गत वर्ष अँगरेजी विभाग में २४१५ पुस्तकें थीं। इस वर्ष ५१ नवीन पुस्तके आई। अब इस विभाग मे २४६६ पुस्तकें है। इनके अतिरिक्त संस्कृत, मराठी, बँगला, गुजराती, उर्दू, गुरुमुखी आदि की भी अनेक पुस्तकें है।

इस वर्ष पटियाला दरबार की कृपा से 'गुरु शब्द रत्नाकर' नामक (गुरुमुखी का विश्वकोश) एक बहुमूल्य ग्रंथ प्राप्त हुआ है। इसके लिये सभा उक्त दरबार की कृतज्ञ है।

गत वर्ष सभा ने पुस्तकालय की दाशमिक-वर्गीकृत नवीन सूची

छपने के लिये तैयार कर ली थी। परंतु अनेक कठिनाइयों के कारण वह छापी न जा सकी। इस वर्ष की नवीन प्राप्त पुस्तकों को उस सूची मे मिला कर उसे पुनः छपने के लिये तैयार करना है।

इसके अतिरिक्त अँगरेजी, हस्तलिखित, बँगला आदि पुस्तकों की सूची भी उक्त पद्धति के अनुसार तैयार करनी है।

वस्तुत: वर्गीकरण और संख्यांकन का कार्य अधिक व्यय और श्रम-साध्य है। इसे समय से पूर्ण करने के लिये धन की विशेष आवश्यकता है। पुस्तकालय का कार्य सपूर्ण रूप से नवीन पद्धति के अनुसार चलाने के लिये विशेष प्रकार के उपकरणों की भी आवश्यकता है जिसके लिये धन अपेक्षित है। पुस्तकालय में स्थान की सकीर्णता दिनों दिन बढती जा रही है। सभा इस ओर श्रीमानों का ध्यान विशेष रूप से आकर्षित करते हुए आशा करती है कि उनकी कृपा से स्थान की कमी बहुत शीघ्र पूरी हो जायगी और पुस्तकालय सुचारु रूप से जनता की सेवा करने में समर्थ होगा।

इस वर्ष पुस्तकालय २९४ दिन और वाचनालय ३४१ दिन खुला रहा। नित्य पढनेवालों की औसत संख्या इस वर्ष १२० रही। सहायकों ने ४००० पुस्तकें पढीं।

पिछले साल की भाँति इस वर्ष भी विश्वविद्यालय के अन्वेषक विद्यार्थियों ने पुस्तकालय से समुचित लाभ उठाया।

जिन व्यक्तियों तथा सस्थाओं ने इस वर्ष पुस्तकालय के लिये पुस्तकें तथा पत्र पत्रिकाएँ आदि दीं, उनमें इडियन प्रेस लिमिटेड, इलाहाबाद, दरबार साहित्य कमेटी, अमृतसर, श्रीमान् राजा सत्यानंद जी और श्री कमलनाथ अग्रवाल, काशी के नाम विशेष उल्लेखनीय है। सभा इन सभी महानुभावों के प्रति कृतज्ञता प्रकट करती है।

इस वर्ष श्री पं० श्रीशचद्र शर्मा पुस्तकालय के निरीक्षक रहे।

## ५— हिंदी के हस्तलिखित ग्रंथों की खोज

इस वर्ष खोज का कार्य मथुरा तथा बलिया जिलों एव प्रयाग तथा काशी नगरों मे होता रहा। प्रथमोक्त दो जिलों में श्री दौलतराम जुयाल ने तथा उत्तरोक्त नगरों में श्री महेशचद्र गर्ग ने कार्य किया। प्रयाग का कार्य प० देवीदत्त शुक्ल जी की तथा बलिया का कार्य

पं० परशुराम चतुर्वेदी जी की देखरेख में हुआ। उक्त सज्जनों ने खोज के कार्य को सुचारु रूप से चलाने में जो अमूल्य सहायता प्रदान की है, उसके लिये सभा उनकी चिर-ऋणी रहेगी। आप लोगों के अथक परिश्रम तथा सहयोग से ही खोज का कार्य इतनी सरलता तथा शीघ्रता के साथ समाप्त हो सका है।

इस वर्ष काशी तथा प्रयाग नगरों में १३० ग्रंथों के विवरण लिए गए जिनमें १० के रचयिता अज्ञात हैं, १२ संग्रह-ग्रंथ हैं, ९ ऐसे है जो दो बार प्राप्त हुए हैं और शेष ९९ विभिन्न ग्रंथकारों की कृतियाँ हैं। मथुरा तथा बलिया में ११३ ग्रंथों के विवरण लिए गए। इन ग्रंथों की काल-विभाग के अनुसार तालिका नीचे दी जाती है :—

| शताब्दी | १५वीं | १६वीं | १७वीं | १८वीं | १९वीं | अज्ञात | योग |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग्रंथ संख्या (काशी और प्रयाग) | × | २ | १० | ३ | २५ | ९० | १३० |
| ग्रंथ संख्या (मथुरा और बलिया) | २ | १ | ६ | ९ | ३ | ९२ | ११३ |

ये ग्रंथ विषयों के अनुसार इस प्रकार हैं—

( क ) काशी तथा प्रयाग के.—

( १ ) भक्ति—७८; ( २ ) धर्म उपदेश—५; ( ३ ) जीवनी-वार्त्ता—९; ( ४ ) रीति—१२; ( ५ ) पिंगल—२; ( ६ ) प्रेमकाव्य—२; ( ७ ) गाथा तथा प्रशस्ति काव्य—३; ( ८ ) नीति और राजनीति—४; ( ९ ) संगीत—१; ( १० ) शालिहोत्र—१; ( ११ ) ज्योतिष—१; ( १२ ) कोष—१; ( १३ ) सूफी काव्य—७; ( १४ ) फुटकर—४। योग १३०

सूचना:—उपरिलिखित तालिका में "भक्तों की वार्त्ता" तथा अन्य जीवन-संबंधी रचनाएँ 'जीवनी-वार्त्ता' के अंतर्गत रखी गई हैं। काव्यों के भी दो प्रकार के संग्रह प्राप्त हुए हैं। इनमें से भक्ति संबंधी 'भक्ति' के अंतर्गत तथा शुद्ध काव्य संबंधी 'फुटकर' के अंतर्गत रखे गए है। समस्त ग्रंथों में वैष्णव भक्तों की पदावलियों की संख्या सबसे

अधिक है जिनमें से कुछ, जैसे 'उत्सव माला', 'नित्त कीर्त्तन' विभिन्न कवियों की रचनाओं से संकलित किये गए पदों के संग्रह हैं, और कुछ, जैसे 'व्यास वानी' कवि विशेष की रचनाओं के संग्रह हैं। निम्न-लिखित ग्रंथ अधिक महत्वपूर्ण है :—

नित्तकीर्त्तन, कीर्त्तन के पद, उत्सवमाला, व्यास वानी, गदाधर भट्ट की वानी, गोविंद प्रभु की बानी, केवलराम वृंदावन जीवन की पदावली, गोविंद स्वामी की पदावली, सूरसागर, हरिदास की वानी, भागवतदास कृत रामकठाभरण, जगराम जैन का पद संग्रह, बलिहारी का पद-संग्रह, हित धृंदावन का पद संग्रह, नागरीदास के पद, हित भजनदास की बानी और वल्लभ रसिक की वानी ।

कहीं कहीं किसी ग्रंथ को 'रीति' अथवा 'भक्ति' के अंतर्गत रखते समय भी विचार करना पड़ा है। यह कठिनाई श्रीकृष्ण के चरित्र की व्यापकता के कारण उपस्थित हुई है। उनके चरित्र में शृंगार और भक्ति दोनों का समाहार मिलता है। उदाहरणार्थ दिनेश पाठक ने यद्यपि अपनी 'रसिक संजीवनी' को अपने युगल-उपास्य का गुणगान कहा है—

"श्रीराधा राधारवन के किये यथा गुन गान।
भई रसिक संजीवनी हरि भगतन की खान॥"

तथापि उनके ग्रंथ का विषय 'रीति' ही है। इसी प्रकार भागवतदास के 'रामरसायन' और सूर के 'दृष्टिकूट' को 'पिंगल' तथा 'रीति' के अंतर्गत रखा गया है।

शेष ग्रंथ 'फुटकर' के अंतर्गत रखे गए हैं। इनमें साधारण तथा महत्त्वपूर्ण दोनों कोटि के ग्रंथ आ गए हैं। इस श्रेणी के अंतर्गत वही महत्त्वपूर्ण ग्रंथ समाविष्ट हुए है जिनका स्वतंत्र वर्गीकरण कठिन जान पड़ा है, जैसे नरहरि के कवित्त।

दखिनी के सूफी ग्रंथों को एक अलग श्रेणी में रखा गया है, क्योंकि विषय और भाषा, अंतर और वाह्य, दोनों दृष्टियों से इनकी स्वतंत्र सत्ता है।

प्राय. ये सभी अमूल्य तथा अप्राप्य ग्रंथ हैं। इनमें से कुछ के तो रचयिता ऐसे हैं जो खोज की दृष्टि से बिलकुल नवीन हैं और जिनका काव्य भी उच्च कोटि का है, जैसे भागवतदास, केवलराम

वृंदावन जीवन, बलिहारी, भजनदास तथा जगराम जैन। काव्य की दृष्टि से भी प्रथम तीन का स्थान ऊँचा है।

अन्य काव्य ग्रंथों में भाषा दशम स्कंध ( नंददास ); कबीर की माझयौ; दादू की बानी; मंडन कृत रस-रत्नावली; भागवतदास कृत भागवत चरित्र, सूर्यपुराण तथा तत्वबोध; गुमान मिश्र कृत अलंकार-दर्पण; मनीराम कृत पातशाही कवित्त, जैत कृत मुअज्जमशाह के कवित्त, नरहरि के कवित्त; दिलेराम कृत अलंकार-दीपक; जीवनघन कृत सुरतांत लीला; मुरलीधर मिश्र कृत शृंगारसार और महाराज रामसिंह कृत रस-शिरोमनि भी साहित्यिक दृष्टि से महत्वपूर्ण हैं।

इस बार खोज में काव्यों के अतिरिक्त गद्य के निम्नलिखित महत्वपूर्ण ग्रंथ भी प्राप्त हुए हैं—

( १ ) वार्त्ता ( वल्लभाचार्य का वैष्णवों के आचार-विचारों पर प्रवचन )।
( २ ) चौरासी वैष्णवों की वार्त्ता ( दो प्रतियां )।
( ३ ) लल्लूलाल कृत राजनीति।
( ४ ) हितोपदेश ( सं १८६८ वि० का ब्रजभाषा गद्य )।
( ५ ) नारदनीति ( ,, ,, ,, )।
( ६ ) यदुनाथ शुक्ल कृत पचांग दर्शन।

प्रयाग विश्वविद्यालय के डाक्टर एम० एच० सैयद के यहाँ से दखिनी भाषा के ग्रंथों के, जो सब सूफियों की कृतियाँ हैं, विवरण लिए गए हैं। दखिनी भाषा का अर्थ प्राय: पुरानी उर्दू समझा जाता है। विवरण-प्राप्त ग्रंथों मे प्राचीन उदाहरण सामने न आ सकने के कारण उक्त अर्थ की यथार्थता पर विचार करने का अवसर न मिल सका, किंतु प्राप्त सामग्री के आधार पर विचार करने पर यही निश्चय दृढ़ होता है कि दखिनी भाषा अपने मूल और प्राचीन रूप में दिल्ली, अंबाला, मेरठ, रामपुर, आदि क्षेत्रों में बोली जानेवाली खड़ी बोली ही है। दक्षिण के तत्कालीन मुसलमान राजवंश का अरबी-फारसी के अतिरिक्त यदि किसी देश भाषा से भी परिचय था तो वह खड़ी बोली से ही थी। इस कारण राजवर्ग तथा शिष्ट समुदाय का उससे अपना संबध स्थापित करने के लिये उत्सुक होना सर्वथा स्वाभाविक था। इस प्रकार अरबी और फारसी मे दीक्षित

होकर, दक्षिण के नवीन एवं सर्वथा भिन्न वातावरण में पलकर, अनेक आंतरिक एवं बाह्य प्रभावों से रंजित होकर खड़ी बोली 'दखिनी' के नाम से अभिहित हुई। दखिनी और खड़ी बोली में मूलतः कोई भेद नहीं है।

( ख ) मथुरा तथा बलिया के :—

( १ ) भक्ति—११; ( २ ) अध्यात्म तथा दर्शन—५०; ( ३ ) धार्मिक—२; ( ४ ) पुराण—४; ( ५ ) पौराणिक आख्यान—४; ( ६ ) कथा-कहानी—१; ( ७ ) नीति और उपदेश—२; ( ८ ) काव्य—८; ( ९ ) शृंगार—७; ( १० ) रीति—२; ( ११ ) संगीत—१; ( १२ ) जीवन-चरित्र—२; ( १३ ) स्तोत्र तथा माहात्म्य—९; ( १४ ) स्वरोदय—३; ( १५ ) वैद्यक—१; ( १६ ) शालिहोत्र—३; ( १७ ) विविध—३; योग—११३

इनमे से ८९ ग्रंथ ऐसे हैं जिनका अब तक कोई विवरण नहीं लिया गया था और तीस ग्रंथ ऐसे है जो विशेष महत्वपूर्ण हैं। विवरण लिए गए ग्रथों में अधिकांश अध्यात्म-विषयक हैं, जिनके रचयिताओं में बावरी साहिबा, बीरू साहब, बुल्ला साहब, गुलाल साहब, भीखा साहब, देवकीनदन साहब, शिवनारायण स्वामी, गोसाईं धरनीदास तथा बाबा नवनिधिदास विशेष उल्लेख-योग्य हैं। बावरी साहिबा से लेकर देवकीनदन साहब तक के संत एक ही परंपरा के हैं, जिनका शृंखलाबद्ध परिचय प्राप्त हुआ है। संत साहित्य में इनकी कृतियाँ विशेष महत्वपूर्ण हैं। शिवनारायण स्वामी तथा उनके गुरु दुखहरण जी का विस्तृत वृत्त प्राप्त हुआ है। बलिया के पं० परशुराम जी चतुर्वेदी, एम० ए०, एल-एल० बी० के अनुशीलन द्वारा गोसाईं धरनीदास जी के विषय में बहुत सी ज्ञातव्य बातें प्रकट हुई हैं। ये उच्च कोटि के संत जान पड़ते हैं। बाबा नवनिधिदास का भी जीवन वृत्त ज्ञात हुआ है। इनकी 'मंगलगीता' उल्लेखनीय है। अन्य प्रकार की रचनाओं मे निम्नलिखित महत्वपूर्ण हैं—

( १ ) सेवकराम कृत बाग-विलास—ऐतिहासिक रचना, जो काशी-नरेश के वंश से संबध रखती है।

( २ ) नवाब ईसवी खाँ कृत रसचंद्रिका—सं० १८०९ की बिहारी-सत-

सई की उत्तम टीका जिसमें दोहे अकारादि क्रम से रखे गए हैं।

( ३ ) भृगुपति कृत सुदामा-चरित्र—निर्माणकाल अज्ञात है, लिपि-काल सं० १८०३। खड़ी बोली मे की गई रचना।

( ४ ) गद्य के तीन ग्रंथ—( १ ) नासियत नामा ( २ ) सर्व सिद्धांत श्रीराम मोक्ष परिचय तथा ( ३ ) बैताल पचीसी—यद्यपि लेखक ने इसकी भाषा को उर्दू बोली कहा है, तथापि वह वास्तव में हिंदी ही है। इसे देखने पर यह अनुमान किया जा सकता है कि आधुनिक उर्दू देश-भाषा के प्रकृत स्वरूप से कितनी दूर जा पड़ी है।

जिन महानुभावों ने इस वर्ष सभा को हस्तलिखित ग्रंथ प्रदान किए हैं, सभा उन सबका भूरि भूरि धन्यवाद करती है। कुछ लोगों से अच्छे ग्रथ बदले में धन देकर प्राप्त किए जा सकते हैं। किंतु सभा के पास इस काम के लिये युक्त प्रांतीय सरकार की दी हुई सहायता के अतिरिक्त कोई निधि नहीं है। यदि देश के धनी-मानी और ज्ञान-भंडार की रक्षा की आवश्यकता तथा उपयोगिता समझनेवाले विद्या-प्रेमी सज्जन इस काम में सभा की सहायता करने की कृपा करें तो अनेक ऐसे दुर्लभ ग्रंथ अब भी बचाए जा सकते हैं जिनके नष्ट हो जाने से हमारी भाषा और संस्कृति पर घोर प्रहार होगा।

सभा ने इस वर्ष कुछ ग्रंथों की प्रतिलिपि प्राप्त कर मूल ग्रंथों के न मिलने की कमी अंशतः पूरी की है। बंबई के प्रिंस आव वेल्स संग्रहालय के कला-विभाग के अध्यक्ष डाक्टर मोतीचंद्र के सौजन्य से सूरदास ( अष्टछापवाले सूरदास से भिन्न ) कृत 'नल-दमन' की प्रतिलिपि हुई है। श्री दौलतराम जुयाल के प्रयत्न से बलिया के चिट बड़ागाँव के महंत श्री राजाराम जी ने कृपाकर अपने हस्तलिखित ग्रंथों की चार जिल्दे, जिनमे कुल ३४ पुस्तकें हैं, प्रतिलिपि कराने के लिये सभा को भेज दी है; तथा श्री महेशचंद्र गर्ग के उद्योग से प्रयाग से भी कुछ ग्रंथों की प्रतिलिपि मिल गई है। जिन सज्जनों ने इस कार्य मे सभा की सहायता की है, सभा उनकी कृतज्ञ है।

इस वर्ष खोज का जो काम हुआ है, उससे पहले की भाँति यही अनुभव हुआ है कि क्या गाँव और क्या नगर, सर्वत्र हस्तलिखित

ग्रंथों की दशा बहुत ही शोचनीय है। वर्षो से धूप के दर्शन न होने के कारण उनके वेठनों पर सीड, दीमकों और झींगुरों ने अधिकार कर लिया है। विरले ही ग्रंथ सुरक्षित दशा मे मिलते है। एक ही ग्रंथ के पन्नों का अनेक वेठनों मे पाया जाना तो सामान्य बात है। इससे बहुधा बहुत परिश्रम करने पर भी उनको क्रम से लगा सकना असभव हो जाता है। ग्रंथ-स्वामी प्रायः मोहवश ग्रंथों को इस दशा में भी अपने पास से हटने नहीं देना चाहते। यह जानते हुए भी कि उनका नष्ट होना प्रायः संभव है, वे कम से कम अपने जीवन-काल में उन्हे छोडना नहीं चाहते। ऐसी ही कठिनाइयाँ अन्वेपकों को प्रायः नित्य झेलनी पडती हैं। यदि उन्हे विद्या-व्यसनी सज्जनों का सहारा न मिला करे तो उन्हे अपना उद्देश्य पूरा करने मे अभीष्ट सफलता न मिले। इसी लिये सभा इस वर्ष के इन सहायकों की विशेप रूप से अनुगृहीत है तथा इन सबका धन्यवाद करती है।

(१) श्री राय कृष्णदास जी, काशी।
(२) बा० बालकृष्णदास जी ( बल्ली बाबू ), चौखभा, काशी।
(३) पं०रामकृष्ण जी शुक्ल, प्रयाग।
(४) आचार्य श्री राधाकृष्ण जी गोस्वामी, बिहारी जी का मदिर, प्रयाग।
(५) आचार्य श्री गोपीकृष्ण जी गोस्वामी, बिहारीजी का मदिर, प्रयाग।
(६) बा० शालग्राम जी वर्मा, कटरा, प्रयाग।
(७) प० देवीदत्त जी शुक्ल, 'सरस्वती'-सपादक, प्रयाग।
(८) प० परशुराम जी चतुर्वेदी, एम० ए०, एल-एल० बी०, बलिया।
(९) प० श्यामसुंदर जी उपाध्याय, सेक्रेटरी, डिस्ट्रिक्ट बोर्ड, बलिया।
(१०) प० जानकीनाथ जी त्रिपाठी, जुबिली सस्कृत कालेज, बलिया।
(११) श्री गणेशप्रसाद, एम०ए०, अध्यापक, गवर्नमेंट हाई स्कूल, बलिया।
(१२) ठा० शिवप्रसाद सिंह जी, मिडिल स्कूल, रेवती, बलिया।
(१३) ठा० रामयादी सिह जी, रेलवे गार्ड, भीमपुरा, बलिया।
(१४) श्री हरिकृष्ण राय जी, मिडिल स्कूल, दलन छपरा, बलिया।
(१५) प० सूर्यनारायण चतुर्वेदी, बघाँव, पोस्ट सहतवार, बलिया।
(१६) ठा० सूरजनारायण सिंह जी, एम० एल० ए०, बलिया।
(१७) ठा० सहजानद सिंह जी, चेयरमैन, शिक्षाविभाग, बलिया।

(१८) श्री भगवानदास जी, आनरेरी मजिस्ट्रेट, रसड़ा, बलिया।
(१९) श्री गुलाबचद जी, स्थान व पोस्ट रसड़ा, जिला बलिया।
(२०) श्री मातादीन जी श्रीवास्तव, हेडमास्टर, अगरेजी मिडिल स्कूल, रसडा, जिला बलिया।
(२१) ठा० चद्रभान सिंह जी, ग्राम व पोस्ट रतसड, जिला बलिया।
(२२) श्री भुवनेश्वरराय जी, सुरही, पोस्ट कोरटाडीह, बलिया।
(२३) पं० रघुनदन उपाध्याय, अवसर-प्राप्त डिप्टी कलक्टर, ग्राम सरइयाँ, पोस्ट कोरंटाडीह, जिला बलिया।
(२४) श्री जगन्नाथ प्रसाद जी, ग्राम व पोस्ट गडवार, जिला बलिया।
(२५) प० शुभनारायण तिवारी, सिहाकुड, पोस्ट हल्दी, बलिया।

इनके अतिरिक्त सभा युक्तप्रातीय सरकार तथा उसके शिक्षा-विभाग के परामर्शदाता डाक्टर पन्नालाल, सी० आई० ई०, आई० सी० एस०, एव डाइरेक्टर श्री जे० सी० पावेल-प्राइस, आई० ई० एस० का विशेष रूप से आभार स्वीकार करती है, जिनकी कृपा से प्राप्त २०००) की आर्थिक सहायता के विना सभा खोज का यह महत्त्वपूर्ण काम करने मे समर्थ ही न हो सकती।

सभा को आशा है कि प्रातीय सरकार इस कार्य की महत्ता का अनुभव करके इस वार्षिक सहायता मे पर्याप्त वृद्धि करेगी, जिससे यह और भी सुचारु रूप से चल सके।

इस वर्ष पं० विद्याभूषण मिश्र, एम० ए०, एल एल० बी० खोज-विभाग के निरीक्षक तथा पं० रामबहोरी शुक्ल, एम० ए०, बी० टी०, साहित्यरत्न, संयुक्त निरीक्षक रहे।

## ६—भारत-कलाभवन

विगत वर्षों की भाँति इस वर्ष भी कलाभवन निरंतर प्रगति-शील रहा, किंतु वह प्रगति किसी प्रकार संतोषजनक नहीं कही जा सकती। कलाभवन का कार्यक्षेत्र जितना व्यापक है, और उसे अखिल भारतीय कला-केंद्र बनाने के लिये उसकी जैसी प्रगति आव-श्यक है, उसके हिसाब से यह प्रगति बहुत ही मथर और सीमित

रही। कलाभवन के समुचित विकास के लिये एक स्थायी और विपुल आय की बड़ी आवश्यकता है। अभी तो हम आकाशी वृत्ति पर रह रहे है। प्रातीय सरकार पिछले दो वर्षों से २५००) वार्षिक देने लगी है। एतदर्थ हम आभारी हैं। किंतु एक तो यह सहायता बहुत थोड़ी है, दूसरे स्थायी भी नहीं। आशा है कि सरकार का ध्यान शीघ्र ही इस ओर जायगा और हमारी अड़चनें स्थायी रूप से दूर कर दी जायँगी।

आर्थिक कठिनाई के साथ साथ कलाभवन मे स्थान का भी बहुत संकोच है। उसके वर्तमान संग्रह के समुचित प्रदर्शन के लिये सभाभवन पूरा का पूरा मिले तो काम चले। हमारे यहाँ नित्य नई चीजें बढ़ती जाती हैं। इस वर्ष पुरातत्व-विभाग ने मोहे जो दड़ो से निकली वस्तुओं का एक अच्छा सेट कलाभवन को दिया है। इनके प्रदर्शन के लिये श्री गोपीकृष्ण कानोडिया ने आठ मूल्यवान अल-मारियाँ बनवा दी हैं। शीघ्र ही उनमे ये चीजें प्रदर्शित होंगी।

पिछले दो वर्षों मे राजघाट की खुदाई से जो वस्तुएँ प्राप्त हुईं, स्थानाभाव से उनका प्रदर्शन नहीं हो रहा है। उनके लिये एक बड़ा कमरा बनवाना आरभ कर दिया गया था, किंतु आर्थिक अड़चन के कारण वह इस वर्ष पूरा न हो सका।

गत वर्ष राजघाट की खोदाई मे गहरवार महाराज गोविंदचद्र-देव का कार्तिक पूर्णिमा सवत ११९७ का, बड़े आकार के दो पत्रों का, एक ताम्र-शासन प्राप्त हुआ था, जो परीक्षा के लिये पुरातत्व-विभाग में दिल्ली चला गया था। उक्त विभाग के अध्यक्ष ने अपने विशेष प्रतिनिधि द्वारा, उसे भारत-कलाभवन मे भेज देने की कृपा की है।

इस वर्ष कलाभवन पहाडी शैली के चित्रों का सग्रह बढ़ाने मे विशेष दत्त-चित्त रहा। पहाड़ी शैली मे पिछले एक हजार वर्ष की चित्रकला अपनी सब से ऊँची उड़ान पर पहुँची है, और एक ऐसी सस्था मे जिसका उद्देश्य राष्ट्रीय चित्रशाला होना है, इस शैली के चित्रों का बढ़िया से बढ़िया और पूरा पूरा सग्रह होना चाहिए। यद्यपि समय अन्य दृष्टियो से अनुपयुक्त है, किंतु इस कार्य के लिये सर्वोत्तम समय यही है, क्योंकि युद्ध के कारण विदेशी टूरिस्टों का आना बद हो गया

है और अच्छे चित्रों का मिलना अपेक्षाकृत सुलभ हो गया है। इस परिस्थिति से कलाभवन ने लाभ उठाया है। इस वर्ष पहाडी शैली के ८१३ चित्र लिए जा चुके हैं। आशा है कि आगामी वर्ष यह संग्रह बहुत विस्तृत और उत्कृष्ट हो जायगा। इस कार्य के लिये आर्थिक सहायता देनेवालों में मुख्य है—महाराजकुमार, सैलाना (मध्य भारत), सर बद्रीदास गोएनका, सी० आई० ई०, श्री घनश्यामदास बिड़ला और मेहता श्री मुरारीलाल जी।

इस वर्ष कलाभवन ने डा० भगवान्दास की एक प्रतिमा बनवाने का आयोजन किया है। यह प्रतिमा संगमरमर या कांस्य की होगी। कुमारी इंदुमती साठे (श्री जे० एल० साठे, आई० सी० एस० की कन्या) ने इस कार्य को आरंभ कर दिया है। आगामी वर्ष यह संपन्न हो जायगा। इसमें २०००) से अधिक व्यय होगा। आशा है कि डा० भगवान्दास ऐसे महान् व्यक्तित्व की प्रतिमा के लिये यह रकम कलाभवन शीघ्र ही एकत्र कर ले सकेगा।

इस वर्ष कलाभवन के दर्शकों की संख्या १०००० के लगभग रही। हर्ष है कि हमारे दर्शकों की संख्या प्रति वर्ष बढ़ती जा रही है। शिक्षालयों के विद्यार्थी भी अब प्रायः कलाभवन का मनोयोग से निरीक्षण करने लगे है। विशिष्ट दर्शकों मे ये नाम उल्लेखनीय हैं—श्री श्रीप्रकाश, श्री रविशंकर महाशंकर रावल, श्री राधाकृष्ण जालान, श्री प्रफुल्लकुमार सरकार, सर बद्रीदास गोएनका, सी० आई० ई०, श्री मूलचंद्र अग्रवाल, रायबहादुर श्री रामदेव चोखानी तथा श्री जगन्नाथ अहिवासी।

इस वर्ष कलाभवन के सहायक संग्रहाध्यक्ष श्री विजयकृष्ण ने पटना, लाहौर और लखनऊ के संग्रहालयों तथा खुदाबख्श पुस्तकालय (पटना) की अमूल्य पुस्तकों का अध्ययन किया। राजघाट की वस्तुओं पर साप्ताहिक 'इलस्ट्रेटेड वीक्ली अव इंडिया' (बंबई), 'हिंदू' (मद्रास) तथा 'विश्ववाणी' (प्रयाग) में सचित्र लेख लिखे और पहाड़ी चित्रों के संग्रह-कार्य में अपने स्वास्थ्य की उपेक्षा करके भी बड़ा परिश्रम किया। इसके लिये वे साधुवाद के पात्र है।

कलाभवन के सामने इस समय सबसे महत्व का कार्य प्रचार का है। जनता मे कला की अभिरुचि उत्पन्न किए बिना, संग्रहालय

की उपयोगिता कुछ भी नहीं है। इस प्रकार के प्रचार-कार्य के लिये कलाभवन की सचित्र सूची का प्रकाशन, यहाँ के चित्रों आदि की प्रतिकृति का प्रकाशन, कला सबधी एक पत्र का प्रकाशन तथा शिक्षा-क्रम में कला को स्थान दिलाना आवश्यक है। इन सबके लिये धन अपेक्षित है। हम आशा करते हैं कि देश का ध्यान शीघ्र ही इस ओर जायगा जिससे हम इस आयोजन को सुसंपन्न कर पावेगे।

इस वर्ष भी श्री राय कृष्णदास कलाभवन के संग्रहाध्यक्ष रहे। वे तो इसके जन्मदाता और प्राण हैं ही; उन्हे धन्यवाद देने के लिये हमारे पास शब्द नहीं हैं।

## ७—नागरीप्रचारिणी पत्रिका

सभा की इस मुखपत्रिका का यह ४६वाँ वर्ष यथेष्ट सफलता से पूरा हुआ है। अपने ४३वें वर्ष से पत्रिका व्यापक उद्देश्यों के अनुसार पाँच निश्चित स्कंधों से समन्वित जिस रूप में निकलने लगी है, उसका इस वर्ष भी पूर्ण निर्वाह हुआ है; यद्यपि कागज की महँगी के कारण पत्रिका के पृष्ठों में कुछ कमी कर देनी पड़ी, ९६ पृष्ठों के ही अक निकालने पड़े। हमे सतोष है कि सामग्री की दृष्टि से पत्रिका के मान और उपयोगिता की पूरी रक्षा हुई है।

पत्रिका का सपादक मडल इस वर्ष इस प्रकार रहा:—

| | |
|---|---|
| श्री केशवप्रसाद मिश्र | श्री वासुदेवशरण अग्रवाल |
| श्री पद्मनारायण आचार्य | श्री कृष्णानद ( सपादक ) |

इस वर्ष पत्रिका में १५ लेख, ५ चयन, ४२ समीक्षाएँ, १९ विविध टिप्पणियाँ और सभा की त्रैमासिक प्रगतियाँ प्रकाशित हुई हैं।

लेखों में ये विशेष उपादेय हैं.—

१—वाल्मीकि और उनका काव्य रामायण [लेखक—श्री राय कृष्णदास]

२—मूल रामचरितमानस की छद-सख्या और विषयानुक्रमणी
[ लेखक—श्री शभुनारायण चौबे ]

३—ईरानी सम्राट् दारा का शूपा से मिला हुआ शिलालेख
[ लेखक—श्री वासुदेवशरण अग्रवाल ]

४—शब्दांक अर्थात् संख्यासूचक शब्द संकेत
[ लेखक—श्री अगरचंद नाहटा ]
५—सुर्जनचरित महाकाव्य [ लेखक—श्री दशरथ शर्मा ]
६—भारतीय सृष्टिक्रम विचार [ लेखक—श्री संपूर्णानंद ]

विविध टिप्पणियों में ये विशेष उपयोगी हैं:—

१—पारिभाषिक-शब्द-संग्रह [ लेखक—श्री कृ ]
२—प्रादेशिक वाङ्मयों के पचास वर्षों का इतिहास [ लेखक—श्री कृ ]
३—स्वर्गीय द्विवेदी जी के कागद-पत्तर [ लेखक—श्री ल० पांडेय ]
४—विक्रम संवत् के प्रामाणिक इतिहास का महत्त्व
[ लेखक—श्री परमात्माशरण ]
५—पचांग शोध [ लेखक—श्री संपूर्णानंद ]
६—सम्मेलन की महत्त्वपूर्ण घोषणा [ लेखक—श्री कृ ]

## ८—नागरीप्रचारिणी ग्रंथमाला

इस माला में योग्य विद्वानों द्वारा संपादित प्राचीन कवियों और लेखकों की रचनाएँ प्रकाशित होती हैं। माला के ३२वें ग्रंथ, सूरसागर का प्रकाशन सात संख्याओं के बाद द्रव्याभाव के कारण बंद कर देना पड़ा था, पर इस वर्ष इसके लिये पं० राधेश्याम वानप्रस्थी के उद्योग से हैदराबाद के श्रीमान् राजा पन्नालाल वंशीलाल पीती से आर्थिक सहायता मिली, जिससे ८वीं संख्या प्रकाशित हुई। शेष संख्याओं के प्रकाशन के लिये द्रव्य की यथेष्ट सहायता प्राप्त होने पर पूरा ग्रंथ उसी सुंदर रूप में प्रकाशित करने का विचार है। आशा है हिंदी-प्रेमी श्रीमान् इस ओर ध्यान देंगे और अपने साहित्य के इस अनमोल ग्रंथ-रत्न के प्रकाशन में सभा की सहायता करने की कृपा करेंगे।

## ९—मनोरंजन पुस्तकमाला

इस वर्ष इस माला में श्री राय कृष्णदास और पं० पद्मनारायण आचार्य द्वारा संपादित 'नई कहानियाँ' नामक वर्तमान युग की उत्कृष्ट कहानियों का एक प्रतिनिधि-संग्रह प्रकाशित हुआ। यह इस माला की ५४वीं पुस्तक है।

## १०—प्रकीर्णक पुस्तकमाला

इस वर्ष इस माला के अंतर्गत श्री संपूर्णानंद लिखित 'भारतीय सृष्टिक्रम-विचार' नामक पुस्तक प्रकाशित हुई। लेखक ने इस विषय का गभीर अध्ययन किया है और इस पुस्तक का प्रणयन पाश्चात्य विचारधारा को दृष्टि में रखते हुए इस शैली से किया है कि यह गूढ़ विषय सर्वसाधारण को भी बोधगम्य हो सके। इसके अतिरिक्त "गोस्वामी तुलसीदास" का पुनर्मुद्रण सभा अपने व्यय से करा रही है। आशा है यह भी शीघ्र प्रकाशित हो जायगा। इसी माला के अंतर्गत प्रकाशित पं० कामताप्रसाद गुरु लिखित हिंदी-व्याकरण की सजिल्द प्रतियाँ भी समाप्त हो गई थीं। किंतु व्याकरण की कुछ संख्याएँ सभा में रक्खी थीं और प्रथम तथा तृतीय संख्याओं की प्रतियाँ छपाकर व्याकरण की कुछ प्रतियाँ पूरी कर ली गई हैं।

## ११—कोशों का संशोधन

इधर बहुत दिनों से बहुत से हिंदी-प्रेमियों को और स्वयं सभा को भी इस बात की आवश्यकता प्रतीत हो रही थी कि हिंदी-शब्द-सागर और संक्षिप्त हिंदी-शब्द-सागर का संशोधन हो। इन कोशों के लिये आज से तीस-बत्तीस वर्ष पहले शब्द-संग्रह हुआ था। इस बीच में हजारों नए शब्द हिंदी में प्रचलित हुए हैं और दिन पर दिन नए शब्द बनते तथा बढ़ते चले जा रहे हैं। इसी लिये सभा ने गत वर्ष ही संक्षिप्त शब्द सागर के संशोधन का कार्य बा० रामचंद्र वर्मा को सौंपा था। प्रायः एक वर्ष के परिश्रम से वर्मा जी ने उसमें बहुत से उपयोगी संशोधन और परिवर्तन किए हैं और हजारों नए शब्द बढ़ाए हैं। परंतु संक्षिप्त शब्द-सागर के नए संस्करण के मुद्रण में कुछ पहले ही हाथ लग गया था, जिससे अगले संस्करण में वे सब संशोधन और परिवर्तन नहीं आ सकेंगे। तो भी सभा ने विचार किया है कि प्रायः तीन या साढ़े तीन हजार के लगभग जो नए शब्द चुने गए हैं, वे सब अर्थ सहित अगले संस्करण में परिशिष्ट के रूप में

दे दिए जायँ ; इसके बाद फिर जो संस्करण होगा, उसमें सब संशोधन और परिवर्तन भी सम्मिलित कर दिए जायँगे। इससे संक्षिप्त शब्द-सागर की उपयोगिता और भी बढ़ जायगी। यह भी आयोजन किया गया है कि अब संक्षिप्त शब्द सागर का प्रत्येक संस्करण संशोधित, परिवर्त्तित और परिबर्द्धित हुआ करेगा; और हर संस्करण में बराबर नए शब्द बढ़ते रहेंगे। इस समय छोटे कोशों में संक्षिप्त शब्द-सागर को जो सर्वश्रेष्ठ स्थान प्राप्त है, वह इस योजना से सदा बना रहेगा; और वह हिंदी-प्रेमियों के लिये सबसे अधिक उपयोगी सिद्ध होगा।

इसके सिवा सभा ने हिंदी-शब्द-सागर का भी संशोधन कराना निश्चित किया है। आजकल कागज के अभाव के कारण यह आशा नहीं रह गई है कि इधर साल दो साल के अन्दर उसके खंडों का पुनर्मुद्रण हो सकेगा। इसी लिये कोश के संशोधन के लिये यही सबसे अधिक उपयुक्त अवसर समझा गया है। आशा है कि दो तीन वर्षों में शब्द सागर का पूरा पूरा संशोधन हो जायगा और उसमें आठ दस हजार नए शब्द भी बढ़ाए जा सकेंगे। इस संशोधन, परिवर्तन और परिवर्द्धन का काम भी बा० रामचंद्र वर्मा ने ही अपने ऊपर लिया है। कोश के सहायक संपादकों में अब केवल वर्मा जी ही बच रहे हैं और वे कोश-संबंधी अपनी पूरी जानकारी और अनुभव का प्रयोग शब्द-सागर के संशोधन में करेंगे। कोश के व्युत्पत्तिवाले अंश में जो दोष और भूलें रह गई हैं, उनके सुधार का काम पं० केशवप्रसाद जी मिश्र और पं० पद्मनारायण आचार्य एम० ए० को दिया गया है। आशा की जाती है कि ये दोनों महानुभाव भी अपना कार्य बहुत ही सुचारु रूप से और शीघ्र ही संपादित करेंगे; और इस प्रकार शीघ्र ही शब्द सागर का भी पूर्ण रूप से संशोधित, परिवर्तित और परिवर्द्धित संस्करण हिंदी-प्रेमियों की सेवा में उपस्थित किया जा सकेगा। इस संबंध में हिंदी-प्रेमियों से प्रार्थना है कि यदि वे कोश के संशोधन आदि के संबंध में कोई सूचना देना चाहें या कोश में बढ़ाने के लिये कुछ नये शब्द भेजना चाहें तो सभा के मंत्री के पास भेजकर सभा को अनुगृहीत करें।

## १२—सूर्यकुमारी पुस्तकमाला

शाहपुराधीश श्रीमान् महाराज उम्मेदसिंह जी ने अपनी स्वर्गीया धर्मपत्नी श्रीमती सूर्यकुमारी देवी की स्मृति में सभा को धन देकर इस माला के प्रकाशन की व्यवस्था की थी। इसके लिये शाहपुरा दरबार से सभा को कुल १९९८४) प्राप्त हुए थे।

गत वर्ष इस माला में "हिंदी साहित्य का इतिहास" का जो संशोधित और प्रवर्द्धित संस्करण छपा था, वह इस वर्ष समाप्त हो गया। उसके पुनर्मुद्रण का प्रबंध किया जा रहा है और आशा है, पुस्तक शीघ्र प्रकाशित हो जायगी। स्व० पं० चंद्रधर शर्मा गुलेरी की कृतियों का संग्रह 'गुलेरी-ग्रंथ' के नाम से प्रकाशित करने का सभा निश्चय कर चुकी है। पर कुछ अंश छप जाने पर गत वर्ष स्व० गुलेरी जी के पुत्र, पं० योगेश्वर शर्मा गुलेरी ने इस संबंध में कुछ आवश्यक विषयों पर पत्रव्यवहार आरंभ कर दिया जिससे इसकी छपाई रोक देनी पड़ी। खेद है, इस वर्ष भी इस पुस्तक के संबंध में कुछ निर्णय नहीं हो पाया, अतएव आगे की छपाई रुकी रही। स्व० गुलेरी जी और सभा के बीच जो घनिष्ट संबंध रह चुका है, उसे ध्यान में रखते हुए, आशा है, पं० योगेश्वर शर्मा गुलेरी अपने पिता जी के ग्रंथों को सभा द्वारा प्रकाशित किए जाने की अनुमति देकर उसे गौरवान्वित करेंगे।

इस वर्ष माला के आय-व्यय का हिसाब इस प्रकार है—

| आय | व्यय |
|---|---|
| ४३८०)११= बचत | ६) अकबरी दरबार के पुरस्कार मद्धे |
| १९६७॥=) बिक्री | ८॥≡)। फुटकर |
| ६३४७॥=)११= | १४४।=) गुलेरी-ग्रंथ की छपाई |
| | ८।≡) कागज |
| | १२५७॥)। रायल्टी |

३-) जिल्द बंदी
२४५॥≡)। कार्यालय व्यय
१६७४)॥।
४६७३॥=)२= बचत
६३४७॥=)११=

## १३—देवीप्रसाद ऐतिहासिक पुस्तकमाला

जोधपुर-निवासी स्व० मुंशी देवीप्रसाद मुंसिफ की दी हुई निधि से इस माला में ऐतिहासिक पुस्तकों का प्रकाशन किया जाता है। इस वर्ष इस माला में श्री सतीशचंद्र काला लिखित 'मोहें जो दड़ो' तथा 'सिंधु सभ्यता' नामक १५ वीं पुस्तक प्रकाशित हुई।

इस वर्ष माला के आय-व्यय का ब्योरा इस प्रकार है—

७७२४॥-)१०= गत वर्ष की बचत
६३०) इंपीरियल बंक के शेयरों का मुनाफा
११६॥≡) इनकम टैक्स का फिरता
५६९॥।-)॥। पुस्तकों की बिक्री और रायल्टी

९०४१=)॥=

१४) मोहें जो दड़ो का प्रूफ संशोधन
१४५॥।)॥ मोहें जो दड़ो के लिये कागज
४०-)। मोहें जोदड़ो के मुखपृष्ठ के चित्र और ब्लाक की बनवाई
२२०॥।) मोहें जो दड़ो की छपाई
१४०।-)≥ जिल्दबंदी
१५) फुटकर
२७।)॥। रायल्टी
१६४॥-) कार्यालय व्यय
७६७॥।)॥=
८२७३।=) बचत
९०४१=)॥=

## १४—बालाबख्श राजपूत चारण पुस्तकमाला

जयपुर के स्वर्गीय बारहट बालाबख्श जी की दी हुई निधि से इस माला में राजपूतों और चारणों की लिखी डिंगल और पिंगल भाषाओं

की पुस्तकें प्रकाशित की जाती हैं। इस माला की नवीं पुस्तक राज-रूपक की छपाई प्राय: समाप्त हो गई है और आशा है, पुस्तक शीघ्र प्रकाशित हो जायगी। इस माला का कार्य सुचारु रूप से सपन्न करने में विद्यावयोवृद्ध पुरोहित हरिनारायण शर्मा जी ने सभा को निरतर सत्परामर्श और सहयोग देते रहने की कृपा की है। उनकी इस कृपा के बिना इस माला का कार्य ऐसी उत्तमता से सपन्न कर सकना सभव नहीं था। एतदर्थ सभा उन्हे हृदय से धन्यवाद देती है।

इस वर्ष माला के आय-व्यय का हिसाब निम्नलिखित है—

| आय | | व्यय | |
|---|---|---|---|
| १८९।॥–)४ | गत वर्ष की बचत | १८३।≡)॥ | राजरूपक के लिए कागज |
| ४१३)॥ | सरकारी कागज का ब्याज | ७७॥) | कार्यालय व्यय |
| | | ११॥≡)॥ | फुटकर |
| ६५॥=) | इनकम टैक्स का फिरता | २७२॥≡) | |
| १४१।=)। | पुस्तकों की बिक्री और रायल्टी | ५३७≡)१ | बचत |
| ८०९॥=)१ | | ८०९॥=)१ | |

## १५—देव पुरस्कार ग्रंथावली

ओड़छा की वीरेंद्र केशव साहित्य परिषद् ने उक्त ग्रथावली के नाम से उच्च कोटि की साहित्यिक पुस्तकें प्रकाशित करने के लिये सभा को १०००) प्रदान किया था। इस ग्रंथावली में इस वर्ष कोई नवीन ग्रथ नहीं प्रकाशित हुआ।

ग्रंथावली के आय व्यय का इस वर्ष का ब्योरा नीचे लिखे अनुसार है—

| आय | | व्यय | |
|---|---|---|---|
| ६८७≡)॥। | गत वर्ष की बचत | १६०॥) | जिल्दबदी |
| १॥≡) | ब्याज | २७१॥–)। | रायल्टी |
| ४४७॥≡)॥। | पुस्तकों की बिक्री | ५६=)॥। | कार्यालय व्यय |
| | | ३)॥ | फुटकर |
| | | ४९१॥)॥ | |
| | | ६४५।=) | बचत |
| ११३६॥=)॥ | | ११३६॥=)। | |

## १६—श्री महेंदुलाल गर्ग विज्ञान ग्रंथावली

युक्त प्रांत के कृषि विभाग के भूतपूर्व डिप्टी डाइरेक्टर और कानपुर कृषि महाविद्यालय के वर्तमान आचार्य श्री प्यारेलाल गर्ग ने हिंदी के पुराने और प्रतिष्ठित लेखक अपने स्वर्गीय पिता डाक्टर महेंदुलाल गर्ग की स्मृति में उन्हीं के नाम से उक्त ग्रंथावली प्रकाशित करने के लिये सभा को १०००) प्रदान करने का निश्चय किया था। इसमें से ५००) इस वर्ष प्राप्त हो चुका है। शेष ५००) भी आशा है, दाता से शीघ्र मिल जायगा और इस ग्रंथावली का आगामी वर्ष से आरंभ हो जायगा।

## १७—श्रीमती रुक्मिणी तिवारी पुस्तकमाला

सभा के पुराने सदस्य, अजमेर के स्वर्गवासी रायसाहब पं० चंद्रिका-प्रसाद तिवारी की सुपुत्री श्रीमती रामदुलारी दुबे ने अपनी स्वर्गीया माता की स्मृति में उनके नाम से महिलाओं और शिशुओं के लिये उपयोगी एक पुस्तकमाला निकालने के निमित्त सभा को २०००) प्रदान किया है। इस माला में उपयुक्त पुस्तकों का प्रकाशन अब शीघ्र आरंभ होगा।

इस वर्ष आय-व्यय का हिसाब निम्नलिखित है—

| | |
|---|---|
| ९९८≈) गत वर्ष की बचत | १।।।≈) बट्टा बट्टा |
| १०००) दान | १९९६।) बचत |
| १९९८≈) | १९९८≈) |

## १८—श्री रामविलास पोद्दार स्मारक ग्रंथमाला

नवलगढ़ (राजपूताना) की श्री रामविलास पोद्दार स्मारक समिति ने अपने द्वारा संचालित श्री रामविलास पोद्दार स्मारक ग्रंथमाला का प्रबंध इस वर्ष से सभा को सौंप दिया है। इस ग्रंथमाला के संचालन के लिये उक्त समिति ने दस वर्ष तक सभा को २००) वार्षिक सहायता देना स्वीकार किया है, जिसमें से ४००) सभा को प्राप्त हो चुका है। इस ग्रंथमाला में समिति द्वारा प्रकाशित निम्नलिखित पुस्तकें भी बिक्री के लिये सभा में आ गई हैं—

(१) संस्कृत साहित्य का इतिहास भाग १, ले० श्री कन्हैयालाल पोद्दार
(२) संस्कृत साहित्य का इतिहास भाग २, ले० ,, ,,
(३) अमर जीवन की ओर, अनु० श्री शिवप्रसाद सिंह विश्वेन

इनकी बिक्री से जो आय होगी, वह भी इसी ग्रंथमाला की उन्नति में लगाई जायगी।

इस वर्ष इस माला में जो आय व्यय हुआ उसका हिसाब निम्नलिखित है—

| | |
|---|---|
| ४००) दान | ।≡) पुस्तकों का सगड़ भाड़ा |
| | ३९९॥-) बचत |
| | ४००) |

## १६—साहित्य-गोष्ठी

स्वर्गीय बाबू जयशंकर प्रसाद ने ९००) की जो निधि साहित्य-परिषद् के लिये सभा को दान दी थी, उसके उद्देश्य की पूर्ति के लिये यह गोष्ठी स्थापित की गई है। इस गोष्ठी का यह एकादश वर्ष है। इसके द्वारा साहित्यानुरागियों को समय समय पर स्थानीय तथा बाहर के अनेक विद्वानों एवं सुकवियों के व्याख्यान तथा रचनाएँ सुनने के अवसर मिलते हैं। गोष्ठी को अधिक उपयोगी और आकर्षक बनाने के ध्येय से सं० १९९४ से इसी के अंतर्गत 'प्रसाद'-व्याख्यानमाला की आयोजना की गई है, जिसमें विभिन्न अवसरों पर विद्वानों द्वारा सुबोध व्याख्यान हुआ करते हैं।

गोष्ठी की ओर से इस वर्ष १४ श्रावण को ससमारोह तुलसी-जयंती मनाई गई। इस अवसर पर सुप्रसिद्ध कथावाचक और रामायण के मर्मज्ञ पं० प्यारेलाल मिश्र की कथा हुई, जिसमें उन्होंने मानस का एक स्थल लेकर गोसाईं जी की काव्य प्रतिभा पर विस्तारपूर्वक प्रकाश डाला। १७ भाद्र को लाहौर के पं० उदयशंकर भट्ट के कविता-पाठ का आयोजन किया गया। भट्ट जी प्रतिभा-संपन्न उदीयमान कवि और नाटककार हैं। उस दिन पानी-बूँदी होते हुए भी काव्य-रसिकों की यथेष्ट उपस्थिति रही। आरंभ में सभा की ओर से श्री

कृष्णानंद ने उनका स्वागत किया। तत्पश्चात् भट्ट जी ने हिंदी काव्य की आधुनिक प्रगति पर अपने विचार प्रगट किए। तदुपरांत उन्होंने अपनी चुनी हुई उत्कृष्ट रचनाएँ सुनाईं जिन्हें श्रोताओं ने बहुत पसंद किया। ४ कार्तिक को डा० मंगलदेव शास्त्री के सभापतित्व में गोष्ठी की ओर से कालिदास-जयती का आयोजन किया गया। हिंदी के प्रसिद्ध कवि और सभा के उत्साही सदस्य प० गागेय नरोत्तम शास्त्री ने १० माघ को गोष्ठी के अतर्गत एक बृहद् कवि-सम्मेलन निमत्रित किया, जिसमे समागत कवियों और कवियित्रियों का पुष्पादि द्वारा स्वागत किया गया। उस दिन काशी में अन्यत्र दूसरे आयोजन होते हुए भी श्रोताओं और आमत्रित कवियों एव कवियित्रियों की पर्याप्त उपस्थिति रही।

सभा के जन्मदाता रायबहादुर साहित्य वाचस्पति बाबू श्यामसुंदरदास जी बी० ए० को काशी-हिंदू-विश्वविद्यालय ने इस वर्ष बसंत के दिन हुए अपने रजत जयती महोत्सव के विशेष उपाधिदान समारंभ में 'डाक्टर' की उपाधि से सम्मानित किया। इस उपलक्ष में बाबू साहब को बधाई देने के लिये ३० माघ को गोष्ठी ने एक समादरोत्सव का आयोजन किया जिसमें बाबू साहब को समागत सज्जनों ने सभा की ओर से बधाई अर्पित की। २८ फाल्गुन को हिंदी के ख्यातनामा कवि पं० मोहनलाल महतो 'वियोगी' सभा मे पधारे और उन्होंने अपनी रसस्निग्ध काव्यधारा से श्रोताओं का मनोरजन किया।

इस वर्ष 'प्रसाद'—व्याख्यान-माला मे व्याख्यान देनेवाले सज्जनों के नाम और उनके विषय निम्नलिखित हैं—

( १ ) श्री कृष्णानद आचार्य—हठयोग के आसन और वध
( २ ) श्री विंदु जी ( वृंदावन-निवासी )—रामायण की कथा
( ३ ) प्राणाचार्य कविराज प्रताप सिंह—मनुष्य का आदर्श आहार
( ४ ) श्री मथुराप्रसाद दीक्षित—रासो की प्रामाणिकता
( ५ ) कुमारी सुप्ति सिनहा—प्राचीन भारतीय गणित का इतिहास
( ६ ) डा० परमात्माशरण—हिंदू और मुस्लिम वास्तु-कला मे अलकरण
( ७ ) श्री श्रीकृष्ण व्यंकटेश पुणताबेकर—तत्त्वशिक्षा
( ८ ) श्री शिवकुमार शास्त्री ( गोरखपुर-निवासी )—योग

(९) श्री भगवानदास सिडनी—लिपि-सुधार

(१०) श्री चडीप्रसाद—मानमंदिर और अनुभूत प्रयोग

## २०—पुरस्कार और पदक

उत्तम और मौलिक ग्रंथकर्ताओं को नियमानुसार जो पुरस्कार और पदक सभा दिया करती है, उनकी निधियों का विवरण परिशिष्ट ७ में दिया गया है। ये निधियाँ ट्रेजरर, चैरिटेबल एडाउमेंट्स, सयुक्त प्रांत के पास जमा कर दी गई है और उनके ब्याज से ये पुरस्कार और पदक दिए जाते हैं।

जिस प्रकार ये पुरस्कार और पदक दिए जाते हैं, उसका विवरण निम्नलिखित है—

राजा बलदेवदास बिड़ला पुरस्कार—श्रीमान् राजा बलदेवदास बिडला की दी हुई निधि से २००) का यह पुरस्कार सं० १९९७ से प्रति चौथे वर्ष दिया जाता है। १ माघ १९९३ से २९ पौप १९९७ तक की पुस्तकों पर विचार हो रहा है। अगला पुरस्कार १ माघ १९९७ से २९ पौप २००१ तक प्रकाशित अध्यात्म, योग, सदाचार, मनोविज्ञान और दर्शन के सर्वोत्तम ग्रंथ के लिये दिया जायगा।

बटुकप्रसाद पुरस्कार—२००) का यह पुरस्कार स्वर्गवासी राय बहादुर बाबू बटुकप्रसाद खत्री की दी हुई निधि से सर्वोत्तम मौलिक उपन्यास या नाटक के लिये इस वर्ष से प्रति चौथे वर्ष दिया जायगा। १ माघ १९९४ से २९ पौप १९९८ तक की प्रकाशित रचनाओं पर विचार हो रहा है। अगला पुरस्कार १ माघ १९९८ से २९ पौप २००२ तक की प्रकाशित सर्वोत्तम पुस्तक पर दिया जायगा।

रत्नाकर पुरस्कार (१)—स्वर्गवासी श्री जगन्नाथदास रत्नाकर की दी हुई निधि से २००) का यह पुरस्कार व्रजभाषा के सर्वोत्तम ग्रंथ के लिये इस वर्ष से प्रति चौथे वर्ष दिया जायगा। १ माघ १९९४ से २९ पौप १९९८ तक की प्रकाशित पुस्तकों पर विचार किया जा रहा है। अगला पुरस्कार १ माघ १९९८ से २९ पौप २००२ तक की प्रकाशित सर्वोत्तम पुस्तक पर सं० २००२ में दिया जायगा।

रत्नाकर पुरस्कार ( २ )—यह दूसरा रत्नाकर पुरस्कार भी २००) का है। यह पुरस्कार व्रजभाषा के सदृश हिंदी की अन्य भाषाओं ( यथा डिंगल, राजस्थानी, अवधी, बुंदेलखंडी, भोजपुरी, छत्तीसगढ़ी आदि ) की सर्वोत्तम रचना अथवा सुसंपादित ग्रंथ के लिये प्रति चौथे वर्ष दिया जाया करेगा। आगामी पुरस्कार १ माघ १९९५ से २९ पौष १९९९ तक प्रकाशित सर्वोत्तम पुस्तक पर सं० १९९९ में दिया जायगा।

डाक्टर छन्नूलाल पुरस्कार— पं० रामनारायण मिश्र की दी हुई निधि से २००) का यह पुरस्कार विज्ञान-विषयक सर्वोत्तम ग्रंथ पर प्रति चौथे वर्ष दिया जाया करेगा। आगामी पुरस्कार १ माघ १९९६ से २९ पौष २००० तक की प्रकाशित सर्वोत्तम पुस्तक पर सं० २००० में दिया जायगा।

जोधसिंह पुरस्कार—उदयपुर के स्वर्गवासी मेहता जोधसिंह की दी हुई निधि से २००) का यह पुरस्कार सर्वोत्तम ऐतिहासिक ग्रंथ के लिये प्रति चौथे वर्ष दिया जाया करेगा। आगामी पुरस्कार १ माघ सं० २००१ से २९ पौष सं० २००५ तक की प्रकाशित सर्वोत्तम पुस्तक पर सं० २००५ मे दिया जायगा।

विनायक नंदशंकर मेहता पुरस्कार—हिंदी के परम भक्त और भारतीय संस्कृति के अनन्य उपासक स्वर्गवासी श्री विनायक नंदशंकर मेहता की स्मृति में एक पुरस्कार दिए जाने का निश्चय हुआ है। पर इसकी व्यवस्था के लिये धन अपेक्षित है। यथेष्ट द्रव्य प्राप्त होते ही यह पुरस्कार दिया जाने लगेगा। स्व० मेहताजी के इष्ट-मित्रों और हिंदी-प्रेमियों से अनुरोध है कि वे इसके लिये धन से सभा की सहायता करें।

डा० हीरालाल स्वर्णपदक—स्वर्गवासी रायबहादुर डाक्टर हीरालाल की दी हुई निधि से एक स्वर्णपदक सभा द्वारा पुरातत्व, मुद्राशास्त्र, इंडालोजी, भाषाविज्ञान तथा एपीग्राफी संबंधी हिंदी में लिखित सर्वोत्तम मौलिक पुस्तक अथवा गवेषणापूर्ण निबंध पर प्रति दूसरे वर्ष दिया जायगा। यह पदक १ वैशाख १९९४ से ३० चैत्र १९९७ तक प्रकाशित सर्वोत्तम पुस्तक वा निबंध पर दिया जानेवाला था,

किंतु योग्य पुस्तक के अभाव में नहीं दिया जा सका। अब नियमानुसार बचत के रुपयों का उपयोग इस विषय के लेख अथवा पुस्तक के प्रणयन में किया जायगा। अगला पदक १ वैशाख ९८ से ३० चैत्र १९९९ तक की प्रकाशित सर्वोत्तम पुस्तक या निबंध पर सं० २००० में दिया जायगा।

द्विवेदी स्वर्णपदक—स्वर्गीय आचार्य पं० महावीरप्रसाद द्विवेदी की प्रदान की हुई निधि से प्रति वर्ष यह स्वर्णपदक हिंदी में सर्वोत्तम पुस्तक के रचयिता को दिया जाता है। निर्णायकों की सर्व सम्मति से इस वर्ष यह पदक श्री राय कृष्णदास जी को "भारत की चित्रकला" नामक उनकी पुस्तक पर दिया जायगा।

सुधाकर पदक—स्वर्गीय बाबू गौरीशंकरप्रसाद ऐडवोकेट की दी हुई निधि से यह रौप्य पदक बटुकप्रसाद पुरस्कार पानेवाले सज्जन को दिया जाता है।

ग्रीव्ज पदक—श्री पं० रामनारायण मिश्र की दी हुई निधि से यह रौप्यपदक डा० छन्नूलाल पुरस्कार पानेवाले सज्जन को दिया जाता है।

राधाकृष्णदास पदक—बाबू शिवप्रसाद गुप्त की दी हुई निधि से यह रौप्य पदक रत्नाकर पुरस्कार सं० १ पानेवाले सज्जन को दिया जाता है।

बलदेवदास पदक— बाबू व्रजरत्नदास वकील की दी हुई निधि से यह रौप्य पदक रत्नाकर पुरस्कार सं० २ प्राप्त करनेवाले सज्जन को दिया जाता है।

गुलेरी पदक—स्वर्गीय पं० चंद्रधर शर्मा गुलेरी की स्मृति में पं० जगद्धर शर्मा गुलेरी की दी हुई निधि से यह रौप्य पदक जोधसिंह पुरस्कार पानेवाले सज्जन को दिया जाता है।

रेडिचे पदक—स्व० रेडिचे महोदय बनारस के कलक्टर थे तथा सभा के प्रत्येक कार्य मे सोत्साह सहयोग प्रदान करते थे। सभा-भवन के लिये वर्तमान भूमि उन्हीं की कृपा से प्राप्त हुई थी। उनकी स्मृति में यह पदक बिड़ला पुरस्कार पानेवाले सज्जन को दिया जाता है।

## २१—संकेत-लिपि विद्यालय

काशी नगर में अन्यत्र इस विषय की शिक्षा के लिये विद्यालय खुल जाने तथा विशेषत. शिक्षित विद्यार्थियों को काम न मिलने के कारण सभा के सकेत-लिपि विद्यालय का कार्य इस समय कुछ दिनों के लिये स्थगित कर दिया गया है। आवश्यकता हुई तो सभा भविष्य में पुनः विद्यालय चलाने का प्रबंध करेगी।

## २२—संबद्ध संस्थाएँ

सभा की संबद्ध सस्थाओं में से, जिनके कार्य-विवरण समय से प्राप्त हुए हैं, वे नीचे दिए जाते हैं। सबद्ध सस्थाओं की सूची परिशिष्ट ६ में दी गई है।

नागरीप्रचारिणी सभा, मैनपुरी—इस वर्ष इस सभा ने अपने आस-पास के कई स्थानों मे उत्सव किए जिनमें हिंदी भाषा और साहित्य के प्रचार के संबध मे अनेक विद्वानों के भाषण हुए। विभिन्न स्थानों में इस सभा द्वारा शाखाएँ स्थापित की गईं, जिससे प्रचार-कार्य सुगमता और अधिक उत्तमता से किया जा सके।

नागरीप्रचारिणी सभा, भगवानपुर रत्ती, पो० अमृतसर, जि० मुजफ्फरपुर—गत पद्रह वर्षों से यह सभा ग्रामीणों मे हिंदी-प्रचार का कार्य कर रही है। इस वर्ष ९, १० और ११ अक्टूबर को इस सभा ने बरेली-निवासी कथावाचस्पति प० राधेश्याम कथावाचक के सभापतित्व मे अपना वार्षिकोत्सव मनाया, जिसमे हिंदुस्तानी के विरोध मे प्रस्ताव स्वीकृत हुए। इस सभा के वाचनालय तथा पुस्तकालय में इस वर्ष पुस्तकें और पत्र-पत्रिकाएँ यथापूर्व आती रहीं और पाठकों ने उनका यथेष्ट उपयोग किया। यथावसर विभिन्न साहित्यिकों की जयतियाँ भी मनाई गई। इस वर्ष इस सभा के खोज-विभाग ने वैशाली से कई उत्तम प्रस्तर-मूर्तियाँ प्राप्त कीं। ७ हस्तलिखित ग्रथ भी प्राप्त किए गए।

सुहृद सघ, मुजफ्फरपुर—सघ ने सात वर्ष पूरे कर अब आठवे मे प्रवेश किया है। इस अल्प काल मे ही संघ ने अपनी

साहित्यिक सेवाओं के द्वारा यथेष्ट ख्याति अर्जित कर ली है। इस वर्ष सघ के पुस्तकालय मे ३०० नवीन पुस्तके आई और १५७३ पुस्तकें पाठकों को पढ़ने के लिये दी गई। वाचनालय विभाग मे ३५ विभिन्न पत्र पत्रिकाएँ इस वर्ष आती रहीं और प्रतिदिन उनसे लाभ उठाने-वालों की औसत सख्या ४७ रही। हिंदी साहित्य सम्मेलन की परीक्षाओं के लिये सघ की ओर से एक परीक्षा-विभाग खोला गया है, जिसमें इस वर्ष परीक्षार्थियों के लाभार्थ विभिन्न विद्वानों के व्याख्यानों का भी आयोजन किया गया। साहित्यिक समारोह की व्यवस्था एवं जनता में हिन्दी-प्रचारार्थ समय समय पर उत्सवादि के प्रबध के लिये सघ ने एक साहित्य गोष्ठी बनाई है। इस गोष्ठी के अतर्गत इस वर्ष काशी-नागरीप्रचारिणी सभा के सभापति राय बहादुर प० कमलाकर द्विवेदी तथा भारतीय इतिहास परिषद् के मत्री पं० जयचद्र विद्यालङ्कार के सभापतित्व मे की गई सभाएँ यथेष्ट सफल रहीं। कचहरी के काम काज हिंदी भाषा और देवनागरी लिपि मे करने के लिये सघ ने इस वर्ष वकीलों, मुख्तारों और अन्य कार्य-कर्ताओं से विचार-विनिमय किया। आशा है, सघ के प्रयत्न से इस विभाग में शीघ्र ही हिंदी को यथोचित सम्मान प्राप्त होगा। ग्रामीणों में हिंदी-प्रचार और निरक्षरता निवारण के उद्देश्यसे सघ ने आसपास के कई गाँवो में पुस्तकालय स्थापित किये है। विगत १४ और १५ मार्च को हिंदी साहित्य सम्मेलन के सभापति और प्रयाग-विश्व-विद्यालय के वाइसचांसलर पं० अमरनाथ झा के सभापतित्व मे सघ ने अपना ७ वाँ वार्षिकोत्सवब हुत धूमधाम से मनाया।

सघ के वर्तमान मत्री श्री नीतीश्वरप्रसाद सिंह उत्साही और परिश्रमी नवयुवक हैं और संघ की उन्नति मे निरंतर सलग्न रहते हैं। सघ की इस सफलता पर सभा उन्हे तथा उनके सहयोगियों को बधाई देती है।

'प्रसाद'-परिषद्, काशी—परिषद् अब अपना चतुर्थ वर्ष समाप्त कर पचम वर्ष मे प्रवेश कर रही है। अन्य वर्षों की भाँति इस वर्ष भी परिषद् ने अपने समस्त उद्देश्यों की पूर्ति के लिये दृढ़ता से अग्रसर होते हुए अनेक योजनाओ को कार्यान्वित किया। परिषद् की अनेक

योजनाओं में से एक योजना यह भी है कि वह हिंदी के विभिन्न स्थानों एवं मतों के साहित्यिकों में सपर्क स्थापित करने और इस प्रकार हिंदी की विभिन्न समस्याओं पर सामयिक दृष्टि से विचार करने तथा उससे लाभ उठाने के लिये एक समिति बनाए जिसमें शिष्ट साहित्यिक मनोरंजन के अतिरिक्त तात्कालिक महत्व के प्रश्नों पर भी विचार-विनिमय हो। परिषद् को इस कार्य मे हिंदी-प्रेमियों का आर्थिक एव बौद्धिक सहयोग अपेक्षित है।

इसी उद्देश्य की पूर्ति के लिये परिषद् ने इस वर्ष एक नया स्वरूप ग्रहण किया। हर्ष का विषय है कि परिषद् के नवीन सभापति का पद श्री सपूर्णानद जी (भूतपूर्व शिक्षा मत्री, युक्तप्रात) ने, जो गत कई वर्षों से परिषद् के मान्य सभासद भी है, ग्रहण किया है। आपके व्यक्तित्व से परिषद् के जीवन को नवीन स्फूर्ति मिली है।

काशी-विश्वविद्यालय की रजत-जयती के अवसर पर विश्वबधु महात्मा गांधी ने जो नगरी लिपि और हिंदी भाषा की ओर जनता और विश्वविद्यालय का ध्यान आकृष्ट किया, उसपर परिषद् ने प्रसन्नता प्रकट की; किंतु परिषद् को खेद है कि स्वय महात्मा जी की छाया मे पलनेवाले पत्र 'हरिजन' के पते आद्यन्त रोमन लिपि और आंग्ल भाषा मे लिखे जाते हैं।

काशी-विश्वविद्यालय ने परिषद् के मान्य सभासद रायबहादुर बा० श्यामसुंदर दास जी का डी० लिट्० की उपाधि देकर जो सम्मान किया है, उसपर परिषद् ने प्रसन्नता प्रकट की।

इस वर्ष परिषद् की विशेषता उसकी वे साहित्यिक गोष्ठियाँ हैं जिनमे परिषद् के सदस्यगण अपना निवध पाठ करते रहे। इस विश्वयुद्ध के कारण अभी इन निवधों का पुस्तक रूप में प्रकाशन नहीं हो सका है, परंतु आशा है कि समय अनुकूल आने पर परिषद् अपना यह कार्य अवश्य करेगी। इस वर्ष के अन्य अधिवेशनों मे नवीन सभापति के स्वागत मे किया गया अधिवेशन तथा होलिकोत्सव अपना विशेष महत्व रखते हैं।

हिंदी साहित्य भवन, धरफरी, मुजफ्फरपुर—गत २१ वर्षों से यह सस्था ग्रामवासियों में अपनी भाषा और लिपि के प्रति रुचि उत्पन्न

करने और उसके प्रचार में संलग्न है। इस वर्ष भवन के सदस्यों की संख्या १३७ रही। भवन के पुस्तकालय से इस वर्ष ४५० पुस्तकें पढ़ने को दी गईं और लगभग १०० नवीन पुस्तकें खरीदी गईं। वाचनालय विभाग से १७६१ पाठकों ने लाभ उठाया। भवन ने हिंदी साहित्य सम्मेलन और रामायण-प्रसार समिति, गोरखपुर की परीक्षाओं की व्यवस्था भी अपने यहाँ की है, जिनमे इस वर्ष ४७ परीक्षार्थी सम्मिलित हुए। हिंदुस्तानी का विरोध तथा रेडियो की भाषा में सुधार करने के लिये इस वर्ष भवन ने यथेष्ट प्रयत्न किया। समय समय पर भवन के द्वारा विभिन्न साहित्यिकों की जयंतियाँ मनाई गईं जिनसे प्रचार-कार्य में पर्याप्त सहायता मिली। इस वर्ष से भवन ने हिंदी की हस्तलिखित पुस्तकों की खोज का कार्य भी आरंभ कर दिया है।

हिंदी प्रचारिणी सभा, जम्मू—काश्मीर सरकार से राज्य मे हिंदी माध्यम द्वारा शिक्षा देने की स्वीकृति मिल जाने के कारण इस वर्ष इस सभा का प्रधान उद्योग इसी दिशा में रहा। अनेक कठिनाइयों के रहते हुए भी यह सभा अपने प्रचार-कार्य मे मनोयोगपूर्वक संलग्न रही; और आशा है, उक्त स्वीकृति से सभा को उत्तरोत्तर संतोषजनक सफलता प्राप्त होगी। हिंदी साहित्य सम्मेलन की परीक्षाओं के प्रचारार्थ भी यह सभा इस वर्ष उद्योगशील रही और जम्मू प्रांत में कुछ केंद्र स्थापित किए गए। राज्य मे उर्दू में तार भेजने का प्रबंध है, पर हिंदी में इसकी कोई व्यवस्था नहीं है, जिसका कारण अधिकारियों की ओर से हिंदी मे तार भेजने की प्रणाली का अभाव बताया जाता है। हिंदी की तार प्रणाली की उपलब्धि अथवा उसके निर्माण के लिये उद्योग किया जा रहा है और उसके सुलभ होने पर, आशा है, तार-विभाग में भी हिंदी को स्थान मिल जायगा। इस वर्ष भी अपनी विभिन्न शाखाओं से सभा को अपनी उद्देश्य-पूर्ति में यथापूर्व पर्याप्त सहयोग और सहायता मिलती रही।

बाल नागरीप्रचारिणी सभा, पुण्यार्क, पो० पंडारक (पटना)—इस सभा के केवल पुस्तकालय विभाग का विवरण प्राप्त हुआ है। इस वर्ष इसके कुल ६३ सभासद रहे, पुस्तकालय में १०१४ पुस्तकें रहीं तथा ९ सामयिक पत्र पत्रिकाएँ आती रहीं। ४०० पुस्तकें

पुस्तकालय से बाहर गईं, तथा पुस्तकालय में आकर पढ़नेवालों की संख्या ६७८१ रही ।

देवनागरी परिषद्, धामपुर (यु० प्रां०)—वसंत पचमी, सं० १९९८ वि० को परिषद् का प्रथम वर्ष समाप्त हुआ। इस वर्ष ३५ वार्षिक सदस्य बने। परिषद् की इस वर्ष कुल १२ बैठकें हुईं, जिनमें हिंदी प्रचार संबधी योजनाओं पर विचार हुआ। हिंदी साहित्य सम्मेलन की परीक्षाओं का केंद्र स्थापित करने का भी प्रयत्न किया गया, पर सफलता नहीं मिली। इस वर्ष परिषद् के तत्वावधान में हिंदी विद्यापीठ (विहार) का केंद्र स्थापित हुआ एवं १० परीक्षार्थियों ने परीक्षाओं के लिये आवेदनपत्र भेजे। सम्मेलन के अवोहर अधिवेशन में भी परिषद् की ओर से एक प्रतिनिधि भेजा गया। गत वसत पंचमी को परिषद् के प्रथम वार्षिक अधिवेशन के अवसर पर हिंदी-प्रचार सबधी प्रस्ताव स्वीकृत हुए और एक कवि सम्मेलन भी हुआ।

नागरीप्रचारिणी सभा, सैदपुर ( गाजीपुर )—पिछले वर्ष जनगणना के अवसर पर जब सैदपुर में हिंदी दिवस मनाया गया था, तभी यहाँ के नागरिकों का यह विचार हुआ था कि राष्ट्र भाषा के प्रचार के लिये यहाँ एक नागरीप्रचारिणी सभा की स्थापना की जाय। तदनुसार अक्टूबर, १९४१ मे इस सभा की स्थापना हुई। उद्घाटन समारोह में काशी से पं० रामनारायण मिश्र तथा 'हिंदी'-संपादक प० चद्रबली पांडेय, एम० ए० ने पधारने की कृपा की थी जिनके कारण यह समारोह विशेष आकर्षक और उत्साहवर्द्धक रहा। अब तक सभा के १२० सदस्य बन चुके हैं। स्थानीय टाउन-एरिया दफ्तर के कार्य अब तक उर्दू लिपि में होते थे, किंतु सभा के प्रयत्न से अब वहां नागरी लिपि का व्यवहार होने लगा है। अपने जीवन के अल्प काल में ही सभा ने व्याख्यान, सभा, कवि दरबार इत्यादि सुरुचिपूर्ण आयोजनों द्वारा यथेष्ट ख्याति एवं सफलता प्राप्त की है। इसका श्रेय सभा के सुयोग्य सभापति श्री शिवशंकर सिंह बी० ए०, बी० टी०, विशारद तथा प्रधान मत्री श्री दयाशकर श्रीवास्तव 'निठुर' को है जो बड़ी लगन से सभा की सेवा कर रहे हैं।

## २३—स्थायी कोष

इस वर्ष सभा के स्थायी कोष में जो आय-व्यय हुआ। उसका ब्योरा इस प्रकार है—

| आय | | व्यय | |
|---|---|---|---|
| १०९८॥)१० | गत वर्ष की बचत | ३८७१)११ | गवर्नमेंट स्टाक सार्टिफिकेट ४०००) अंकित मूल्य का क्रय किया गया |
| ४८५॥≈)॥ | स्टाक सर्टिफिकेट तथा पोस्ट आफिस से ब्याज | ५।≈)॥ | बक बट्टा |
| ३६।–) | इनकम टैक्स का फिरता | ३८७६।≡)५ | |
| १२१।–)॥ | साधारण सभासदों के चदे का २०वाँ अश | २०६२)५ | बचत |
| ४१९६–)॥ | स्थायी सभासदों का चदा | ५९३८॥≡)१० | |
| ५९३८॥≡)१० | | | |

## २४—आय-व्यय

इस वर्ष के आय-व्यय का लेखा परिशिष्ट ९ में दिया गया है। उससे विदित होता है कि ७३९४॥।) गत वर्ष की बचत थी और ४०८२४।)॥ इस वर्ष की आय हुई। इस वर्ष कुल व्यय ३२७८६।)८ हुआ।

इस वर्ष आय का अनुमान २३८३०॥) किया गया था और व्यय का २८०९२॥); किंतु आय और व्यय दोनों ही अनुमान से अधिक हुए। इस वर्ष भी श्रीमती रामदुलारी दुबे ने श्रीमती रुक्मिणी तिवारी ग्रंथमाला के लिये १०००) तथा श्री प्यारेलाल गर्ग ने श्री महेंदुलाल गर्ग विज्ञान ग्रंथावली के लिये ३००) दान दिया। कलाभवन के लिये इस वर्ष ४६४४।–)११ चदा मिला, जिसमें २५००) सरकारी सहायता सम्मिलित है। बम्बई की श्री रामविलास पोद्दार स्मारक समिति ने ४००) नगद तथा लगभग १०००) अंकित मूल्य के अपने प्रकाशन श्री रामविलास स्मारक पोद्दार ग्रंथमाला के लिये दान दिये। अर्द्धशताब्दी के लिये श्री जुगुलकिशोर बिड़ला ने ५००), श्रीमान राजा बहादुर ब्रजनारायण सिंह (पडरौना) ने ५००), श्रीमती रमा

जैन ने ५००) तथा श्री गोपीकृष्ण कानोडिया ने २५) दान दिया। इनमे पहले दो सज्जनों का एक एक सौ रुपया स्थायी सदस्यता के चदे में जमा हो गया। इस वर्ष भी अनुमान से अधिक स्थायी सदस्य बने, जिससे स्थायी कोष में भी वृद्धि हुई। हैदराबाद के श्रीमान राजा पन्नालाल वंशीलाल पीती ने ५००) सूरसागर की ८ वीं सख्या प्रकाशित करने के लिये दान दिया। इसमें से १००) उनकी स्थायी सदस्यता का चदा जमा हुआ। पुस्तकों की बिक्री अनुमान से ७७९३।)। अधिक हुई। नागरी-प्रचार के लिये ४८९) दान मिला।

इस वर्ष स्थायी कोष मे ४०००) अकित मूल्य का स्टाक सर्टिफिकेट क्रय किया गया। कलाभवन के लिये मोहें जो दड़ो की वस्तुएँ प्राप्त करने में ३००) राजघाट की खोदाई में प्राप्त वस्तुएँ क्रय करने मे ३३०) प्राचीन कॉंगड़ा चित्र और रामायण चित्रावली क्रय करने के १५४२) तथा मूर्तिमदिर के ऊपर कमरा बनवाने में ७५०) व्यय हुआ। सूरसागर का आठवाँ अक प्रकाशित करने में ४४५।=)॥= व्यय हुआ। कुआँ बनवाने मे ४१७≡)॥ व्यय हुआ। इस कुएँ में बाहर की ओर से भी पानी लेने का स्थान तथा जगत राय बहादुर सेठ रामदेव चोखानी जी ने अपने धन से बनवा देने की कृपा की है। पुस्तकें अधिक प्रकाशित होने तथा कागज की महँगी के कारण सब मालाओं तथा सभा की पुस्तकों की छपाई में अधिक व्यय हुआ। इन सब कारणों से व्यय भी अनुमान से अधिक हुआ जो अनिवार्य था। इस बात का ध्यान रखा गया कि आय से अधिक व्यय न हो। अत में १५४३२॥।)१ की बचत रही। इस वर्ष के अंत में १४३०७।)१॥ का ऋण रह गया। गत वर्ष २०२७७॥।)११ का ऋण था। इस वर्ष ५९७०॥)९॥ ऋण चुकाया गया। शेष ऋण की पूर्ति अत्यंत आवश्यक है, जो आशा है, धनी मानी उदार सज्जनों की कृपा से शीघ्र हो जायगी। बाजार में केवल इडियन प्रेस का लगभग ३०००) देना है। आशा है, यह शीघ्र ही चुक जायगा। कलाभवन का प्रबंध स्वीकार करते समय सभा ने ६००) वार्षिक व्यय करने का निश्चय किया था। गत १३ वर्षों से यह अत्यावश्यक व्यय बराबर होता रहा है। सभा यह धन बराबर अपने पास से देती रही है और सभा के इस धन की पूर्ति भी शीघ्र हो जानी चाहिए।

अब कलाभवन को एककालीन सरकारी सहायता भी मिल जाती है, जिससे आशा है, भविष्य मे इस मद के ऋण मे कोई वृद्धि न होगी। सूरसागर के संपादन तथा अपूर्ण प्रकाशन मे लगभग १००००) सभा का व्यय हो गया है, जिससे यह कार्य स्थगित कर देना पड़ा है। इस कार्य को अति शीघ्र पूरा करने की आवश्यकता है, जिससे फँसी हुई पूँजी निकल आवे। आशा है, सहृदय सज्जन इस ओर ध्यान देगे। जिन उदार दानी सज्जनों ने उपर्युक्त सहायता प्रदान की है, उन सबको सभा हार्दिक धन्यवाद देती है।

## २५—हिंदी-प्रचार

सभा द्वारा देश के विभिन्न भागों मे समय समय पर प्रचारार्थ प्रतिनिधि मडल भेजे जाते हैं। सभा के सभापति रायबहादुर प० कमलाकर द्विवेदी जी ने इस वर्ष मुजफ्फरपुर, भागलपुर आदि जिलों की यात्रा की। वहाँ उन्होंने सभाएँ कीं और भाषणों द्वारा लोगों को उत्साहित किया। कई स्थायी सभासद बनाए। मुजफ्फरपुर के सुहृद सघ ने उनका बहुत सुदर स्वागत किया और हिंदी-प्रचारार्थ तथा हिंदुस्तानी के विरोध में बड़ा उत्साह प्रदर्शित किया। सभा के उपसभापति प० रामनारायण मिश्र जी ने अपनी काश्मीर, सीमाप्रात, दोहरीघाट, सैदपुर और नदगज की यात्राओं मे हिंदी-प्रचार का बहुत अच्छा कार्य किया। सैदपुर मे मिश्र जी ने नागरीप्रचारिणी सभा का उद्घाटन किया। इस यात्रा मे पं० चद्रबली पाँड़े जी की उपस्थिति से वहाँ की जनता को पर्याप्त प्रोत्साहन मिला। इतने अल्पकाल मे ही उक्त सभा ने अपने टाउन एरिया के कार्यालय मे उर्दू के स्थान पर हिंदी को प्रतिष्ठित करा दिया है।

अबोहर के साहित्य-सदन ने इस बार बहुत धूमधाम से अपने यहाँ तुलसी-जयती का आयोजन किया। इसी अवसर पर वहाँ एक हिंदी सम्मेलन भी आमन्त्रित किया गया था। तुलसी-जयती के सभापति सभा के परम हितैषी प० राधेश्याम कथावाचस्पति तथा हिंदी सम्मेलन के सभापति प० रामनारायण मिश्र ( सभा के उपसभापति ) थे। इन सज्जनों ने वहाँ हिंदी प्रचार के सबध में प्रभावशाली भाषण दिए। 'हिंदी' पत्रिका के सपादक, प० चद्रबली पाँड़े

जी भी अबोहर गए थे। उनके व्याख्यान से जनता बहुत प्रभावित हुई और हिंदी भाषा तथा नागरी लिपि का अधिकाधिक व्यवहार करते रहने में बड़ा उत्साह दिखाया। पाँड़े जी इस बार आगरा में होने-वाले प्रांतीय हिंदी साहित्य सम्मेलन मे भी उपस्थित हुए। अखिल भारतीय हिंदी साहित्य सम्मेलन के ३०वे अधिवेशन मे सम्मिलित होने के लिये सभा से इस वर्ष बाबू सपूर्णानद जी भेजे गए। देवरिया में होनेवाले जिला हिंदी साहित्य सम्मेलन के अधिवेशन में सभा की ओर से बाबू कृष्णदेव प्रसाद गौड़ ने बहुत ही उत्तमता पूर्वक सभा का प्रतिनिधित्व किया। सभा इन सब महानुभावों के प्रति हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करती है।

## २६—सभा की अर्द्धशताब्दी और महाराज विक्रमादित्य की द्विसहस्राब्दी

सभा ने अर्द्धशताब्दी की तैयारी अभी से आरभ कर दी है। यह निश्चय हुआ है कि अर्द्धशताब्दी की रिपोर्ट चार जिल्दों मे प्रकाशित हो। पहली जिल्द मे गत पचास वर्षों के सभा के कार्यों और हिंदी की उन्नति का विवरण और तत्सबधी आवश्यक सूचनाएँ रहेगी। इस भाग की विस्तृत रूपरेखा इस वर्ष की नागरीप्रचारिणी पत्रिका के द्वितीय अंक में प्रकाशित हुई है। दूसरी, तीसरी और चौथी जिल्दों मे क्रमशः कलाभवन तथा आर्य भाषा पुस्तकालय की सूची और खोज मे प्राप्त हस्तलिखित ग्रथों का सक्षिप्त विवरण रहेगा। बाबू रामचंद्र वर्मा तथा बाबू ब्रजरत्नदास जी ने रिपोर्ट का पहला भाग कृपाकर तैयार कर देना स्वीकार किया है। एतदर्थ सभा उनकी अनुगृहीत है।

सभा ने यह भी विचार किया है कि अर्द्धशताब्दी के अवसर पर देश की विभिन्न भाषाओं के पारिभाषिक शब्दों का सग्रह किया जाय और अधिकारी विद्वानों की एक समिति बुलाई जाय जो सम्मिलित और सघटित रूप से भारतीय वाङ्मय की सुव्यवस्थित उन्नति के लिये समान वैज्ञानिक शब्दावली निश्चित करे।

अपनी अर्द्धशताब्दी के साथ ही सभा महाराज विक्रम की द्विसहस्राब्दी भी मनाएगी। इस सबध मे सभा ने यह निश्चय किया है

कि विक्रम संवत् के महत्व को ध्यान में रखते हुए इस अवसर पर उसके वास्तविक मूल और इतिहास का यथासाध्य निर्णय करके उनका निष्कर्ष प्रकाशित कराने का यत्न किया जाय। इस योजना को कार्यान्वित करने के लिये जो उपसमिति बनी है, उसके संयोजक डा० परमात्मा-शरण, एम० ए०, पी एच० डी० चुने गए हैं, जिन्होंने बहुत ही तत्परता और योग्यतापूर्वक यह कार्य आरंभ कर दिया है।

बाबू संपूर्णानंद जी के प्रस्ताव पर सभा ने महाराज विक्रम की द्विसहस्राब्दी मनाने के साथ पंचांग-शोध का कार्य भी हाथ में लेने का निश्चय किया है। पंचाग का महत्व यों तो सभी देशों में है; पर भारत में, जहाँ फलित ज्योतिष पर लोगों का अधिक विश्वास है, इसका विशेष महत्व है। किंतु भारतीय पंचागों मे इस समय जो व्यतिक्रम आ गया है, उसपर सभी दृष्टियों से विचार करने तथा पचांग शोधन की योजना को कार्यान्वित करने के उद्देश्य से बाबू सपूर्णानद जी के सयोजकत्व में एक उपसमिति बनाई गई है जिसमे पाश्चात्य और पौर्वात्य ज्योतिष के अधिकारी विद्वान् है। सभा इस उपसमिति के सभी विद्वानों, विशेषतः उसके सयोजक बाबू सपूर्णानद जी को हृदय से धन्यवाद देती है जिन्होंने बहुव्यस्त होते हुए भी पचाग शोध समिति का कार्य-सचालन कृपाकर स्वीकार किया है।

अबतक अर्द्धशताब्दी के आयोजन के लिए श्री सेठ जुगुल-किशोर बिड़ला, श्रीमान् राजा बहादुर ब्रजनारायण सिंह (पड़रौना) तथा श्रीमती रमादेवी जैन (डालमियानगर) से पाँच पाँच सौ रुपए की सहायता प्राप्त हुई है। सभा इन महानुभावों की कृतज्ञ है। आशा है, देश के सभी श्रीमान द्रव्य से सभा की सहायता कर इस आयोजन को सभा की प्रतिष्ठा और गौरव के अनुरूप सपन्न करने मे योग देने की कृपा करेंगे।

एक दानी सज्जन से इसलिये सभा को ५००) का वचन मिला है कि सभा की अर्द्धशताब्दी के लिये एक अलग अस्थायी विभाग खोला जाय, जिससे शीघ्रतापूर्वक और व्यवस्थित रूप मे अर्द्धशताब्दी के कार्यों का सचालन किया जा सके। सभा उनकी इस कृपा के लिये आभारी है।

## २७—'हिंदी' ( मासिक पत्रिका )

हिंदी भाषा और नागरी लिपि के प्रचार तथा उनपर अनेक दिशाओं से होनेवाले प्रत्यक्ष एवं अप्रत्यक्ष आक्रमणों से उनकी रक्षा करने के उद्देश्य से सं० १९९७ से अपने तत्त्वावधान में सभा यह मासिक पत्रिका प्रकाशित कराती है। इसके संपादक, मुद्रक और प्रकाशक पं० चंद्रबली पांडे, एम० ए० हैं। इस वर्ष के अंत तक इसके दूसरे भाग की चार संख्याएँ प्रकाशित हुईं। इस अल्पकाल में ही अपनी सेवाओं द्वारा 'हिंदी' ने यथेष्ट लोकप्रियता प्राप्त की है, जिसका श्रेय उसके यशस्वी संपादक एवं उन अनेक सज्जनों को है जिन्होंने समय समय पर उपयुक्त लेख, समाचार, सूचनाएँ आदि भेजकर इस कार्य में उनका हाथ बँटाया है। सभा उन सभी सज्जनों के प्रति कृतज्ञता प्रकट करती है और आशा करती है कि वे आगे भी सभा पर ऐसी ही कृपा बनाए रहेंगे।

भारत में 'हिंदी' का वार्षिक मूल्य केवल ॥) है, जिसके कारण आरंभ से ही इसके प्रकाशन में घाटा रहा है। 'हिंदी' की ग्राहक-संख्या दिनोंदिन बढ रही है और उसके साथ ही घाटे की रकम में भी उसी अनुपात से वृद्धि हो रही है। निरंतर घाटा उठाकर 'हिंदी' को चलाए चलना शक्य नहीं है। इस वर्ष कलकत्ते के श्रीमान सेठ लक्ष्मीनिवास बिडला ने 'हिंदी' के लिये ५००) प्रदान करने की कृपा की। सभा उनकी अनुगृहीत है। 'हिंदी' की उपयोगिता और आवश्यकता देश के अन्य श्रीमानों के समक्ष उपस्थित करती हुई सभा आशा करती है कि वे इस कार्य में धन से सहायता प्रदान कर सभा को हिंदी की अधिकाधिक सेवा करने का अवसर देंगे।

इंडियन प्रेस 'हिंदी' पत्रिका का मुद्रण बिना मूल्य करता है। प्रेस की इस सहायता से ही 'हिंदी' का प्रकाशन संभव हो सका है। सभा उसके प्रति विशेष कृतज्ञता प्रकट करती है और आशा करती है कि आगे भी उसकी यह सहायता सभा को सुलभ होगी।

'हिंदी' के प्रथम वर्ष के आय-व्यय तथा उसपर होनेवाले घाटे का ब्योरा इस प्रकार है—

| आय | | व्यय | |
|---|---|---|---|
| २) | अमानत ( श्रीमती सरस्वती गुप्ता ) | २७≡)॥।= | फुटकर |
| १२१०.≡) | चदा (प्रथम वर्ष) | ४५१॥=)। | डाक व्यय |
| १०८) | चदा (द्वितीय वर्ष ) | २३।–)॥। | छपाई |
| ३००) | विशेष सहायता (प्रथम वर्ष) | ७२२॥।=) | कागज़ |
| ५००) | ,, ,, (द्वितीय वर्ष) | ४२५॥≡)। | वेतन |
| १६५) | प० चंद्रबली पांड़े | ५०९।≡)। | सभा |
| ५)४ | फुटकर | २१६०॥)४॥ | |
| | | १२९॥।=)११॥ | बचत |
| २२९०।≡)४ | | २२९०।≡)४ | |

बचत का ब्योरा

१२४॥–)७ पोस्ट आफिस सेविंग बंक
५।–)४॥ रोकड़ सभा में
१२९॥।=)११॥

घाटे का हिसाब

| देना ( द्वितीय वर्ष के लिये ) | | पावना ( जमा ) | |
|---|---|---|---|
| २) | श्रीमती सरस्वती गुप्ता | ५०९।≡)। | सभा में |
| १०८) | द्वितीय वर्ष का चदा | १२४॥–)७ | पो० आ० से० बंक |
| १६५) | पं० चद्रबली पाँड़े | ५।–)४॥ | रोकड़ सभा मे |
| ५००) | विशेष सहायता (द्वितीय वर्ष) | ६२९।=)२॥ | |
| | | १३५॥–)९॥ | घाटा |
| ७७५) | | ७७५) | |

## २८—अनुशीलन विभाग

सभा की प्रबध समिति ने अपने २९ आषाढ़ १९९८ के अधिवेशन मे निश्चय किया कि सभा में श्री राय कृष्णदास जी की अध्यक्षता में एक अनुशीलन विभाग खोला जाय जिसमें विद्वानों को अध्ययन करने के लिये पूर्ण सुविधा दी जाय। इस विभाग में विमर्श के लिये पुस्तकालय के हस्तलिखित विभाग की समस्त पुस्तकें तथा अँगरेजी और अन्य भाषाओं के आकर ग्रंथ भी रक्खे जायँगे।

सभा में समय समय पर बाहर से अध्ययन के लिये विद्वान् आया करते हैं। उनके ठहरने का सभाभवन में समुचित प्रबंध न होने के कारण उन्हें बड़ी कठिनाई उठानी पड़ती है। ऐसे विद्वानों के ठहरने के लिये सभा में एक उपयुक्त अतिथिशाला का होना नितांत आवश्यक है। सभा के पास भूमि है। देश के उदार श्रीमानों से प्रार्थना है कि वे यहाँ ऐसी एक धर्मशाला बनवाने में सभा की सहायता करें।

## २६—हिंदी की प्रगति

### (१) अदालतों में नागरी-प्रचार

सभा आरंभ से ही बराबर अनेक प्रकार के उपायों से इस बात का प्रयत्न कर रही है कि इस प्रांत की अदालतों में नागरी को उसका उचित स्थान मिले—नागरी लिपि का पूरा पूरा प्रचार हो। परंतु बहुत ही खेद की बात है कि देवनागरी लिपि और हिंदी भाषा की इतनी अधिक उन्नति और प्रचार होने पर भी इस प्रांत के न्यायालयों में नागरी का बहुत ही कम प्रवेश हो सका है। और इसका सारा उत्तरदायित्व उन वकीलों आदि पर ही है जिनके हाथ में अदालतों का काम है। विशेषतः नई पीढ़ी के वकीलों का तो यह और भी प्रधान कर्त्तव्य है कि वे अदालतों का सारा काम नागरी में ही किया करें। यह एक ऐसा विषय है कि अब इसकी अधिक उपेक्षा नहीं की जा सकती। अतः सभा इस प्रांत के वकीलों और विशेषतः नये वकीलों, मुख्तारों आदि से प्रार्थना करती है कि वे इस ओर पूरा पूरा ध्यान दें। आवश्यकता केवल इस बात की है कि प्रारंभिक कठिनाइयों का ध्यान छोड़कर एक बार सारे प्रांत में एक साथ ही इसके लिये पूरा पूरा प्रयत्न आरंभ कर दिया जाय। जहाँ एक बार यह कार्य चल पड़ेगा, वहाँ फिर इसकी गति आपसे आप बढ़ती जायगी। आशा है कि इस प्रांत के वकील सभा की इस प्रार्थना पर उचित ध्यान देंगे और इसके लिये शीघ्र ही कोई संघटित उद्योग आरंभ करेंगे। सभा इस बात का भी विचार कर रही है कि अपनी अर्द्धशताब्दी के अवसर पर इसके लिए एक प्रांत-व्यापी प्रयत्न और आंदोलन आरंभ करे।

## ( २ ) चित्रपट

सिनेमा देखने हिंदू-मुसलमान, धनी और साधारण स्थितिवाले, सभी जाते है। अतः सिनेमा की भाषा भी बोलचाल की होनी चाहिए। सिनेमा यद्यपि एक व्यवसाय है, फिर भी वह लोगों की रुचि और शिक्षा दीक्षा मे सुधार करने का बहुत अच्छा साधन है।

भारतवर्ष की लोकवाणी हिंदी है—यह तो सर्वमान्य है; किंतु खेद है कि चलचित्रों के लोकप्रिय और लोकोपयोगी क्षेत्र मे भी सांप्रदायिक कुप्रवृत्ति अपना काम कर रही है। फलत: एक ओर हमारे चलचित्रों का कला-पक्ष जहाँ उत्तरोत्तर समुन्नत हो रहा है, भाषा-सबधी बेढगी नीति के कारण दूसरी ओर उसके द्वारा हमारे परंपरागत सास्कृतिक पक्ष की उससे कहीं अधिक हानि होने की आशका हो रही है। इधर 'अमर-ज्योति' 'विद्यापति', 'देवदास', 'सत तुकाराम' जैसे थोडे से कलात्मक चित्रों ने लोक-रुचि को परिमार्जित करने मे यद्यपि अच्छी ख्याति अर्जित की है, तथापि बहुसख्यक चित्रों की भाषा आज भी वैसी ही विकृत बनी है। ऐसे चित्रों के सवाद यदि देश, काल और पात्र का यथोचित विचार करते हुए रखे जायँ तो उन्हे अनायास और भी लोकप्रिय बनाया जा सकता है। अतएव चित्रों को सफल बनाने के लिए एक ओर जहाँ उत्कृष्ट अभिनय की आवश्यकता है, दूसरी ओर उससे कहीं अधिक आवश्यकता इस बात की है कि पात्रों के कथनोपकथन दर्शकों के कान मे खटके नहीं, अपितु अभिनीत दृश्यों के साथ सीधे हृदयस्थ हो रहे। 'भरत-मिलाप' जैसे धार्मिक चित्र में भी दशरथ, कौशल्या और लक्ष्मण आदि पात्रों ने 'अधिकार' के स्थानपर 'अख्तियार' शब्द का व्यवहार किया है। महाराज दशरथ भरत की वर्षगाँठ पर उन्हे आशीर्वाद देते हुए 'सालगिरह' शब्द का प्रयोग करते है। अपनी माता के प्रति भरत की यह उक्ति—"माँ, तैने मेरे कलेजे पर वार किया है"—हमें अस्त व्यस्त कर देती है और उस स्थल की सारी चारुता पर पानी फिर जाता है। ऐसे धार्मिक चित्र की जब यह गति है तो 'पुकार' और 'ताजमहल' जैसे मुगलकालीन घटना को लेकर निर्माण किए गए चित्रों की क्या

सभा में समय समय पर बाहर से अध्ययन के लिये विद्वान् आया करते है। उनके ठहरने का सभाभवन में समुचित प्रबंध न होने के कारण उन्हें बडी कठिनाई उठानी पडती है। ऐसे विद्वानों के ठहरने के लिये सभा मे एक उपयुक्त अतिथिशाला का होना नितांत आवश्यक है। सभा के पास भूमि है। देश के उदार श्रीमानों से प्रार्थना है कि वे यहाँ ऐसी एक धर्मशाला बनवाने में सभा की सहायता करें।

## २६—हिंदी की प्रगति

### (१) अदालतों में नागरी-प्रचार

सभा आरंभ से ही बराबर अनेक प्रकार के उपायों से इस बात का प्रयत्न कर रही है कि इस प्रांत की अदालतों में नागरी को उसका उचित स्थान मिले—नागरी-लिपि का पुरा पूरा प्रचार हो। परंतु बहुत ही खेद की बात है कि देवनागरी लिपि और हिंदी भाषा की इतनी अधिक उन्नति और प्रचार होने पर भी इस प्रांत के न्यायालयों में नागरी का बहुत ही कम प्रवेश हो सका है। और इसका सारा उत्तरदायित्व उन वकीलों आदि पर ही है जिनके हाथ मे अदालतों का काम है। विशेषतः नई पीढ़ी के वकीलों का तो यह और भी प्रधान कर्त्तव्य है कि वे अदालतों का सारा काम नागरी में ही किया करें। यह एक ऐसा विषय है कि अब इसकी अधिक उपेक्षा नहीं की जा सकती। अतः सभा इस प्रात के वकीलों और विशेषतः नये वकीलों, मुख्तारों आदि से प्रार्थना करती है कि वे इस ओर पूरा पूरा ध्यान दें। आवश्यकता केवल इस बात की है कि प्रारंभिक कठिनाइयों का ध्यान छोड़कर एक बार सारे प्रांत मे एक साथ ही इसके लिये पूरा पूरा प्रयत्न आरंभ कर दिया जाय। जहाँ एक बार यह कार्य चल पड़ेगा, वहाँ फिर इसकी गति आपसे आप बढ़ती जायगी। आशा है कि इस प्रांत के वकील सभा की इस प्रार्थना पर उचित ध्यान देंगे और इसके लिये शीघ्र ही कोई सघटित उद्योग आरंभ करेंगे। सभा इस बात का भी विचार कर रही है कि अपनी अर्द्धशताब्दी के अवसर पर इसके लिए एक प्रांत-व्यापी प्रयत्न और आंदोलन आरंभ करे।

## ( २ ) चित्रपट

सिनेमा देखने हिंदू-मुसलमान, धनी और साधारण स्थितिवाले, सभी जाते है। अतः सिनेमा की भाषा भी बोलचाल की होनी चाहिए। सिनेमा यद्यपि एक व्यवसाय है, फिर भी वह लोगों की रुचि और शिक्षा-दीक्षा मे सुधार करने का बहुत अच्छा साधन है।

भारतवर्ष की लोकवाणी हिंदी है—यह तो सर्वमान्य है; किंतु खेद है कि चलचित्रों के लोकप्रिय और लोकोपयोगी क्षेत्र मे भी साम्प्रदायिक कुप्रवृत्ति अपना काम कर रही है। फलत' एक ओर हमारे चलचित्रों का कला-पक्ष जहाँ उत्तरोत्तर समुन्नत हो रहा है, भाषा-संबधी बेढगी नीति के कारण दूसरी ओर उसके द्वारा हमारे परंपरागत सांस्कृतिक पक्ष की उससे कही अधिक हानि होने की आशंका हो रही है। इधर 'अमर-ज्योति' 'विद्यापति', 'देवदास', 'सत तुकाराम' जैसे थोड़े से कलात्मक चित्रों ने लोक-रुचि को परिमार्जित करने मे यद्यपि अच्छी ख्याति अर्जित की है, तथापि बहुसंख्यक चित्रों की भाषा आज भी वैसी ही विकृत बनी है। ऐसे चित्रों के सवाद यदि देश, काल और पात्र का यथोचित विचार करते हुए रखे जायँ तो उन्हे अनायास और भी लोकप्रिय बनाया जा सकता है। अतएव चित्रों को सफल बनाने के लिए एक ओर जहाँ उत्कृष्ट अभिनय की आवश्यकता है, दूसरी ओर उससे कहीं अधिक आवश्यकता इस बात की है कि पात्रों के कथनोपकथन दर्शकों के कान मे खटके नहीं, अपितु अभिनीत दृश्यों के साथ सीधे हृदयस्थ हो रहे। 'भरत-मिलाप' जैसे धार्मिक चित्र में भी दशरथ, कौशल्या और लक्ष्मण आदि पात्रों ने 'अधिकार' के स्थानपर 'अख्तियार' शब्द का व्यवहार किया है। महाराज दशरथ भरत की वर्षगांठ पर उन्हे आशीर्वाद देते हुए 'सालगिरह' शब्द का प्रयोग करते है। अपनी माता के प्रति भरत की यह उक्ति—"माँ, तैंने मेरे कलेजे पर वार किया है"—हमें अस्त-व्यस्त कर देती है और उस दृश्य की सारी चारुता पर पानी फिर जाता है। ऐसे धार्मिक चित्र की जब यह गति है तो 'पुकार' और 'ताजमहल' जैसे मुगलकालीन घटना को लेकर निर्माण किए गए चित्रों की क्या

अवस्था होगी, इसका अनुमान सहज ही किया जा सकता है। इन चित्रों के निर्माताओं को यह भी ध्यान रखना चाहिए था कि यद्यपि चित्रों के कथाभाग मुगलकालीन इतिहास से लिए गए हैं, तथापि उनका निर्माण आजकल की जनता के लिए किया जा रहा है, अतएव उनकी भाषा सबके लिये सुबोध और सरल होनी चाहिए। विषय के अनुसार भाषा में भेद भाव रखना एक बात है और सम्प्रदाय विशेष को संतुष्ट करने के लिये भाषा-विशेष के शब्दों की संख्या का लेखा-जोखा रखना दूसरी बात है। यदि हमारे प्रत्येक कार्य में सांप्रदायिक मनोवृत्ति टाँग अड़ाती रहेगी तो कबतक काम चलेगा? बेमेल खिचडी भाषा से न तो दर्शकों को संतोष होगा और न खेल ही अच्छा जमेगा। अतः सुरुचि का ध्यान रखकर सिनेमावालों को भाषा की रक्षा की ओर सचेष्ट रहना चाहिए। व्यवसायी से बात मनवा लेना ग्राहक के हाथ में होता है। यदि दर्शक मंडली अच्छी भाषा के लिए सिनेमा-कंपनीवालों पर दबाव डाले तो बेढंगी भाषा के बंद होने में विशेष विलंब न लगेगा।

( ३ ) रेडियो

रेडियो इस युग का एक अलौकिक चमत्कार है। घर बैठे देश-विदेशों के समाचार सुन लीजिए। फिर अपने देश के विभिन्न प्रांतों के समाचार, संगीत और संवाद आदि सुनना तो साधारण बात है। दूसरे देशों के प्रचारक भारत को अपना संदेश सुनाने के लिये हमारी बोली का उपयोग करते हैं। भारत के विभिन्न रेडियो-स्टेशनों में समाचार सुनानेवाले हिंदी-भाषी बहुत कम हैं। यही बात भारत के बाहर भी कई देशों मे है। अतः इनकी भाषा भारत के विस्तृत क्षेत्रों मे बोली जानेवाली हिंदी नहीं होती। इस संबंध में श्री मुरलीधर दिनोदिया ने 'विशाल भारत' में ठीक ही लिखा था—"क्या बोलने-समझनेवालों की संख्या और क्या श्रोताओं का अनुपात, प्रत्येक दृष्टि से अन्य भाषाओं की तुलना मे हिंदी का ही पलड़ा भारी रहता है। किंतु रेडियो की भाषा का अटपटापन अपनी चिरपरिचित बेढंगी रफ्तार के साथ जारी है। ये रेडियोवाले हिंदी के नाम से जो चीज पेश करते हैं, वह यदि हिंदी है तो उर्दू किसे

कहा जाय ? रेडियोवालों से न हिंदीवाले प्रसन्न हैं, न उर्दूवाले। ये 'वदेशी', 'देशभगत', 'दक्खन', पच्छम', 'बीच पूरब', 'दूर पूरब', 'जुमश्रा', 'इकतसादी' आदि विचित्र शब्दों की खिचड़ी पकाते हैं। 'झटानी' श्रेणी के ५-७ शब्द भी इन्होंने गढ़ लिए है .....।"

भारत सरकार के प्रचार विभाग के अधिकार मे ही रेडियो है; और वही उस 'भारतीय समाचार' का भी प्रभु है जो उक्त सरकार के प्रिंसिपल इन्फार्मेशन अफसर द्वारा दिल्ली से प्रकाशित अगरेजी पाक्षिक समाचार पत्र 'इडियन इन्फार्मेशन' का हिंदी रूपातर है। 'भारतीय समाचार' की भाषा मँजी हुई हिंदी और शैली विषयानुकूल होती है। इसकी नए शब्दों ग्रहण करने की नीति हिंदी सस्कारो से सबद्ध रहती है। एक ओर सरकार के 'समाचार' की ऐसी भाषा होती है कि उसकी प्रशसा किए बिना नहीं रहा जाता, और दूसरी ओर' रेडियो-विभाग हिंदी क साथ अत्याचार किया करता है। यह दुरंगी देखकर कौन न कहेगा कि सरकार का एक ही विभाग दो प्रकार के खेल युगवत् खेल रहा है।

गत वर्ष रेडियो-विभाग ने हिंदी-उर्दू के कलाकारों और वक्ताओं का जो लेखा प्रकाशित किया था, उससे पता लग गया था कि किस भाषावालों का पक्षपात किया जा रहा है। ऐसा कोई लेखा इस वर्ष उक्त विभाग से प्राप्त नही हो सका, फिर भी रेडियो के नियमित श्रोताओं की समझ में उस विभाग की नीति में कोई विशेष अतर नही हुआ। हाँ, भाषा कुछ सरल हो गई है। सुनते हैं कि भारतीय रेडियो की हिंदुस्तानी की अपेक्षा अभारतीय देशों की हिंदुस्तानी कुछ सरल होती है। इस दिशा मे सुधार करने के लिये सगठित प्रयत्न होना चाहिए। रेडियो प्रेमी लोग यदि उस विभाग की भाषा सुधारने और दैनिक प्रोग्राम ठीक करने के लिए प्रबल आन्दोलन करें तो सुधार होना कठिन नहीं। रेडियो की भाषा तो ऐसी होनी चाहिए जिसे पढे बेपढ़े, स्त्रियाँ और बालक सभी समझ सकें।

## ( ४ ) सम्मेलन को बधाई

दैनिक 'भारत' (८ मार्च, सन् १९४२) मे यह समाचार प्रकाशित हुआ कि कौंसिल आफ स्टेट ने हिंदी साहित्य सम्मेलन (प्रयाग) को

देश भर में प्रकाशित हिंदी की सभी पुस्तकों की एक एक प्रति प्रदान करना स्वीकार किया है। इस सफलता के लिये सम्मेलन को बधाई है। आशा है, इसे भारत-सरकार स्वीकार करेगी।

( ५ ) पंजाब मे हिंदी

पजाब मे हिंदी को जीने के लाले पड़े हुए हैं। वहाँ न्यायालयों में तो उसे कभी स्थान मिला ही नहीं। स्कूलों और कालेजों में से भी उसे निकाला जा रहा है। वहाँ हिंदू कन्याओं तक को उर्दू पढने पर विवश किया जा रहा है। वहाँ सब से पहले हिंदी के पाँव जमाने का प्रश्न है। पजाब में जनता पजाबी भाषा बोलती है, स्कूलो मे उर्दू पढ़ाई जाती है, काम अँगरेजी में करना पडता है और प्रेम है हिंदी से। पजाबी हतोत्साह नहीं हुए है। हिंदी-प्रचार के प्रयास पजाब मे बहुत दिन से जारी है। सिक्खों के पूज्य गुरुओं के समय तक तो वहाँ विशुद्ध हिंदी का ही अखड राज्य था। इसका प्रमाण है उनकी वाणी। पंजाब से अनेक पत्र-पत्रिकाएँ भी हिदी मे निकल चुकी हैं। दैनिक 'हिंदी-मिलाप' आज भी बड़ी शान से निकल रहा है।

"पजाब की देवियों ने हिंदी की लाज रखी है। जितनी लड़कियाँ पंजाब विश्वविद्यालय की हिदी परीक्षा में बैठती हैं, उनकी आधी भी उर्दू-परीक्षाओं मे नही बैठतीं। पंजाब ने उच्च कोटि की कवयित्रियाँ उत्पन्न की है। वहाँ के कहानी लेखको का हिंदी ससार मे विशेष स्थान है। वहाँ के कई लेखकों ने इतिहास की उत्तम पुस्तके लिखी हैं।"

ये वाक्य अबोहर मे हुई साहित्य परिषद के स्वागताध्यक्ष के हैं। जब वहाँ कवि और लेखक है, पत्र निकलते है और लड़कियाँ अधिक संख्या मे हिंदी मे परीक्षा देती हैं, तब वहाँ हिंदी की प्रगति पर्याप्त क्यो नहीं हो रही है? उक्त भाषण में ही इसका उत्तर है—"कुछ लोग ऐसे हैं जो पजाब मे हिंदी-प्रचार का विरोध इस आशका से करते है कि हिंदी की उन्नति से पजाबी भाषा की अभिवृद्धि मे बाधा पड़ेगी।" किंतु हिंदी तो पजाबी भाषा की हित काक्षिणी ही है। कोई यह नहीं चाहता कि पजाबी के आसन पर हिंदी अधिकार कर ले। अतः प्रांतीय व्यवहार और राष्ट्रीय कार्य के लिये हिंदी का सीखना प्रत्येक पजाबी बालक के लिये अनिवार्य होना चाहिए। बिना इसके हमारी एकसूत्रता की रक्षा सभव नहीं।

पजाब मे हिंदी-प्रचार के एक नए मार्ग का निर्देश श्री ए० सयाल के इन वाक्यों से मिलता है—

"पजाब मे मुसलमानों को वास्तव मे हिंदी से उतना विद्वेष नहीं है, जितना कि दकियानूसी लोग समझते है।······ हमे साम्प्रदायिकता की भावना को अपने मन से दूर करना होगा। मुझे सदैव ऐसा लगा है कि हमारे कालेज की मुसलमान लड़कियाँ इस प्रतीक्षा में रहती थीं कि कब उन्हे हिंदी पढ़ने का सुयोग प्राप्त हो। कालेज मे जब हमने 'हिंदी-साहित्य-परिषद' की स्थापना की तो कई एक मुसलमान लड़कियाँ भी उसकी सदस्याएँ बनीं।

"लाहौर के महिला कालेज के यूनियन ने इस बात का निश्चय किया कि कालेज से साम्प्रदायिकता का भूत भगाने के लिये मुसलमान लड़कियों को हिंदी और हिंदू लड़कियों को उर्दू पढ़ाने का प्रबध किया जाय। हिंदी वर्णमाला से भले प्रकार परिचय कराने में कोई तीन दिन से अधिक समय न लगा। प्रति दिन छात्राओं को हिंदी के दस प्रचलित शब्द और उनका प्रयोग बता दिया जाता था। ग्रीष्मावकाश में हमने परस्पर हिंदी मे पत्र लिखने की व्यवस्था की। मुसलमान लड़कियों के हिंदी पत्र की शैली से उर्दू की महक अवश्य आती है, पर भाषा बहुत सुदर और मँजी हुई है।

"हिंदू-मुसलमान एकता का सूत्र भाषा मे है, और यह कार्य लड़कियाँ जिस योग्यता से कर सकती हैं, पुरुष नही कर सकते।" अतः हमे यह प्रयत्न करना चाहिए कि पजाब की प्रत्येक मुसलमान लड़की हिंदी से परिचित हो जाय।

"हाल ही मे सयुक्तप्रात, दिल्ली, बिहार और पजाब मे प्रकाशित पुस्तकों की जो तालिकाएँ प्रकाशित हुई है, उनसे साफ जाहिर हो रहा है कि हिंदी का प्रकाशन भारत की सभी प्रातीय भाषाओं से आगे बढ़ता जा रहा है। दस वर्ष पहले जिस सयुक्त प्रात में ५० प्रति शत उर्दू और ५० प्रति शत हिंदी की पुस्तकें छपती थीं, उसी सयुक्त प्रात मे अब केवल १० प्रति शत उर्दू और ९० प्रति शत हिंदी की पुस्तकें छप रही है। दिल्ली सरीखे उर्दू के गढ मे अँगरेजी की पुस्तकों के बाद हिंदी की पुस्तकों का ही नबर है, और उर्दू का पाँचवाँ है। पजाब मे

हिंदी और पजाबी का यह किस्सा है कि आगामी दस वर्षों में यदि उर्दू पजाब से विदा हो जाय तो कोई अचरज नहीं।......आज के जो लोकप्रिय संगीत है, वे हिंदी और सस्कृत प्रधान हिंदी में हैं।"

पजाब के न्यायालयों में अभी हिंदी का प्रवेश सभव न हो तो उतनी चिंता नहीं, जितनी आवश्यकता उसके स्कूल-कालेजों से निकाले जाने के प्रयत्न को विफल करने की। कन्याओं को भी उर्दू पढाने के लिये विवश करने का प्रयास दृढता से रोका जाय। विश्वास है कि 'साहित्य-सदन' अबोहर, के कर्मठ तपस्वी स्वामी केशवानद जी तथा डाक्टर रघुवीर प्रभृति के सहयोग से पजाब ऐसा प्रयत्न करेगा जिससे हिंदी के मार्ग में कांटे न बिछने पावेंगे। जिस प्रात मे अखिल भारतीय हिंदी-साहित्य-सम्मेलन का अधिवेशन इस वर्ष सफलतापूर्वक हुआ और जिसने अगले वर्ष के लिये भी सोत्साह निमत्रण दिया है, उसमे हिंदी-प्रचार की प्रगति अवश्य होगी। आशा है, वहां की जनता सतर्क होकर इस दिशा मे प्रयत्न करेगी।

अमृतसर के 'सर्व हिंद सिख मिशन' की ओर मे जो गुरुग्रथ साहब सन् १९३७ मे नागरी लिपि में प्रकाशित हुआ है, उसकी भूमिका मे लिखा है—"यह बात किसी से छिपी नहीं है कि भारत में आज हिंदी का क्षेत्र बढ रहा है। कोई समय था कि यह संयुक्तप्रात बिहार और मध्य प्रात के कुछ हिस्सों मे ही सीमित थी। किंतु आज हिंदी को भारत की जातीय भाषा होने का गौरव प्राप्त हो चुका है। बहुत समय से यह आवश्यकता अनुभव की जा रही थी कि जगतगुरु नानकदेवजी महाराज की दिव्य वाणी हिंदी भाषा में हो, जिससे सारे भारतवासी समान रूप से इसका लाभ प्राप्त करे।" यह शुभ लक्षण है। सिखों के उत्साह से पंजाब मे हिंदी की उन्नति अवश्यभावी है।

### ( ४ ) संथालों मे देवनागरी

सथाल लोग अपने को 'होड़' और अपनी भाषा को 'होडरड' कहते हैं। सथाल नाम तो दूसरों का रखा हुआ है। ईसाई प्रचारकों ने रोमन लिपि मे सथाली भाषा की पुस्तके छापकर पहले-पहल सथालियों में शिक्षा-प्रचार किया था। इससे संथाल लोग रोमन के अभ्यस्त हो गए हैं और देवनागरी को कठिन समझने लगे है।

बिहार की सरकार और वहाँ के सरकार-परस्त लोग संथालों की लिपि रोमन रहने देने के पक्ष मे हैं। बिहार प्रांत का अधिकांश कारोबार हिंदी के द्वारा चलता है, अतएव देवनागरी का पक्ष अधिक प्रबल हो जाता है। बिहार की निरक्षरता निवारिणी समिति ने भी गत जून ४० मे रोमन लिपि मे संथाली भाषाओं की पुस्तकें प्रकाशित करने का निश्चय करके जो सर्वथा अदूरदर्शितापूर्ण और अवैज्ञानिक ढग से कार्य करने का विचार किया, उसका विरोध होना स्वाभाविक था। इस संबंध मे सबसे अधिक आंदोलन मुजफ्फरपुर के सुहृद-संघ ने किया। विभिन्न पत्र-पत्रिकाओं में लेख और वक्तव्य प्रकाशित करके संघ ने देवनागरी लिपि को ही संथालियों की शिक्षा का माध्यम रखने के लिए जो प्रयत्न किया है, उससे इस आंदोलन को पर्याप्त बल मिला, और अन्य सार्वजनिक संस्थाओं एव कार्यकर्त्ताओं का ध्यान संथालियों की समस्या की ओर आकर्षित हुआ।

बिहार प्रांतीय हिंदी साहित्य-सम्मेलन ने फरवरी १९४१ मे एक प्रचारक नियुक्त किया जो गाँव गाँव में घूमकर संथालों को हिंदीप्रेमी बनाने लगा। फिर सम्मेलन ने कतिपय योग्य व्यक्तियों को संथाली भाषा तथा नागरी लिपि मे पुस्तके लिखने के लिये नियुक्त किया। छोटे दर्जे से लेकर प्रवेशिका परीक्षा तक की पुस्तकें तैयार कराने की योजना सम्मेलन के हाथ मे है। मई १९४१ तक तीन पुस्तके छप भी गई थीं और दो छप रही थीं। सम्मेलन ने यह ठोस काम हाथ में लेकर बहुत स्तुत्य कार्य किया है। सभा उसकी सफलता चाहती है। हिंदी के शुभचिंतकों को बिहार प्रांतीय सम्मेलन के इस कार्य में हाथ बँटाना चाहिए।

ईसाई धर्म प्रचारकों द्वारा संथालों मे जोरों से कार्य होते देख आर्यसमाज का ध्यान भी इधर आकर्षित हुआ। बिहार प्रांतीय आर्य प्रतिनिधि सभा, सार्वदेशिक सभा के सहयोग से रघुनाथपुर, मुँगेर और झरिया मे तीन केंद्र स्थापित करके सुव्यवस्थित रूप से प्रचार कार्य कर रही है। रघुनाथपुर मे एक पाठशाला भी खोली गई है। अब तक २२ संथाली विद्यार्थी विभिन्न गुरुकुलों मे शिक्षा प्राप्त करने के लिये भेजे जा चुके हैं। पटना के कलक्टर श्री इन्दू० जी०

आर्चर संथाली लोक-गीतों को तथा संथाली भाषा की पाठ्य पुस्तकों को नागरी लिपि में छपवाने का सदुद्योग कर रहे हैं।

( ७ ) रियासतें

हैदराबाद—हैदराबाद राज्य में इधर कुछ वर्षों से ऐसी चेष्टाएँ हो रही हैं जिनसे भारत की साधारण जनता का क्षुब्ध होना स्वाभाविक है। आर्यसमाजियों के धार्मिक कृत्यों में अदूरदर्शिता से लगाई गई रोक के कारण जो परिस्थिति उत्पन्न हो गई थी, उसे बदलने के लिये आर्यजनता ने अपने पौरुष से रियासत को विवश किया। रियासत ने उसी प्रकार का एक और दुराग्रह अखिल भारतीय हिंदी-साहित्य-सम्मेलन के अधिवेशन पर रोक लगा कर किया। विश्वास तो नहीं होता, किंतु पता लगा है कि उस्मानिया युनिवर्सिटी में एक वाद-विवाद ( डिबेट ) के अवसर पर हिंदी बोलनेवाले छात्रों पर अकारण ही रोक लगा दी गई; यद्यपि वाद-विवाद समिति ने अपनी नियमावली में किसी भाषा में बोलने पर रोक नहीं लगाई थी। इन बातों से सिद्ध होता है कि वहाँ का शासनसूत्र ऐसे लोगों के हाथ है जो बीसवीं शताब्दी मे रहकर भी अंधकार युग के स्वप्न देखते हैं। यदि हैदराबाद राज्य में सम्मेलन का अधिवेशन सम्पन्न होता तो वहाँ की जनता की जानकारी, योग्यता और विद्या में वृद्धि होती। जिस उर्दू भाषा को प्रोत्साहन देने पर रियासत तुली हुई है, उससे निकट संपर्क स्थापित करने की सुविधा प्राप्त होती और जो लोग हिंदीवालों का स्वागत करना चाहते थे, उनकी भी मनस्तुष्टि हो जाती। इस कार्य से वहाँ के शासन का सुयश ही बढ़ता। यदि हैदराबाद के उस्मानिया विश्वविद्यालय में ऊँची कक्षाओं में संस्कृत लेनेवाले मुसलमान छात्रों की अधिकता है तो यह सभा के लिये बड़े संतोष की बात है। जिस रियासत मे हिंदी आंदोलन को रोकने की पूरी पूरी चेष्टा की जाती हो, वहाँ के लिये यह बहुत शुभ सूचना है।

हिंदी-भाषी जनता इस राष्ट्रीय अपमान को चुपचाप न सह लेगी और हिंदी को उसका प्राप्य स्थान दिला कर ही शांत होगी।

कश्मीर—दूसरी ओर कश्मीर है, जहाँ की जनता की भाषा है कश्मीरी, ढोल बज रहे हैं उर्दू के। यदि पढ़नेवाले हिंदी पढ़ना चाहते हैं

तो उर्दू के हिमायती ऐसी चालें चलते हैं जिससे हिंदीवालों की कठिनाइयाँ बढ़ती है, मेल जोल में अंतर पड़ता है। उचित तो यह है कि जो हिंदी पढ़ना चाहते है, उनके लिये सुविधा कर दी जाय। यही मनुष्यता का तकाजा है। सो यह न करके व्यर्थ की हलचल मचाई जाती है। जो उर्दू नहीं पढ़ना चाहता, वह ऐसी चालों से तो और भी हिंदी पढ़ने के लिये प्रोत्साहित होगा।

ग्वालियर—"हैदराबाद और भोपाल में उर्दू इसलिये राज्य-भाषा होनी चाहिए कि वहाँ के शासकों की भाषा उर्दू है; और कश्मीर में उर्दू इसलिए राज्य-भाषा होनी चाहिए कि वहाँ के बहुसख्यक संप्रदाय के नेताओं को उर्दू से प्रेम है. और ग्वालियर में उर्दू इसलिये राज्य-भाषा होनी चाहिए कि वहाँ के राजा और पाँच प्रतिशत प्रजा की भाषा उर्दू होते हुए भी वहाँ के कुछ सांप्रदायिक नेता उर्दू की हिमायत करते और आंदोलन करने की धमकी देते है।" उद्धृत अंश 'जीवन' पत्र से लिया गया है। बात यह है कि ग्वालियर की राज्य-भाषा लिखी तो नागरी लिपि में जाती थी, पर उसका रूप ऐसा होता था कि हिंदीवाले उसे समझ न पाते थे—वह कठिन उर्दू होती थी। ग्वालियर राज्य के कानूनों और शासन-कार्यालयों की हिंदी समझना हँसी-खेल न था। इस कठिनाई को दूर करने के लिये ग्वालियर रियासत का ध्यान बहुत समय से आकृष्ट किया जा रहा था। धन्यवाद है ग्वालियर-नरेश श्रीमत जीवाजी राव महाराज को जिन्होंने कृपापूर्वक हिंदी भाषा की शैली को स्वीकार कर लिया है। आशा है, अब श्रीमत की सरकार प्रतिक्रियावादी, प्रतिगामी और रूढ़िवादी लोगों के अनुचित आंदोलन से न दबेगी और अब तक प्रजा के साथ जो अन्याय होता रहा है उसकी पुनरावृत्ति न होने देगी।

## ( ८ ) हिंदी-हिंदुस्तानी

इस वर्ष अबोहर में होनेवाले हिंदी साहित्य-सम्मेलन के सभापतित्व के संबध मे जो हलचल रही, उससे स्पष्ट हो गया कि हिंदी और हिंदुस्तानी के संबध में देश के विचार क्या हैं। सभापति निर्वाचन के समय सामयिक पत्रों में प्राय कुछ कटु वातावरण उत्पन्न हो जाता है और प्रांत विशेष के सम्मान का प्रश्न खड़ा

कर दिया जाता है। इस निर्वाचन के समय इस समस्या के लिये स्थान ही न था। वास्तव में यह निर्वाचन हिंदी बनाम हिंदुस्तानी का था; और स्पष्ट है कि देश की बड़ी विभूतियों के हिंदुस्तानी के पक्ष में रहने पर भी जनता ने हिंदी को ही अपनाया। सभापति-निर्वाचन के अनंतर डा० राजेंद्रप्रसाद जी के उस प्रस्ताव की धूम मची जिसके स्वीकृत हो जाने पर राष्ट्रभाषा-प्रचार कार्यालय साहित्य-सम्मेलन से स्वाधीन रहकर स्वेच्छा से कार्य करता। यह प्रस्ताव ऐसे अवसर पर जनता के सम्मुख आया, जब हिंदुस्तानी का पक्ष निर्बल हो चुका था। यदि इस प्रस्ताव को राजेंद्र बाबू उदारतापूर्वक वापस न ले लेते, तो अबोहर सम्मेलन में विषम परिस्थिति उत्पन्न हो जाने की आशंका थी। किंतु सुयोग से यह संकट टल गया।

हिंदी-हिंदुस्तानी के संबंध में देश में प्रबल मतभेद हैं; और यह निःसंदिग्ध रूप से कहा जा सकता है कि हिंदी बोलनेवाली जनता का बहुमत हिंदी के पक्ष में है। इस मतभेद को कम करके मध्य मार्ग निकालने के लिये श्री संपूर्णानंद जी ने काशी में कतिपय साहित्यिकों के सहयोग से यह सुझाव पेश किया कि हिंदुस्तानी के पक्ष-समर्थक डा० राजेंद्रप्रसाद और श्री काका कालेलकर आदि को उनकी सुविधा के अनुसार काशी बुलाया जाय; और एक सभा आमंत्रित करके उसकी सम्मति से ऐसा मार्ग निकाला जाय, जिससे पारस्परिक शंकाओं का निवारण होकर हिंदी का प्रचार और साहित्य का निर्माण निर्बाध रूप से हो। इस संबंध में श्री संपूर्णानंद जी को डा० राजेंद्र प्रसाद जी ने सूचना दी थी कि उनको काशी आने में गर्मी की ऋतु में सुविधा होगी। यद्यपि गर्मी की ऋतु के पहले ही उन्हें काशी आना पड़ा, तथापि बीमारी के कारण उनसे प्रस्तावित बातचीत नहीं हो पाई। फिर भी कलकत्ते में हुए पूर्व भारत राष्ट्रभाषा-प्रचार-सम्मेलन के अध्यक्ष-पद से उन्होंने जैसी भाषा में अपने विचार व्यक्त किए, उससे स्पष्ट है कि वे उसी हिंदी के पक्ष में हैं जिसका आदर बहुसंख्यक हिंदी-भाषी जनता में है। अबोहर-सम्मेलन से लौटने पर काका साहब ने सभा में आने की कृपा कर अपना दृष्टिकोण विस्तृत रूप से समझाया, और उसी भाषा को हिंदी-हिंदुस्तानी कहा जिसका उपयोग अधिकांश हिंदी जनता करती

है। अबोहर-सम्मेलन ने 'हिंदी' के साथ 'हिंदुस्तानी' शब्द रखना अस्वीकृत कर दिया है। काका साहब का आग्रह हिंदुस्तानी के पक्ष मे है। उनका कहना है कि यदि कुछ लोग हिंदुस्तानी के नाम पर हिंदी के रूप को परिवर्तित कर डालते है तो इसमे हमारा क्या अपराध। अवश्य ही काका साहब ऐसे प्रयत्न का विरोध यह समझकर नहीं करते कि इसका अधिकार एक मात्र उन्हींने नहीं ले रखा है। डा० राजेंद्रप्रसाद या श्री काका कालेलकर जैसी भाषा लिखते है, उससे हिंदीवालों को सतोप है; परंतु उनके नाम पर स्थान-विशेषों मे जैसी भाषा का प्रचार करने का उद्योग होता है और जैसी भाषा में पुस्तकों का प्रणयन होता है, उससे हिंदी का मार्ग कंटकाकीर्ण हो जाता है और ऐसी चेष्टा की उपेक्षा हिंदीवाले नहीं कर सकते। हाँ, यदि ऐसे उद्योग का सबल विरोध काका साहब या राजेंद्रप्रसाद जी की ओर से यथासमय कर दिया जाता तो हिंदी-जगत को चिंता न होती। किंतु यदि उल्लिखित चेष्टा का विरोध हिंदी-जगत करता है, तो एक ऐसे समुदाय के विरोध का डर दिखाया जाता है जो समझौते के लिये उत्सुक नहीं है। जिनकी लिपि पृथक् है, जो अभारतीय व्याकरण का अनुशासन मानते हैं, उनसे समझौते की आशा के दुर्बल आधार पर कोटि-कोटि जनता की सुगठित भाषा को सुधार के नाम पर किंभूत किमाकार बना डालने से किस लाभ की आशा है? हिंदी तो हिंदवासियों की भापा है—उसका व्यवहार हिंदू, मुसलमान, सिख और ईसाई सभी करते हैं। उसमे सभी सम्प्रदायवालों ने रचना की है और आज भी कर रहे है।

अखिल भारतीय हिंदी साहित्य-सम्मेलन ने अबोहर मे अपने ३०वें अधिवेशन में हिंदी और हिंदुस्तानी शब्दों के प्रयोग के विपय मे अपनी नीति का बहुत महत्वपूर्ण स्पष्टीकरण किया है। वह इस घोपणा के रूप में है:—

" 'हिंदी' और 'हिंदुस्तानी' शब्दों के प्रयोग के बारे में हिंदी साहित्य-सम्मेलन और उसकी समितियों की, विशेषकर उसकी राष्ट्रभाषा-प्रचार समिति की, क्या नीति है, इस विपय में कुछ भ्रम उपस्थित हुआ है और कथनोपकथन प्रकाशित हुए है, इसलिये अपनी नीति का स्पष्टीकरण करने के हेतु सम्मेलन निम्नलिखित घोपणा करता है—

"( १ ) प्रारंभ से ही सम्मेलन ने अपनी भाषा और राष्ट्र भाषा को हिंदी कहा है और उस भाषा तथा नागरी लिपि की उन्नति और प्रचार ही उसका उद्देश्य रहा है। द्वितीय हिंदी साहित्य-सम्मेलन में जो पहली नियमावली प्रयाग में स्वीकृत हुई, उसमें तथा उसके पश्चात अब तक जितने संशोधन उस नियमावली में हुए, उन सबसे यह प्रकट है कि सम्मेलन की भाषा का नाम हिंदी है। यद्यपि साहित्यिक अथवा प्रचार की दृष्टि में और स्थानों की विभिन्नता के कारण उसके रूप में शब्दावली का कुछ अंतर होना स्वाभाविक है।

"( २ ) वास्तव मे उर्दू भी हिंदी से उत्पन्न अरबी-फारसी मिश्रित एक रूप है। 'हिंदी' शब्द के भीतर ऐतिहासिक दृष्टि से उर्दू का समावेश है, किंतु उर्दू की साहित्यिक शैली, जो थोड़े से आदमियों में सीमित है, हिंदी से इस समय इतनी विभिन्न हो गई है कि उसकी पृथक् स्थिति सम्मेलन स्वीकार करता है और हिंदी की शैली से उसे भिन्न मानता है।

"( ३ ) 'हिंदुस्थानी' या 'हिंदुस्तानी' शब्द का प्रयोग मुख्यकर इसलिये हुआ करता है कि वह देशी शब्द-व्यवहार से प्रभावित हिंदी-शैली तथा अरबी-फारसी शब्द व्यवहार से प्रभावित उर्दू-शैली दोनों को एक शब्द से एक समय मे निर्देश करे। कांग्रेस, हिंदुस्तानी ऐकेडेमी और कुछ गवर्नमेंट-विभागों मे इसी अर्थ मे इसका प्रयोग हुआ है और होता है। कुछ लोग इस शब्द का प्रयोग इस प्रकार की भाषा के लिये भी करते हैं जिसमे हिंदी और उर्दू शैलियों का मिश्रण हो।

"इस प्रकार निश्चित अर्थों मे 'उर्दू' और 'हिंदुस्तानी' शब्दों का प्रचलन है। इस विषय मे सम्मेलन का कोई विरोध नहीं है। किंतु सम्मेलन साहित्यिक और राष्ट्रीय दोनों दृष्टियों से, अपने और अपनी समितियों के काम मे हिंदी-शैली का और उनके लिये 'हिंदी' शब्द का ही व्यवहार और प्रचार करता है।

"( ४ ) राष्ट्रीय सजगता के विस्तार और राष्ट्रीय भावना के उत्थान के साथ साथ हिंदी का राष्ट्रीय रूप दिन-दिन विकसित हो रहा है। भिन्न भिन्न प्रांतों से आए हुए तथा भिन्न भिन्न प्रभावों से उत्पादित नए शब्दों का भी उसमें धीरे धीरे स्वभावतः समावेश होगा। जीवित,

क्रियाशील तथा हिंदी की सार्वभौमिक प्रतिनिधि-संस्था के कर्त्तव्य-पालन मे सम्मेलन इस विकास का आवाहन और स्वागत करता है।

"(५) राष्ट्रभाषा होने के कारण प्राचीन समय से हिंदी सब प्रांतीय भाषाओं की बड़ी बहिन है; उसके और उसकी छोटी बहिनों के स्वरूपों मे माता का अमर सौंदर्य छलकता है। बहिने एक दूसरे के रूप में अपना रूप भी देखती है। उनका आपस का प्रेम स्वाभाविक है। बड़ी बहिन छोटी बहिनों के अधिकार सुरक्षित रखती है। उसका घर सब बहिनों के लिये खुला है और उसके घर में ही सब बहिनों को आपस में मिलने और मिलकर राष्ट्रोपासना करने की सुविधा है।

"सच्ची राष्ट्रीय भावनाओं से प्रेरित सब देशभक्तों से सम्मेलन अनुरोध करता है कि राष्ट्रीय उत्थान, संघटन और एकीकरण में भाषा की शक्ति का अनुभव कर राष्ट्र भाषा हिंदी के प्रयोग और प्रचार मे निष्ठा और दृढ़ता से सलग्न हों।"

हिंदू-विश्वविद्यालय की रजत-जयती के अवसर पर माननीय टडन जी ने भी सभा मे पधार कर हिंदी-हिंदुस्तानी के सबध मे अबोहर-सम्मेलन के स्पष्ट निश्चय पर प्रकाश डाला और इस सबध में सम्मेलन की स्थिति स्पष्ट की।

राष्ट्रभाषा के स्वरूप के सबध मे बगाल के प्रसिद्ध मनीषी डा० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या का यह मत विशेष रूप से ध्यान देने योग्य है और इसी के समर्थक वीर सावरकर जी भी हैं। संस्कृत को छोडकर हिंदी राष्ट्र भाषा नहीं बन सकती। संस्कृत के अनत ज्ञान-भडार को छोड़कर अरब के शरणापन्न होना, हमारे पूर्वजों की गौरवमयी स्मृति का अपमान करना होगा—आत्महत्या होगी। सस्कृत-शब्द-विहीन हिंदी की अपेक्षा शुद्ध और सरलीकृत हिंदी भारत की राष्ट्र भाषा होने के लिये अधिक योग्य होगी।

हिंदी किसी प्रातीय भाषा का आसन कभी छीनती नहीं। प्रांतीय भाषाएँ अपने अधिकार-क्षेत्र मे फले-फूले, हिंदी विभाषा-भाषी क्षेत्रों मे अतः प्रातीय भाषा के रूप मे स्वीकृत हुई है। इस दशा मे उससे प्रातीय भाषाओं के सघर्ष की आशका नहीं। उसका कार्यक्षेत्र ही पृथक् है। झगड़े का विषय है राष्ट्रभाषा-पद की प्राप्ति,

और यह पद ऐसी ही भाषा को मिल सकता है, जिसके बोलने और समझनेवालों की संख्या सारे देश मे सबसे अधिक हो और जो सरलता से शीघ्र सीखी और सब प्रातों मे समझी जा सके।

( ९ ) अन्य हिंदी प्रचारिणी संस्थाएँ

इस वर्ष भी देश की विभिन्न संस्थाएँ यथापूर्व हिंदी भाषा और साहित्य तथा देवनागरी लिपि के प्रचार और उन्नति में संलग्न रहीं। संबद्ध संस्थाओं के अतिरिक्त प्रयाग के अखिल भारतीय हिंदी साहित्य सम्मेलन, मद्रास की दक्षिण भारत हिंदी प्रचार सभा, आगरा की नागरी प्रचारिणी सभा, जौनपुर की श्री गीता साहित्य कुटीर, अबोहर के साहित्य सदन, सिरसा की श्री बाल अमर समिति, गुवाहाटी की असम राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, नौगांव के राष्ट्रभाषा विद्यालय, कलकत्ता की पूर्वभारत राष्ट्रभाषा-प्रचार सभा, कटक की उत्कल प्रांतीय राष्ट्रभाषा प्रचार सभा, इंदौर की मध्यभारत हिंदी साहित्य समिति, कोटा की श्री भारतेंदु समिति तथा हैदराबाद की हिंदी प्रचार सभा के कार्य-विवरण सभा को प्राप्त हुए हैं। स्थानाभाव से इन सब के कार्यों का अलग अलग उल्लेख शक्य नहीं है। आज देश भर में हिंदी के लिये जो जागृति लक्षित हो रही है, और हिंदी का सम्मान जो दिनोदिन बढता जा रहा है, उसका अधिकांश श्रेय देश की इन विभिन्न संस्थाओं को ही है जिन्होंने हमारे कंधे से कंधा मिलाकर हिंदी का संदेश देश के कोने कोने में पहुँचाया है।

(१०) हिंदी की प्रकाशित पुस्तकों की संख्या

सन् १९४१ में विभिन्न प्रातों मे प्रकाशित हिंदी और उर्दू पुस्तकों की संख्या नीचे दी जाती है—

| प्रांत | अवधि | हिंदी | उर्दू |
|---|---|---|---|
| युक्त प्रांत— | ३१ मार्च को समाप्त होनेवाले त्रिमास मे | ३२६ | ४८ |
| | ३० जून ,, ,, ,, | ३८९ | ८२ |
| | ३० सितंबर ,, ,, ,, | २७७ | ५० |
| | ३१ दिसंबर ,, ,, ,, | २७० | ३८ |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| पंजाब—३१ मार्च को समाप्त होनेवाले त्रिमास में | | | | ७५ | २०२ |
| ३० जून | ,, | ,, | ,, | ५७ | २५४ |
| ३० सितंबर | ,, | ,, | ,, | ८२ | ३६८ |
| ३१ दिसंबर | ,, | ,, | ,, | २७ | १६१ |
| अजमेर-मेरवाड़ा—३१ मार्च | | ,, | ,, | २० | × |
| ३० जून | ,, | ,, | ,, | २० | × |
| ३० सितंबर | ,, | ,, | ,, | १२ | × |
| ३१ दिसंबर | ,, | ,, | ,, | २९ | × |
| बिहार—३१ मार्च | ,, | ,, | ,, | ९ | × |
| ३० जून | ,, | ,, | ,, | १२ | × |
| ३० सितंबर | ,, | ,, | ,, | १२ | × |
| ३१ दिसंबर | ,, | ,, | ,, | १४ | × |
| बंगाल ( सन् १९३९ ) ३१ मार्च | | ,, | ,, | २९ | २ |
| ३० जून | ,, | ,, | ,, | ६८ | ४ |
| ३० सितंबर | ,, | ,, | ,, | ४३ | ११ |
| ३१ दिसंबर | ,, | ,, | ,, | २४ | २ |

सन् १९४० ई० तथा १९४१ ई० के हिंदी-उर्दू के प्रांतीय प्रकाशनों का प्रतिशत ब्योरा—

| प्रांत | १९४०-हिंदी | १९४१-हिंदी | १९४०-उर्दू | १९४१-उर्दू |
|---|---|---|---|---|
| युक्त प्रांत | ·८८२ | ·६१ | ·१ | ·१०३ |
| पंजाब | ·१८९ | ·१३३ | ·८११ | .५४ |
| अजमेर-मेरवाड़ा | ·९७६ | ·८६ | ·२४ | × |
| बिहार (सन् १९३९) | × | ·४३ | × | ·००२३ |
| बंगाल (सन् १९३९) | × | ·०२३ | × | × |

उल्लिखित तालिका से यह प्रकट होता है कि संयुक्त प्रांत में सन् १९४० की अपेक्षा १९४१ ई० में हिंदी के प्रकाशनों में ह्रास और उर्दू के प्रकाशनों में वृद्धि हुई है। इस ओर हमें विशेष ध्यान देने की आवश्यकता है। पंजाब प्रांत में सन् १९४० की अपेक्षा १९४१ ई० में

उर्दू के प्रकाशनों में ह्रास हुआ है। इस प्रांत में हिंदी के प्रचार तथा व्यवहार के लिये हमें और शक्ति लगानी चाहिए।

(११) हिंदी के परीक्षार्थियों की संख्या

देश में अनेक संस्थाएँ हैं जो हिंदी भाषा और साहित्य संबंधी परीक्षाएँ अथवा अन्य विषयों की परीक्षाएँ हिंदी माध्यम द्वारा लिया करती है। उनमें कुछ सरकारी हैं, जैसे विश्वविद्यालयों, विद्यालयों और शिक्षा बोर्ड तथा सरकारी शिक्षाविभाग की परीक्षाएँ कुछ गैर-सरकारी परीक्षाएँ हैं जो हिंदी साहित्य सम्मेलन, द० भा० हिं० प्र० सभा तथा गुरुकुल आदि संस्थाओं द्वारा ली जाती हैं। इनके अतिरिक्त भी अनेक परीक्षण संस्थाएँ हैं। इन परीक्षाओं में सम्मिलित होनेवाले विद्यार्थियों के आँकड़ों से देश में हिंदी प्रचार की प्रगति का बहुत कुछ अनुमान किया जा सकता है। सभा ने विभिन्न संस्थाओं से अपने अपने अद्यतन आँकड़े भेजने का अनुरोध किया था, पर खेद है, इस वर्ष कई संस्थाओं का उत्तर नहीं प्राप्त हो सका। जिनके आँकड़े आ गए हैं, उनकी परीक्षाओं में सम्मिलित होनेवाले हिंदी और उर्दू के परीक्षार्थियों की संख्या इस तालिका से प्रकट होती है—

# हिंदी के परीक्षार्थियों की संख्या

| प्रांत | परीक्षण-संस्थाएं सरकारी | परीक्षण-संस्थाएं गैर सरकारी | परीक्षाएँ | हिंदी | उर्दू |
|---|---|---|---|---|---|
| दिल्ली | दिल्ली विश्वविद्यालय | × | बी० ए० | १३६ | २३८ |
| | | | इंटर० | २७६ | ४५३ |
| पंजाब | पंजाब विश्वविद्यालय | × | भिन्न भिन्न | १४६१५ | २४२७८ |
| बंगाल | ढाका विश्वविद्यालय | × | बी० ए० | × | ५ |
| बंबई | बंबई विश्वविद्यालय | × | एम० ए० | × | १० |
| | | | बी० ए० | × | ३१ |
| | | | इंटर० | १६ | ५५१ |
| | | | मैट्रिक | १२४ | ७४६ |
| | × | हिंदी विद्यापीठ | भिन्न भिन्न | १३६३ | × |
| मद्रास | × | दक्षिण भारत हिंदी प्रचार सभा | भिन्न भिन्न | १५७१० | × |
| मध्यप्रांतबरार | नागपुर विश्वविद्यालय | × | एम० ए० | २४ | ८ |
| | | | बी० ए० | ६६ | २९ |
| | | | इंटर० | १७० | ७८ |

| प्रांत | परीक्षक संस्थाएँ |  | परीक्षाएँ | हिंदी | उर्दू |
| --- | --- | --- | --- | --- | --- |
|  | सरकारी | गैर सरकारी |  |  |  |
|  | हाईस्कूल परीक्षाबोर्ड | × | हाईस्कूल | १५८४ | ३६५ |
|  | × | राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा | भिन्न भिन्न | १४०७५ | × |
| मैसूर | मैसूर विश्वविद्यालय | × | बी०ए०,बी०एस-सी० | ५ | २७ |
|  |  |  | इंटर० | १० | १०४ |
| युक्तप्रांत | प्रयाग विश्वविद्यालय | × | एम० ए० | ३५ | १० |
|  |  |  | बी० ए० | १८६ | ४३ |
|  | आगरा विश्वविद्यालय | × | एम० ए० | १५२ | ५७ |
|  |  |  | बी० ए० | ५१५ | २२६ |
|  | हाईस्कूल और इंटर परीक्षा बोर्ड | × | इंटर० | १८०७ | ११२४ |
|  | प्रांतीय शिक्षा विभाग |  | हाईस्कूल | १००५३ | ६८६१ |
|  |  | × | वर्नाक्यूलर फा० | २८२६५ | १७६४७ |
|  |  |  | स्पे० वर्ना० | १३३ | १८२ |
|  |  |  | विशेष योग्यता | ४०५० | १५६८ |

| प्रांत | परीक्षण संस्थाएँ |  | परीक्षाएँ | हिंदी | उर्दू |
|---|---|---|---|---|---|
|  | सरकारी | गैर सरकारी |  |  |  |
|  | × | हिंदी-साहित्य-सम्मेलन, प्रयाग | भिन्न भिन्न | ३४१५ | × |
|  | × | गीता तथा रामायण परीक्षा-समिति, बरहज | रामायण, गीता | १३२८३ | × |
|  | × | ऋषिकुल ब्रह्मचर्याश्रम, हरिद्वार | भिन्न भिन्न | ४० | × |
| राजपूताना, मध्यभारत, ग्वालियर, अजमेर | हाईस्कूल और इंटर० परीक्षाबोर्ड | × | इंटर० | ५७१ | ६६ |
|  |  |  | हाईस्कूल | ३६५६ | ७३८ |
| सिंध | सिंध हिंदी विद्यापीठ, सक्खर | × | हिंदी विज्ञ | १८० | × |
|  |  |  | योग | ११४६७८ | ५५४७७ |

## ३०—शोक-प्रकाश

अत्यंत शोक है कि इस वर्ष हिंदी और संस्कृत के प्रकांड पंडित डाक्टर सर गंगानाथ झा भी हमारे बीच में उठ गए। उनके न रहने से हमारी जो क्षति हुई, उसकी पूर्ति निकट भविष्य में संभव नहीं। इंदौर के श्री श्रीनिवास चतुर्वेदी के निधन से हमारी भाषा और साहित्य को गहरा धक्का लगा है। मिर्जा अजीम बेग चगताई हिंदी के उन इने गिने मुसलमान साहित्य सेवियों में थे, जिनकी रचनाओं ने हमारे साहित्य की यथेष्ट श्रीवृद्धि की है, एवं हिंदुओं और मुसलमानों के बीच सौहार्द स्थापित करने में बहुत सहायता पहुँचाई है। इनके शोकार्त्त कुटुंबियों के प्रति सभा समवेदना प्रकट करती है और ईश्वर से प्रार्थना करती है कि वह गतात्माओं को सद्गति दे।

## ३१—धन्यवाद

अनेक विघ्न-बाधाओं के रहते हुए भी सभा के विभिन्न विभागों ने इस वर्ष जो साफल्य लाभ किया, उसका श्रेय सभा के विभाग-मंत्रियों और अध्यक्षों को है, जिनके कृपापूर्ण सहयोग के बिना इस वर्ष का कार्य इतने सुचारु रूप से करना संभव नहीं था। सभा के सभापति राय बहादुर पं० कमलाकर द्विवेदी जी ने बड़ी ही लगन और परिश्रम के साथ इस वर्ष सभा की सेवा की। आपके स्वर्गीय पिता महामहोपाध्याय पं० सुधाकर द्विवेदी जी वर्षों सभा के सभापति रहे, और उन्होंने अपने कार्य काल में बहुत ही योग्यतापूर्वक सभा का संचालन किया था। पं० कमलाकर जी सुयोग्य पिता के सुयोग्य पुत्र हैं। सभा के प्रति उनमें आत्मीयता का भाव होना सर्वथा स्वाभाविक है। सं० १९९५ में जब सभा का प्रतिनिधि मंडल मेवाड़ गया था, तब आप वहाँ के रेवेन्यू मिनिस्टर थे। यह आपही के परिश्रम और प्रभाव का फल था कि महाराणा जी ने सभा का संरक्षक होना स्वीकार किया और सभा को राज्य की ओर से २०००) की सहायता प्राप्त हुई तथा अनेक व्यक्तियों ने सभा का विशिष्ट और स्थायी सभासद होना स्वीकार किया। आपकी मुजफ्फरपुर यात्रा का उल्लेख अन्यत्र हो चुका है। आप ही के प्रयत्न से इस वर्ष वहाँ के कतिपय सज्जन सभा के स्थायी सभासद हुए हैं। उनकी सेवाओं के प्रति आंतरिक कृतज्ञता प्रकट करती हुई सभा आशा करती है कि उनका कृपापूर्ण

सहयोग सभा को निरंतर इसी भाँति प्राप्त होता रहेगा। कलाभवन के प्राण श्रीमान राय कृष्णदास जी ने अहर्निश प्रयत्न करके इस वर्ष उसकी जो गौरववृद्धि की है, तदर्थ वे विशेष धन्यवादार्ह है। साहित्य-मत्री प० पद्मनारायण आचार्य और अर्थमत्री बा० जीवनदास ने अपने अपने विभागों का कार्य जिस उत्तमत्ता से सपन्न किया, उसके लिये इन दोनो सज्जनों को साधुवाद है। आय-व्यय निरीक्षक बाबू गुलाबदास नागर की भी सभा विशेष अनुगृहीत है, जिन्होंने अत्यत मनोयोगपूर्वक सभा के हिसाब-किताब को जाँच की है। खोज-विभाग के निरीक्षक पं० विद्याभूषण मिश्र तथा सयुक्त-निरीक्षक प० रामबहोरी शुक्ल ने खोज का कार्य सुचारु रूप से सपन्न कराने की जो कृपा की है, तदर्थ उनके प्रति कृतज्ञता प्रकट करना सभा अपना आवश्यक कर्त्तव्य समझती है। नागरीप्रचारिणी पत्रिका के संपादक-मडल, विशेषतः उसके सपादक श्री कृष्णानद जी ने बहुव्यस्त और रुग्ण होते हुए भी उसकी मर्यादा और प्रतिष्ठा की रक्षा और वृद्धि के लिये जिस परिश्रम और योग्यता के साथ अपने उत्तरदायित्व का निर्वाह किया, उसके लिये सभा उन्हे हृदय से धन्यवाद देती है। सभा के प्रचार-मत्री और 'हिंदी' के सपादक प० चद्रबली पाँड़े, आर्यभाषा पुस्तकालय के निरीक्षक प० श्रीशचद्र शर्मा, 'प्रसाद व्याख्यान माला' के सयोजक बाबू कृष्णदेव प्रसाद गौड़ तथा भवन-निर्माण विभाग के अध्यक्ष श्री रामभरोसे सेठ जी ने अपने अपने विभागों का कार्य सुचारु रूप से सपन्न किया है। इसके लिये सभा आंतरिक कृतज्ञता प्रकट करती है।

सभा के उपसभापति प० रामनारायण मिश्र जी की सेवाओं का तो सक्षेप रूप मे भी उल्लेख करना यहाँ सभव नहीं है। सभा की कल्याण-कामना उनके जीवन मे ओतप्रोत है। सभा का ऐसा कोई विभाग नही, जिसकी ओर उनकी दृष्टि न रही हो अथवा जिसने उनके सत्परामर्श से लाभ न उठाया हो। उनके जैसे कर्मठ व्यक्ति को जितना भी धन्यवाद दिया जाय, थोड़ा है।

श्रीमन्महाराजकुमार डा० रघुवीरसिंह जी ने सभा के सरक्षकों की वृद्धि के लिये इस वर्ष जिस उत्साह से परिश्रम किया, उसके लिये सभा हृदय से उनका आभार स्वीकार करती है। श्री गोपालानद पुरी एव श्री शीतलप्रसाद दुबे की भी सभा अनुगृहीत है, जिन्होंने निःस्वार्थ रूप से

इस वर्ष कार्यालय के काम में हाथ बँटाया। गत वर्ष श्री सोमेश्वर शुक्ल ने स्व० प० महावीरप्रसाद द्विवेदी प्रदत्त पत्र सग्रह की सूची बनाने की जो कृपा की थी, उसके लिये वे धन्यवाद के पात्र हैं। खेद है, गत वर्ष के विवरण मे उनका नामोल्लेख नहीं हो सका।

वीकानेर की जनता मे जाग्रति एव सभा के प्रति सद्भाव उत्पन्न करने में पिछले वर्षों की भाँति इस वर्ष भी श्री रामलोटन प्रसाद जी ने खुले दिल से जो प्रयत्न किया, उसके लिये सभा उनका विशेष रूप से आभार स्वीकार करती है। वहाँ सभा के सदस्य बढाने और सभा के प्रति वहाँ की जनता मे प्रेम उत्पन्न करने मे निम्नोक्त उत्साही सदस्यों ने जो श्रम और चेष्टा की, तथा अध्यापक श्री रामलोटन प्रसाद जी को साहाय्य प्रदान किया, उसके लिये सभा इन सब सज्जनों की अनुगृहीत है। विश्वास है कि ये सभी सज्जन भविष्य में इसी प्रकार सभा के हित-साधन में दत्तचित्त रहने की कृपा करेंगे।

( १ ) श्री अयोध्याप्रसाद तिवारी, ( २ ) श्री विद्याधर जी शास्त्री, ( ३ ) श्री सुदरलाल शर्मा, ( ४ ) श्री केशवप्रसाद गुप्त, ( ५ ) श्री डा० आशीर्वादीलाल श्रीवास्तव, ( ६ ) श्री पूर्णचंद्र गर्ग, ( ७ ) श्री रघुवरदयाल गोयल, ( ८ ) श्री ईश्वरदयाल जी, ( ९ ) श्री वैद्य श्रीनारायण जी शास्त्री, ( १० ) वैद्यभूषण श्री मोहनलाल कोठारी, ( ११ ) श्री जनार्दन शर्मा, ( १२ ) वैद्यराज श्री चद्रशेखर जी शास्त्री, ( १३ ) श्री नथमल्ल बणोट, ( १४ ) श्री भीष्मदेव शर्मा, ( १५ ) श्रीमती छोटाबाई, प्रधानाध्यापिका, ( १६ ) आयुर्वेदाचार्य श्री शकरदत्त शर्मा, ( १७ ) श्री भँवरलाल वैद, ( १८ ) श्री डा० भगतराम, ( १९ ) श्री मुंशी इब्राहीम खाँ, ( २० ) श्री इद्रचद्र शास्त्री, ( २१ ) श्री ऊधोदास, ( २२ ) श्री क० मोहनलाल बोहरा, ( २३ ) श्री रावतमल कोचर, ( २४ ) श्री बनवारीलाल अग्रवाल, और ( २५ ) साहित्यरत्न श्री शंभूदयाल सक्सेना।

प्रबंध समिति की ओर से

लक्ष्मीप्रसाद पांडेय

प्रधान मंत्री

नागरीप्रचारिणी सभा, काशी।

